# महावीर बन्दासिंह

I have gone through this book which is not only an interesting and enlightening study but which also presents the subject matter in a simple lucid and instructieve manner with a sense of responsibility from the stand-point of Historical Truth......

Great credit is due to the author for the collection of facts from the records of such historians who witnessed the last events of Banda. (Preface)

३०-३५ ऐसे ऐतिहासिक ग्रन्थों की सहायता लेकर उनके उद्धरण और उल्लेख दिये हैं जो सर्वमान्य ही समझे जाते हैं। उनमें आठ दस तो ऐसे हैं जिनके लिखने वालों ने घटनाओं को अपनी आंखों से देखा है।

हिन्दी भाषा में आजतक सिख नेताओं में से किसी का भी ऐसा प्रमाणों से भरा हुआ ऐतिहासिक ग्रन्थ हमारे देखने में आया है। (भूमिका)

---



लेखक—ज्ञानी हरनामसिंह 'बल्लभ'

# महावीर बन्दासिंह



अर्थात्

प्रसिद्ध वीर बन्दाबहादुर का

## ऐतिहासिक जीवन



लेखक—

**ज्ञानी हरनामसिंह 'बल्लभ'**

सम्पादक "सिख-वीर"

नई दिल्ली।





प्रथमवार १००० | अप्रैल १९३९ ई० | मूल्य ॥।)

# FOREWORD.

(By Prof. Uttam Singh Gheba M.A.M.R.S.T. London)

Gyani Harnam Singh Ballabh has requested me to write a foreword of his book, "Mahavir Bandasingh". I have gone through his book which is not only an interesting and enlightening study, but which also presents the subject-matter in a simple, lucid and instructive manner with a sense of responsibility from the stand-point of historical truth. The value of the book as a biography is enhanced by quotations from ancient records and from the research-work of historians.

Born of a Rajput family as Lachman Dev, Banda Singh, styled "Banda Bahadur" on account of his unparelleled valour and wonderful generalship, showed signs of indominable spirit side by side with his compassion for the poor and suffering humanity. In his early years, his mind often struggled to find out the great Truth, in search of which he had to change his Gurus, one after another, for the sake of Self-realization and God-realization. For all kinds of austere penances and spiritual exercises, he was known as Madho Das Bairagi, till he came in contact with Guru Govind Singh, who, as the

last Guru of the Sikhs and as "Sacrifice Incarnate", impressed him with the greatness of his magnetic personality and transformed him into his Banda or disciple. The Guru infused such a spirit in him as turned him from his hermit's life to a practical life of Service and Sacrifice. The Guru commissioned him to carry out the great task which awaited him in the Punjab in order to teach a lesson to the cruel tyrants who had butchered innocent men, women and children. After his conversion to the Sikh faith, he was given five injunctions, one of which was not to become a Guru.

We see him not as a soldier to fight for the mundane things of life, but a warrior to right the wrongs perpetrated by the Moghul rulers of the day. He collected all the scattered forces of the Sikhs and organized them into a mighty Khalsa army to route the tyrants. He proved to the hilt of the sword that tyrany cannot rule the world for long. At the battles of Sonipat, Samana, Sadora and other places, he with a small number of "crusaders" opposed great odds to a victorious triumph, because the guilty minds of the wrong-doers could not stand on their feet before the force of Truth. With a small army

and scanty weapons of war, he shook the Moghul Empire to its very foundations and proved beyond a shadow of doubt that truth triumphs in the long run and success depends more upon mental and moral virtues than on physical strength and great numbers.

After reading this book, one may see that Banda Bahadur was not only a creature of the circumstances, but he also made the circumstances fit into the purpose of carrying out his mission entrusted to his care and fostering. Born a Hindu and brought up as a Hindu, he had learned to 'worship' the cow and Bhramins, but after the initiation of Amrita administered to him by Gur Gobind Singh, he learned to love and 'protect' the cow, so much so that he massacread those who killed cows at Bahet near Saharanpur. He became such a worshipper of cows in his actions that he ordered capital punishment for cow-slaughter, ( Vide copy of William's writing on Page 74 and 75 of this book).

Banda has been accused of slaughtering Muslims instead of cows. But let it be remembered that he massacred only such Muslims as were cruel barbarians in their methods of persecuting those who differed from them in their faith. He

considered them without a drop of milk of human kindness, and hence he treated them as inhuman beings and put them to death, because they would not let others live in peace and security. Not to speak of the ordinary soldiers of the Moghul army inured to blood-shed and cruelty, Bahadur Shah, the Moghul Emperor, himself was so tyranical in the suppression of the Sikhs that he called the Sikhs by "Sagan," which is a Persian word for dogs, so much so that he issued a royal *Farman* to the Suba of Lahore, asking him to put to death all the "Sagan." When the Suba received this order, he thought that the Emperor had gone mad, because he wanted to kill all dogs. He failed to understand the hatred and abhorence which the Emperor had against the Sikhs. Another Farman that the emperor issued was to see that no Hindu or Muslim should be allowed to grow a beard, on account of which his soldiers could not single out the Sikhs from the non-Sikhs for the purposes of arresting them or putting them to death. ( Vide Page 92 and 94 ).

To the astonishment of everybody, the Sikhs under Banda grew in numbers, became bolder and asserted their existence and self-respect in several ways. Banda Bahadur died a

hero's death and became immortal. When batches of Sikhs, who were his followers, were arrested and brought to Delhi, they were all done to death. For none of them accepted the faith of the rulers, which was offered to them as a choice between life and death. Khafi Khan, the Mohemmadan historian writes that not one of them became a renegade, so much so that even a boy whose mother got a letter of pardon from the Emperor on the plea that he was not a Sikh and who was therefore spared by the executioner, refused to save his life and said that his mother told a lie, for he was a Sikh.

Great credit is due to the author for the collection of facts from the records of such historions as witnessed the last events of Banda Singh For instance John Surman wrote a letter to the Bengal Government which is printed on page 124 of the book and is worth reading. Before I close this foreward I must appreciate this work of Gyani Harnam Singh Ji for his original contribution, first of its kind to the Hindi literature. I am sure that the Hindi knowing public will feel grateful to him and encourage his first historical effort.

---

# भूमिका

( लेखक—श्री पुरोहित हरिनारायण जी विद्याभूषण, बी० ए०, जयपुर )

"सिख-वीर" मासिक पत्र सितम्बर १९३८ में "महावीर बन्दासिंह" विशेषाङ्क रूप में प्रकाशित हुआ। इसका प्रचार अच्छा हुआ और पाठकों ने बहुत पसन्द किया। सुयोग्य सम्पादक ज्ञानी हरनामसिंहजी "वल्लभ" ने इसे फिर पुस्तक रूप में प्रकाशित किया और मुझे अपने पत्रद्वारा तथा सरदार अजीतसिंहजी द्वारा भूमिका लिख देने की प्रेरणा की। मैं थोड़े शब्दों में इस सार गर्भित उपयोगी ग्रन्थ का दिग्दर्शन कराता हूँ।

बन्दासिंह निःसन्देह 'महावीर' हुआ। श्रीगुरुगोबिन्दसिंह के खालसारूपी वृत्त का बन्दासिंह एक महान् शक्तिसम्पन्न फल था, जिसने सिख-समुदाय का झण्डा देशान्तर में फैला दिया और मुग़ल-हृदयों में प्रविष्ट होकर उन पर आतङ्क और भय जमा दिया और दिखा दिया कि घोर दमन और हत्या का प्रतिफल कैसा होता है। यह वीर बन्दासिंह की वीरता थी कि औरङ्गज़ेब के उत्तराधिकारी दुष्ट शाशकों को नाकों चने चबाये और सरहिन्द आदि को मिट्टी में मिला दिया। गुरु गोबिन्दसिंह के बालक पुत्र युगल की घोरतम अमानुषीय और महा पैशाचिक हत्या का वह बदला लिया कि पृथ्वी काँप गई, तख्त हिल गया, दुष्ट मारे गये और अत्याचारियों तथा उनके समर्थकों में गहरा भय बन

गया। यद्यपि बहुत कुछ हानि उठाने और भारी सेनाओं के नाश होने के कारण मुग़ल सल्तनत ने अपनी सारी शक्ति लगाकर अपार सेना और अनेक नामी वीर जुटाकर बन्दासिंह को जीवित पकड़कर दिल्ली में ले जाकर सैकड़ों सिखवीरों सहित उसको बहुत ही बुरी तरह कायरता और घृणित ढङ्ग से क़तल किया था। परन्तु इस दुष्ट प्रतीकार से बन्दासिंह की बहादुरी की ख्याति उलटी अधिक बढ़ी और उसका धैर्य और कार्य संसार में अमर होगये। बन्दासिंह इस भारत के अति प्रसिद्ध सेना नायकों, मुग़ल साम्राज्य के हिला देने वालों, दुष्टों को गहरा दण्ड देने वालों, भारतीय महावीरों और सिख-समाज के महान् नेताओं में से एक नामी पुरुष-रत्न होगया है। उस ही महावीर की जीवनी पूर्ण प्रमाण ऐतिहासिक ग्रन्थों के आधार पर यह ग्रन्थ "महावीर बन्दासिंह" बहुत खोज और परिश्रम से लिखा गया है जो हिन्दी-साहित्य के ऐतिहासिक ग्रन्थों के भण्डार में एक छोटा सा परन्तु बहुमूल्य रत्न सदा चमकता रहेगा। इस ग्रन्थ को ध्यान पूर्वक पढ़ने से सुविज्ञ पाठक जान ही लेंगे कि यह कोई किस्सा नहीं लिखा गया है, कोई उपन्यास नहीं, न कोई नाविल या उसकी छाया है। अपितु इसका प्रत्येक पाइण्ट, प्रत्येक वाक्य तक प्रमाण के अधार पर जमाया हुआ है। सत्य २ घटनाओं को पूरी विवेचनाओं और प्रमाणों के साथ स्पष्ट खोलकर दरसाया है। कई इतिहासकारों की भूलें भी युक्तियों के बल पर दिखाकर उनको निर्मूल सिद्ध करके यथार्थ बात को निर्धारित किया गया है। इसमें ३०-३५ ऐसे ऐतिहासिक ग्रन्थों की सहायता लेकर

उनके उद्धरण और उल्लेख दिये हैं जो सर्वमान्य ही समझे जाते हैं. उनमें आठ-दस तो ऐसे हैं जिनके लिखने वालों ने घटनाओं को अपनी आँखों देखा है। फिर इससे बढ़कर और प्रमाण ही क्या हो सकते हैं। इसके अतिरिक्त बड़े-बड़े अँग्रेज़ी इतिहासकारों के प्रमाण भी स्थल-स्थल पर दिये गये हैं जिनका लिखना, इस नई रोशनी के युग में, वेदवाक्य समान पूज्यदृष्टि के साथ प्रायः माना जाता है। इतने प्रमाणों के जुटाने में, इतने ग्रन्थों को पढ़कर उन से स्थलोपयोगी वाक्यों को लेना और लिखना कैसा कठिन दुःसाध्य परिश्रम और साहस का काम है, यह बात अनुभवी विचारक तुरन्त पहिचान जावेंगे। ग्रन्थकर्त्ता अपने कार्य में, मेरे विचार में पूर्ण सफल हुए हैं। यद्यपि समय तथा स्थानाभाव आदि कारणोंवश उनकी सदिच्छा के अनुसार काम नहीं हो सका है, परन्तु इस निर्णय को लिखते संकोच नहीं होता है कि **हिन्दी-भाषा** में आज तक सिख नेताओं में से किसी का भी ऐसा **प्रमाणों से भरा हुआ** ऐतिहासिक ग्रन्थ हमारे देखने में नहीं आया है। वैसे कई ग्रन्थ विद्वानों ने लिखे हैं परन्तु वहाँ प्रमाणों के उल्लेख न होने से वा थोड़े होने से ऐसा ही कहना पड़ता है। अँग्रेज़ी या गुरमुखी में अनेक ग्रन्थ अवश्य हैं, परन्तु हिन्दी भाषा में इस ढङ्ग का पाइण्ट २ पर प्रमाणों से ज्वलित, प्रमाणों से सुसज्जित ग्रन्थ अन्य हो तो पाठक हमें बतावें। ऐतिहासिक ग्रन्थ की महत्ता प्रमाणों और विवेचना ही से मानी जाती है और इसके सुलेखक ने वही ढंग बरता है। इससे इस ग्रन्थ

की प्रामाणिकता बहुत ही बढ़ गई है। सिख होने पर भी उस सिख-वीर की झूँटी बड़ाई नहीं भँगारी गई है। गुण-दोष स्पष्ट परन्तु चतुराई से बता दिये हैं। यही एक विशेषता और उत्तमता इस ग्रन्थ की है जो सर्वमान्य रहेगी।

बन्दासिंह कौन और कैसा था, तथा उसे "महावीर" तो क्यों कहा गया इत्यादि बातें तो सब ग्रन्थ के पढ़ने पर विदित हो जायँगी, परन्तु इस भूमिका के संक्षिप्त कलेवर में, केवल **अत्यन्त साररूप** से, लिख देना पाठकों के लिए कुछ सुगमता का कारण होगा, इस ही लिये लिखते हैं :—

बन्दासिंह जाति का क्षत्रिय था। वीर्य और रक्त तथा कुल के प्रभाव को मानने वाले उसकी वीरता को उसका प्रकृति सिद्ध गुण मानेंगे। यद्यपि गुरु गोविन्दसिंहजी की शिक्षा दीक्षा के सत्य प्रभाव ने उसके भीतर उस जन्मसिद्ध गुण को अनन्त गुणा बढ़ाकर उसे ऐसा वीरपुङ्गव बना दिया कि संसार के महान् वीरों में उसका नामांकित होने के योग्य होगया।

**जन्म और कुल**—कश्मीर के **राजोरी** गाँव में **रामदेव** क्षत्री के घर कार्तिक सुदी १२ सं० १७२७ वि० को जन्म हुआ। वीर क्षत्रीय के कुल में अवतरा। बचपन ही से शिकार का शौक रहा। पढ़ा हुआ अधिक नहीं था।

**उपराम और साधु संगति**—शिकार में गर्भिणी हरिणी को मारकर उसके पेट को चीरा तो बच्चे निकले। वे मर गये तब

वैराग होगया और निज हत्या-कर्म पर इतनी घृणा हुई कि घर त्याग सत्संग में पड़ गया। (१) पहिले **जानकी प्रसाद** वैष्णव का शिष्य होकर 'माधोदास' कहाया। (२) फिर **रामदास** का चेला होकर **नारायणदास** नाम मिला। ( ३ ) पश्चात् **पंचवटी** स्थान में 'ओघड़नाथ' योगी का शिष्य होकर तंत्र मंत्र सीखे और कुछ सिद्धि पाई। दक्षिण में **नादेड़** गांव में अपने शिष्यों सहित जा बसा।

## गुरु गोविन्दसिंह जी से प्रभावित और शिष्य होना–

अन्त में, गुरु गोविन्दसिंह बहादुरशाह के लश्कर के पीछे साथ २ नादेड़ पधारे और इस **माधोदास'** की कुटिया में उसकी ग़ैर-हाज़री में जा प्रविष्ट हुए। माधोदास के उस जादू के पलंग पर बैठ कर नहीं उलटे जिसने उलटकर कई एक साधु संतों को अपमानित किया था। वहाँ बकरे काटे। चेले बिगड़े। माधोदास क्षोभ में आया। कुछ करामात उसकी न चली। तब गुरु जी के शरण में आकर शिष्य हो गया। उनके उच्च सदुपदेश से चित्त को शान्ति मिली और "बन्दा" तब ही से कहाया। अपने आपको गुरुका बन्दा कहकर उसको सच्चा अभिमान रहा। यह सं० १७६५ वि० की बात है।

## बन्दासिंह का गुरु आज्ञा से पंजाब को जाना—

शिष्य ( सिख ) बन जाने पर गुरु गोविन्दसिंह जी के गुणों से पूर्ण मोहित होकर उसने जब उन पर घोर अत्याचारों

की पूरी कथाएं सुनी तो उसका वीर हृदय धधक उठा, उसका रक्त खौल गया, उसकी धमनियों में बदला लेने की आग भड़क गई। वह पंजाब जाकर बदला लेगा यह दृढ़ धारणा उसके मन में ठन गई। गुरु जी ने उसे 'बहादुर' की पदवी, पाँचतीर, पाँच प्यारे और बीस वीर सिख देकर तथा उत्तम शिक्षाएं देकर बिदा किया, और सैन्य-संग्रह के लिए पंजाब के सिखों के नाम हुक्मनामे दे दिये। अति कठिनाइयां भोगते यह जत्था पंजाब पहुँचा। रास्ते में गुरु गोविन्दसिंह जी का इस संसार से महाप्रयाण हो जाना बन्दासिंह को ज्ञात हुआ, जो कार्तिक सुदी ५ सं० १७६५ को नादेड़ में हुआ था, तो उसे और सब सिखों को परम दुःख हुआ। फिर भी बन्दासिंह अपनी यात्रा सम्पूर्ण करके अब दिल्ली से १२-१३ कोस पर 'खंडा-सेहरी' ग्रामों के मैदान में डेरा डाल कर सेना संग्रह करने लगा।

**चढ़ाई युद्ध**—बन्दासिंह अपने वीर सिखों की फ़ौज सहित 'सोनेपत' 'समाणा' ( जहाँ गुरु तेग बहादुर जी के क़ातिल और गुरुपुत्रों के घातक भी थे ) को वीरता से विजय किया रास्तेमें शाही ख़ज़ाने को भी लूट लिया। अत्याचारियों का क़त्ले-आम करता हुआ 'घुड़ाम' और 'शहाबाद' क़स्बों को फ़तह करके लूटता आगे 'मुस्तफ़ाबाद' के भारी लश्कर वाले फ़ौजदार के सामने जा डटा। फ़ौजदार भाग गया। फिर 'कपूरी' के नवाब महादुष्टाचारी को पछाड़ा और क़स्बे को जलाकर लूट लिया और बहुत दुष्टों को मारा। आगे 'साढोरे' को जा घेरा और गुरुगोविन्द-

सिंह जी के भक्त बुद्धूशाह को वध करने वाले दुष्ट मुसलमानों को मारा, किला फ़तह कर लिया, और शहर लूट लिया गया।

**सरहिन्द पर चढ़ाई**—सरहिन्द का फ़ौजदार बज़ीरखाँ २५००० से अधिक फ़ौज लेकर बन्दासिंह की ४०००० फ़ौज से लड़ा। दो दिन के युद्ध के पश्चात् बज़ीरखाँ सरदार फतहसिंह के हाथसे मारा गया। पठान सेना भाग निकली। शहर को घेरलिया गया। लूटा भी गया। परन्तु वहां के हिन्दू और मुसलमान अमीरों के द्वारा शहर को नहीं जलाने की प्रार्थना करने पर बन्दा-सिंह ने उनकी मानली। सरहिन्द के सूबे पर सिख अमलदारी क़ायम कर दी। बाज़सिंह और आलीसिंह को हाकिम बनाया। यह अधिकार २८ मई सन् १७१० को जमाया गया। ५२ लाख का यह इलाक़ा **सिखों का राज्य** हो गया। सिख **संवत्** और **सिक्का** भी चलाया गया। बन्दासिंह ने **मोहर** भी खुदाकर जारी की। फिर विजयी बन्दासिंह ने सुच्चानन्द आदि दुष्टों को बुरी तरह मारा और इसके पीछे "मलेरकोटला" पर चढ़कर उसे भी फ़तह कर लिया।

अब बन्दासिंह राज्यप्रबन्ध में संलग्न हुआ। इलाक़ा उसका अब करनाल से लुधियाने तक और साढोरे से रामकोट तक था। परन्तु उसने ख़ज़ाने और जंगी सामान को "मुख़लिसपुर" में सुरक्षित किया। उसके प्रताप के साथ उसकी सेना भी बढ़ने लगी। बहुत लोग स्वतः आ २ कर सिख बनने लग गये।

फिर "सहारनपुर" पर चढ़ कर उसे भी फतह कर लिया। "बहेट" गाँव के पीरज़ादे खुले तौर पर गोवध करते थे। सिख

उन पर चढ़े और सब को मार दिया। यों गो माताओं की रक्षा हो गई। फिर 'जलालाबाद' की तरफ चढ़ाई हुई। बीच ही में "ननौता" क़स्बे के पास घोर युद्ध हुआ सिख विजयी होकर आगे बढ़े। एक **महीने तक** "जलालाबाद" को घेरे रक्खा। दोनों तरफ़ के बहुत से आदमी मारे गये। घनी बारिश के कारण घेरा उठा कर बन्दासिंह लौट आया और अन्य सिखों को हज़ारों की संख्या में कीर्त्तिपुर में बुलाकर पंजाब को पूर्ण विजय करने को दो विभाग कर दिये। एक पर **मझैल** सिख दूसरे पर **बन्दासिंह**। यों सतलज नदी के परे से, दिल्ली से थोड़ी सी दूर तक, सिख-साम्राज्य स्थापित कर लिया गया। अब पहाड़ी राजाओं की रियासतों पर धावा होने लगा, जो गुरु गोविन्दसिंह जी से सदा दाव घात करके मुग़लसेना में मिलकर लड़ा करते थे। सिख सेना ने केवल **"मलेर कोटला"** को छोड़ कर वा उन कुछ पहाड़ी रियासतों को बचाकर अन्य सब से बदला लिया। मलेर कोटला को तो गुरु जी का वरदान था कि सदा रक्षित रहे, क्योंकि सरहिन्द के नवाब वज़ीर खाँ ने जब गुरु जी के दोनों बच्चों को वध करना चाहा तब मलेरकोटला के नवाब ने उन निरपराध दुधमुंहे बच्चों को बचाने की पूर्ण चेष्टा की थी और भरे दरबार में वज़ीरखाँ को कहा था कि—"इन शीरख़ोर बच्चों का मारना पाप है, यदि तुम्हारी दुश्मनी है तो गुरु गोविन्दसिंह से मर्दों की तरह लड़ो परन्तु इन्हें छोड़ दो।" परन्तु वहाँ इसके कहने की किसी ने भी परवा नहीं की और

दोनों बालकों का बुरी तरह घोर अमानुषिकता से बध कर दिया गया। तब ही गुरु गोविन्दसिंह जी श्रीमुख से उस रियासत की रक्षा के लिये वह वरदान प्रदान किया था। अन्य पहाड़ी राजाओं को बन्दासिंह ने लिख भेजा कि या तो सिख बन कर मातहती कुबूल कर लो या युद्ध करो। राजाओं ने नहीं माना तो बन्दासिंह की फ़ौजों ने उन सबको विजय कर लिया। केवल "मण्डी" के राजा ने अपनी कन्या बन्दासिंह को देकर सुलह कर ली। बन्दासिंह ने, गुरु जी की आज्ञा के विरुद्ध, विवाह करके उस हितकर गुरु-उपदेश का भङ्ग कर दिया। उसे कुछ अभिमान और काम चढ़ आया था। तब से विपरीतता होने लग गई थी। —उधर मांझे के सिक्खों ने मांझे के परगनों को फ़तह कर लिया, शाही अमल उठाकर सिक्खी अमल विठा कर मामला और कर वसूल करने लग गये—यों पंजाब में प्रायः सर्वत्र सिखों का राज्य और आतंक जम गया तथा शेष स्थानों पर जमने लग गया था। इस जमावके विरुद्ध मुल्लाओंने मुसलमानों को 'दीन की हिफ़ाज़त'के नामपर उकसाया और थोड़े ही दिनोंमें क़रीब एकलाख मुसलमान लड़ने को खड़े हो गये। घोर युद्ध माँझे के शहरों और इलाक़ों में हुए, परन्तु सर्वत्र सिख ही विजयी रहे और लाहौर तक बची खुची मुसलमानी फ़ौज का सत्यानाश सिखों ने कर दिया। इधर पहाड़ी राजाओं पर बन्दासिंह की फ़ौज ने विजय पा ही ली थी।

इस फ़तह की ख़बरों से और पंजाब को हाथ से जाते देख कर बादशाह बहादुरशाह दक्षिण से बड़ी भारी फ़ौज लेकर, दिल्ली होकर पंजाब के अन्दर सिखों को दमन करता हुआ बन्दासिंह

की तरफ़ चल पड़ा। बन्दासिंह ने भी अपनी तमाम फ़ौज सब तरफ से बुलाकर "मुख़लिसपुर" में इकट्ठी करली। ता० ६ दिसम्बर सन् १७१० को दोनों का युद्ध होने लगा। सारा दिन विकट युद्ध हुआ। परन्तु स्थिति ख़राब समझ कर बन्दासिंह और उसके सिख सरदार रसद कम होने से, शाही फ़ौज से घिर कर तबाह हो जाने के भय से ही, रातोंरात क़िला छोड़ कर पास के पहाड़ों में इधर उधर जा घुसे और मौक़ा पाकर शाही फ़ौज पर हमला करते रहे। बादशाह ने सिखों के, जहां भी मिलें, सिर काट लाने का हुक्म दे दिया। हज़ारों सिखों के सिर आने लगे और रास्तों पर वृक्षों से भी लटका दिये गये। सिखों की पहिचान के लिये हिन्दू और मुसलमानों की दाढ़ियाँ तक मुंड़वा दी गईं। इतना हो जाने और हज़ारों सिखों के मारे जाने पर भी, सिखों के हमलों से बादशाह इतना घबरा गया था कि उनको **सिंह** का नाम न देकर **सग** (कुत्ते) का नाम देकर कुत्तों तक को मरवाने लग गया और सिखों के अक्रमणों का उसके दिमाग़ पर ऐसा बुरा असर पड़ा कि उसे सिख और कुत्ते हर वक़्त दिखाई देते। नींद उसकी जाती रही। वह बीमार पड़ कर, **लाहौर में** ही, ता० २१ मुहर्रम सन् हिजरी ११२४ को ता० २८ फरवरी सन् १७१२ ई० को खमत होगया।

बादशाह के मर जाने पर फ़र्रुख़सियर बादशाह हुआ। यह दो वर्ष तक अपनी सल्तनत के कार्यों में लगा रहा। इस मौक़े में सिखों ने पंजाब में अपनी स्थिति फिर जमाली।

बन्दासिंह ने गुरु जी की आज्ञा के विरुद्ध, एक के बाद दूसरा विवाह और कर लिया, अपने आपको ११ वां गुरु प्रसिद्ध किया, उसके अनुयायी 'बन्दाई सिख' कहलाने लगे, वह 'गुरु बन्दा' के नाम से प्रसन्न होने लगा। इन बातों से एक दल सिखों का उससे बिगड़ गया। 'दर्शन फ़तह' बोल कर अभिवादन होने से सिख और भी बिगड़े। यह मत-भेद परस्पर बहुत बढ़ गया था। बन्दे का विरोधीदल 'तत्त ख़ालसा' था। यों उसकी शक्ति और पुरुषार्थ घटने लग गये।

## नांगल का युद्ध और बन्दासिंह का अन्त

अब बादशाह फ़र्रुख़सियर को पंजाब की चिंता हुई। मुग़ल सेना बन्दासिंह को पकड़ने को भेजी गई। गुरदासपुर 'नांगल' के क़िले में बन्दासिंह हज़ारों सिखों सहित घिर गया। बहुत युद्ध हुआ। रसद न मिलने से सिख अशक्त होगये। और ता० १७ दिसम्बर सन् १७१५ को बन्दासिंह ८०० सिखों सहित जीवित पकड़ा गया। उसकी पत्नी और चार वर्ष का पुत्र भी पकड़े गये। लाहौर होकर दिल्ली लाये गये। दिल्ली में इनका जुलूस निकाला गया। हाथी पर बन्दासिंह लोहे के पिंजरे में क़ैद और उसके पीछे ३५० ऊँटों पर दो २ करके ७०० सिख रस्सों से बंधे हुए। उनके पीछे दो हज़ार सिखों के सिर दोहज़ार मुग़ल सवारों द्वारा संगीनों और नेज़ों पर टांगे हुए उसके पीछे चालीस हज़ार शाही सेना घोड़ों पर और पैदल थी। लाखों आदमी इस महान दृश्य को देखने को दोनों तरफ़ इकट्ठे थे। दिल्ली में कुछ

दिन पीछे, ता० ५ मार्च सन् १७१६ से, नित्य १००-१०० सिखों को क़तल किया गया। सिख सब अपने धर्म के अन्दर पक्के बने रहे। यद्यपि क़ाज़ीने उन्हें मुसलमानी धर्म स्वीकार करने को कहा। बन्दासिंह अस्सी सिख सरदारों सहित क़िले में क़ैद इस लिए रखा गया कि उस से और उसके साथियों से उसके ख़ज़ानों का पता लेते रहें और मुसलमान बनाने की कोशिश करते रहें। परंतु वे तनिक भी सफल नहीं हो सके। अंततोगत्वा उन्हें, ता० १९ जून सन् १७१६ को, बदशाह बहादुरशाह की क़ब्र के पास लाकर पहिले साथियों को, फिर उसके चार वर्ष के नन्हे से बच्चे को बुरी तरह मार दिया। फिर बन्दासिंह को बहुत ही बुरी तरह मारा। पहले उसकी आँखें निकालीं, फिर दाँई टाँग काट दी, फिर बाँई टाँग काटी गयी। फिर लाल २ जम्बूरियों से उसके बदन का मांस नोंचा गया। फिर एक २ हड्डी को निकाल २ कर फैंका गया। इस प्रकार अधिकाधिक यातनायें दी जाने पर भी बन्दासिंह सतश्रकाल और गुरु का ध्यान करते २ मरा, परन्तु मुँह से 'उफ' या 'सी' तक नहीं निकाला। यों यह महावीर, युद्धवीर, धीरमति पुरुष धर्म रक्षा और दुष्ट दमन करके, इस विनश्वर शरीर को त्याग कर सत्यलोक को प्रयाण कर गया! परन्तु सिख धर्म की टेक और धर्म और देश की रक्षा करके संसार में अमरनाम छोड़ गया। सिख धर्म ख़ालसामत की विशेषता का यह महान् ज्वलंत उदाहरण इतिहास में सदा रहेगा। यदि पहाड़ी राजा इसका साथ दे देते तो इस के हाथों इस देश

का काम बहुत कुछ बन जाता । परन्तु भारत का भाग्य ही नहीं था । जो होना था सो हो गया ।

इस प्रकार सुविज्ञ सरदार, ज्ञानी हरनामसिंह जी 'बल्लभ' ने संक्षेप से "महावीर बन्दासिंह" का चरित्र, उसकी वीरता, सिखों की बहादुरी और दृढ़ता का आदर्श-आख्यान हिन्दी-जगत के सामने रख दिया है । आशा है देश को इस पुस्तक से अपने यहां के सुपुत्र वीरों का एक उत्तम आदर्श उदाहरण प्राप्त होगा और भारत की सुप्त वीरता जागेगी और धर्म में दृढ़ता का नमूना सामने रहेगा । हमको विद्वान् लेखक महोदय का कृतज्ञ होना चाहिए ॥ इतिशम् ॥

जयपुर,
ता० २५-२-१९३९ ई०

**पुरोहित हरिनारायण शर्म्मा**
बी० ए० विद्याभूषण ।

---

# कुछ अपनी ओर से

चाहे पंजाबी भाषा में भी अभी सिखों की गवेषणात्मिक ऐतिहासिक पुस्तकों की आवश्यकता है फिर भी यह उनकी एक प्रकार से धार्मिक भाषा होने के कारण इस में ऐसी पुस्तकें सिख विद्वानों द्वारा समय २ पर प्रकाशित होती ही रहती हैं। परन्तु हिन्दी में सिख-साहित्य का भण्डार भरने में वह अब तक निष्चेष्ट हैं, जिसका कारण उनकी असावधानता के अतिरिक्त और कुछ नहीं हो सकता, हालांकि हिन्दी भाषा में इस साहित्य की तीव्र मांग है, जो उत्तरोत्तर बढ़ रही है। इस अभाव की पूर्ति के लिये मैंने अप्रैल १९३६ में हिन्दी भाषा में "सिखवीर" नामी मासिक पत्र का प्रकाशन आरम्भ किया, जो अब तक बड़ी सफलता से अपने लिये हुए व्रत को निरन्तर पाल रहा है।

सिख इतिहास की अमर विभूति महावीर बन्दासिंह, प्रसिद्ध बन्दा बहादुर के संबंध में हिन्दी जगत् कुछ नहीं जानता था। इस लिये "सिख वीर" के सन् १९३६ और १९३७ के जून अङ्क मुझे इस महावीर के संबंध में प्रकाशित करने पड़े परन्तु अपने कार्य्यों से अवकाश न मिलने के कारण मैं इन दो अङ्कोंमें अपनी इच्छानुकूल कुछ अधिक न लिख सका। सन् १९३८ का जून अङ्क भी इसी सम्बन्ध में निकालने की योजना थी और अबके इस अंक में कुछ अधिक सामग्री देने का विचार था। परन्तु लिखने के लिये कुछ भी समय नहीं मिल रहा था। अगस्त १९३८ में मुझे अपने

विद्यालय से गर्मियों की एक महीने की छुट्टियें थीं। इस एक महीने में उपरोक्त अङ्क के लिये जो कुछ लिख सका लिख कर सितम्बर १९३८ के अंक को "महावीर बन्दासिंह अङ्क" नाम देकर वह समस्त सामग्री प्रकाशित कर डाली। हिन्दी जगत ने इस अंक का जितना स्वागत किया, हिन्दी के लगभग समस्त साप्ताहिक और मासिक पत्रों ने अपनी समालोचनाओं द्वारा इस की जितनी सराहना की और "सिखवीर" के अनेकों ग्राहकों ने पत्रों द्वारा अपने मुक्तकण्ठ से इसकी इतनी भूरिभूरि प्रशंसा की कि जिसकी मुझे स्वप्न में भी आशा न थी।

इसी सम्बन्ध में कई पाठकों की ओर से मुझे पत्र आने आरम्भ हुए कि इस अंक की समस्त सामग्री पुस्तक रूप में प्रकाशित की जाये ताकि इस विषय का जनता में अधिक प्रचार हो।

अन्त में एक उदार आत्मा की सक्रिय प्रेरणा से उस अंक की सामग्री में कुछ विशेष परिवर्तन करके और कुछ चित्र बढ़ा कर वह समग्री पुस्तक रूप में हिन्दी जगत के समक्ष ले आने के योग्य हुआ हूँ।

अब भी समय--सङ्कीर्णता के कारण इस के प्रूफ़-संशोधन और अन्य आवश्यक बातों की ओर मैं विशेष ध्यान नहीं दे सका। पाठक इस में किसी प्रकार की कोई त्रुटि अथवा भूल देखें तो पत्र द्वारा मुझे उससे ज्ञात करें ताकि आगामी संस्करण में उसे सुधारा जा सके।

---

# इस पुस्तक के कुछ ऐतिहासिक स्रोत

**१. कामूर ख़ान**—यह बादशाह बहादुर का अख़बार नवीस था। बदशाह की दक्षिण यात्रा में उसके साथ रहकर प्रति-दिन के समाचार यह हर रोज लिखता रहता था। बादशाह को सिखों के विद्रोह सन्बन्धी जो समाचार पञ्जाब के हाकिमों द्वारा भेजे जाते यह उन्हें रोंज़ के रोज़ लिख लेता। इसने अपने प्रसिद्ध इतिहास "तज़करा तुल सलातीन चुग़ताईया" को संवत् हिजरी ११३७ में (बन्दासिंह की शहीदी के ६ वर्ष पश्चात) समाप्त किया इस ने सिखों और बन्दासिंह के वृतान्तों को शाही पत्र प्रेषकों के समाचारों के आधार पर लिखा है।

**२. मीर मुहम्मद**—जिस समाणा नगर को लूटने के समाचार पाठक इस पुस्तक में पढ़ेंगे, यह लेखक उसी नगर के रहने वाला था। बन्दासिंह को स्वयं इसने कई बार देखा था। दिल्ली में सिखों और बन्दासिंह की कतलाम के समय यह वहीं मौजूद था। इसने बादशाह फ़र्रुख़सियर की आज्ञा से 'शाहनामा' लिखा जो ११३१ हि० ( बन्दासिंह की शहीदी के चार वर्ष पश्चात् ) समाप्त हुआ।

**३. मुहम्मद कासिम**—यह लाहौर का रहने वाला था। यह गुरुदासपुर नंगल के घेरे के समय तुर्क सेना में शामिल था और बन्दासिंह की गिरफ़्तारी से लेकर उसके अन्त समय तक दिल्ली में भी मौजूद था। इसने अपना प्रसिद्ध इतिहास

"इबरतनामा" हिजरी ११३३ में (बन्दासिंह की शहीदी से ६ बर्ष पश्चात) समाप्त किया।

४. यहया खान और ५ गुलाम महीउलदीन खान। कासिम के समान यह भी नंगल के घेरे के दिन से लेकर बन्दासिंह के अन्त समय तक दिल्ली मौजूद रहे। इनके प्रसिद्ध इतिहास क्रमशः "तज़करातुल मलूक" और "फ़तूहातनामा समदी" हिज़री ११४९ और ११३५ में समाप्त हुए।

इनके अतिरिक्त ६. कामराज "इबरतनामा" का लेखक ७. खाफीखान "मन्तुखिब उल लबाब" का लेखक ८. मुहम्मद-शफ़ी वारद "मरातवारदात" का लेखक ९. यार मुहम्मद "दस्तूर उल निशा" का लेखक और अंग्रेज़ी सफारत के अंग्रेज़ १०. John Surman और ११. Edward Stephenson लगभग एक दर्जन ऐसे व्यक्ति हैं जिन ने इस पुस्तक में अङ्कित प्रत्येक वृतान्त को अपनी आँखों से देखा था। उन्हीं के द्वारा लिखित इतिहासों और ऐतिहासिक लेखों के आधार पर यह पुस्तक लिखा गया है।

स्थानाभाव के कारण उपरोक्त इतिहासों के विस्तृत प्रमाणों से बचने के लिये 'पन्थ प्रकाश' नामी सिख इतिहास से कई स्थानों पर कुछ ऐसे छन्द भी उद्धृत किये गये हैं जो उपरोक्त इतिहासों के अनुकूल और संक्षिप्त रूप में हमें मिले हैं।

नई दिल्ली,<br>ता० १ अप्रैल १९३९

विद्वानों का सेवक—<br>**ज्ञानी हरनामसिंह "वल्लभ"**

# महावीर बन्दासिंह

( १ )

आज से लगभग २६८ वर्ष पूर्व (पुणछ) काश्मीर राज्य के राजोरी नामी ग्राम में रामदेव नामी एक राजपूत ज़मीदार के घर एक बालक ने कार्तिक सुदी १३ सम्वत् १७२७ ( २७ अक्टूबर १६७० ) को जन्म लिया, जिसका नाम माता पिता ने लछमनदेव रक्खा। लछमनदेव के बचपन की कोई विशेष उल्लेखनीय बात नहीं, सिवाय इसके कि वह स्वभाव का बड़ा चञ्चल परन्तु कोमल हृदय बालक था। शिशुलीला करते हुये जब उसने अपनी सुरत संभाली तो घर और खेत के छोटे मोटे कार्य्यों में लगा रहता। अत्तरी विद्या का उन दिनों विशेषकर ग्रामों में कोई सन्तोषजनक प्रबन्ध न था और न ग्रामीण जनता अत्तरी विद्या की ओर अधिक रुचि ही रखती थी। इसीलिये लछमनदेव को बचपन में पढ़ने का सुअवसर प्राप्त ही न हो सका। परन्तु सुरत संभालते ही धनुष विद्या का उसे बहुत शौक लग गया था। ९-१० वर्ष की अवस्था से ही वह इस ओर प्रवृत्त हो गया।

जब कभी उसे गृहकार्य्यों से अवकाश मिलता वह साथ के कंकरीले पहाड़ी मैदानों और जङ्गलों में घोड़े पर सवार होकर आखेट करने भी चला जाता था। परन्तु उसे यह अभी ज्ञान नहीं था कि जीवों को मारने से उन्हें कितनी पीड़ा होती है और कितने कष्ट पाकर वह प्राण देते हैं। बाद में ही उसे यह ज्ञान होना था और वही ज्ञान इसके जीवन में भारी परिवर्त्तन का कारण बनना था, पर समय आने पर। गृहकार्य्यों में प्रवृत्त रहते और कभी २ आखेट करते लछमनदास की अवस्था जब १५ वर्ष की हुई, जब उसके यौवन की कली खिलने ही वाली थी, उसने संसार के धन्धों में ग्रस्त होकर, 'मोह माया' के जाल में फंस कर अपने समस्त जीवन को समाप्त कर देना था, हाँ! उसी १५ वर्ष की अल्पास्था में लछमनदेव के जीवन में आश्चर्यजनक घटना घटित हुई, जिस ने उसके उपरोक्त सांसारिक जीवन को ही पलटा दे दिया।

वह घटना इस प्रकार है:—"एक दिन प्रातःकाल की बाल किरणों के निकलते ही लछमनदेव अपने घोड़े पर सवार हो, तीर कमान हाथ में ले, बाहर जङ्गल को आखेट करने निकल गया। उसके आखेट का यह अन्तिम दिन था। गहन वन में पदार्पण करते ही उसकी दृष्टि एक हरिणी पर पड़ी। उसने भी शिकारी का विकराल रूप देखते ही लम्बी २ छलांगें लगा कर आगे २ भागना आरम्भ किया और शिकारी ने उसके पीछे अपने घोड़े को सरपट छोड़ दिया। अवसर पाकर लछमनदेव ने अपने धनुष से ताक

कर तीर छोड़ा जो बेचारी हरिणी के पेट को पार कर गया। अपना तीर लक्ष्य पर लगा देख लछमनदेव को अत्यन्त प्रसन्नता हुई और वह घोड़े को एड़ी लगाता हुआ पृथ्वी पर छटपटा रही हरिणी के निकट जा पहुँचा। उसने देखा, हरिणी के पेट में कोई ऐसी वस्तु है जिससे उसका पेट बढ़ा हुआ है।

वास्तव में हरिणी गर्भवती थी और कुछ दिनों में ही उसने प्रसूता होना था। परन्तु अभी शैशव के स्वप्न से उठे लछमनदेव को उसके गर्भवती होने का क्या पता था। उसने घोड़े से उतर कर हरिणी के पेट में से तीर को खेंच कर निकाला और कुछ ही क्षणों में वह तड़प कर मर गई। यह देख उसने बड़े कौतूहल से अपनी एक पनी छुरी से उसके पेट को चीरा तो उसके आश्चर्य और अपने किये कुकृत्य पर पश्चात्ताप का कोई ठिकाना न रहा। जब उसने देखा कि उस पेट में से तड़पते हुए दो नन्हें २ बच्चे निकल कर पृथ्वी पर आ पड़े हैं। उसने आश्चर्य और पश्चात्ताप की प्रतिमा बने अवाक् खड़े २ यह सारा दृश्य देखा, वे बच्चे भी कुछ ही पलों में शान्त होगये। लछमनदेव का हृदय इस घटना से विदीर्ण हो गया। इस दृष्य को देख कर वह व्यग्र हो उठा। इसी दशा में तीर कमान और रक्तशोषणी छुरी को वहीं फेंक कर घोड़े पर सवार हो अपने घर आगया।"

लछमन देव ने अबतक किसी प्राणधारी को मरते नहीं देखा था। यह पहला अवसर था कि एक हरिणी और उसके बच्चे उसकी आँखों के सामने मरे हों और वह भी उसके तीर से

छटपटाते हुए और तड़प २ कर ! एक करुणाजनक दृश्य उपस्थित कर !! लछमनदेव के लिये यह घटना साधारण न थी। हरिणी की बच्चों सहित मृत्यु से संसार की निस्सारता और अपने किये निर्दयीपन से घृणा और पश्चात्ताप ने इसके हृदय में एक तीव्र वैराग्य पैदा कर दिया। लछमनदेव ने अब उदासीन वृत्ति धारण कर ली। इस वैराग्यावस्था में उसे कई साधुओं की सङ्गत करने का अवसर मिलता रहा। उसका ग्राम राजोरी एक ऐसा स्थान है जो उस समय काश्मीर यात्रियों, सरकारी अफसरों और परदेशियों के काश्मीर आने जाने का पड़ाव था †।

### पहला गुरु

लछमनदास अब वैराग्यावस्था में रहने लगा। उन दिनों काश्मीर में प्रसिद्ध अमरनाथ तीर्थ की यात्रा को साधुओं की मण्डलियां जाती थीं, उनका एक रैण बसेरा राजोरी में ही होता था। लछमनदेव प्रायः इन साधुओं के दर्शनों और सङ्गत से लाभ उठाया करता और इसी कारण संसार से इसे अब तीव्र वैराग्य होने लगा था। उन्हीं दिनों अमरनाथ के यात्री साधुओं की एक मण्डली भ्रमण करती हुई राजौरी की धर्मशाला में आन उतरी और समाचार पाकर लछमनदेव उन साधुओं के दर्शनों के लिये जा पहुँचा। उस साधु मण्डली का गुरु जानकीप्रसाद नामी

---

† चन्द्रभगा से निकली 'तवी' नामी नदी के किनारे पर सुन्दर उपवनों तथा राज्य भवनों से सुशोभित यह स्थान अब तक विद्यमान है ( देखो Fred Drew द्वारा लिखित Jammu & Kashmir Territories पृष्ठ १५४-६ Northern Barrier of India पृष्ठ १०२-३. )

वैरागी था जिस के वचनों और उपदेश का लछमनदास पर इतना प्रभाव पड़ा कि यह अपना घरबार छोड़ कर उसके साथ उसका चेला बन कर चलने को तैयार हो गया। यहाँ यह निश्चित रूप से नहीं लिखा जा सकता कि लछमनदास के संसार से वैराग्य लेते समय उसके माता पिता की क्या दशा हुई होगी। उनको अपने सुकुमार पन्द्रह वर्षीय पुत्र के वियोग में कितना क्षोभ हुआ होगा और उन्होंने पुत्र को घर रखने के लिये क्या क्या यत्न न किये होंगे।

लछमनदास माता पिता के मोह को तोड़कर वैरागी जानकीदास का चेला बन गया और वैरागी बन कर उसकी मण्डली में शामिल होकर अमरनाथ की यात्रा को चल दिया*। यह वार्ता श्रावण, १७४२ की है। अमरनाथ की यात्रा और काश्मीर का भ्रमण कर लौटते इसी प्रकार कुछ महीने व्यतीत हो गये और अगले वर्ष संवत् १७४३ के आरम्भ में यह यात्रामण्डली पञ्जाब को लौटी।

## दूसरा गुरु

चैत्र के अन्तिम दिनों में यह मण्डली पञ्जाब के प्रसिद्ध नगर कसूर में पहुँची। इस नगर के निकट ही रामथम्मन नामी ग्राम है, जहाँ बाबा रामथम्मन की देहरी है और प्रति वर्ष यहाँ वैशाखीका मेला लगता है। वैशाखी का मेला जानकर यह मण्डली इसी स्थान पर पहुँची और मेले का उत्सव यहीं देखा। जानकी

* अब वह राजपूत लछमनदास न रहा। वैरागियों की प्रथानुसार उसका नाम माधोदास रखा गया।

प्रसाद का चेला बनकर भी माधोदास के अन्तरात्मा को सन्तोष न हुआ। कुछ महीने उसकी सङ्गत में रहकर इसे आत्मज्ञान की प्राप्ति न हुई और न इसे किसी प्रकार शान्ति ही हुई। यहाँ वैरागियों की एक और मण्डली मेले पर आई हुई थी। उस मण्डली के गुरु रामदास की महिमा दूर दूर तक फैली हुई थी। माधोदास का हृदय पहले से ही उचाट था, इसलिये रामथम्मन में कुछ दिन रहने के पश्चात् यह जानकीप्रसाद और इसकी मण्डली का साथ छोड़ कर रामदास वैरागी का चेला बन गया।

दूसरा गुरु धारने पर लछमनदास अब माधोदास से नरायणदास बन गया *। परन्तु उस की आत्मा को यहाँ भी शान्ति न मिली। उसका नीरस जीवन रास्ते के कंकड़ Roling Stone के समान इधर उधर डगमगाने लगा। जीवन का रहस्य क्या है? आत्मा की शान्ति कहाँ है? ज्ञान की प्राप्ति कैसे हो सकती है? यह समझने के लिये उसने वैराग्य धारण किया था। जब एक गुरु से सन्तोष न हुआ तो दूसरे की चरण-शरण में जाना पड़ा। परन्तु प्रत्येक चमकने वाली वस्तु स्वर्ण ही नहीं होती। इसलिये नारायणदास को यहाँ भी निराशा का मुँह देखना पड़ा और उसकी आत्मिकशान्ति मृगतृष्णा के जल के समान अब तक उससे दूर ही रही।

अन्य साधुओं व वैरागियों के समान "नारि मुई गृह सम्पति नासी, मूंड़ मुड़ाये भये संन्यासी" के समान लछमनदास

* नारायणदास नाम बहुत प्रसिद्ध न हुआ, पहला नाम माधोदास प्रचलित रहा।

पेट पूजा के लिये तो साधु बने न थे। उनने अपने घर आर माता पिता के सुखों और उनकी छत्रछाया से स्वेच्छा से वञ्चित होकर केवल आत्मिक शान्ति के लिये ही तो वैराग्य धारण किया था; गृहस्थ के सुखों को छोड़ा था; माता पिता की आशाओं पर पानी फेरा, संसार से सम्बन्ध तोड़ा। गृहस्थी न बन कर पुत्र स्त्री के प्राकृतिक सुख को अनुभव न किया; यह किस लिये ? देश के लाखों नामधारी साधुओं के समान गृहस्थियों पर अपने अन्न वस्त्र का भार डालने के लिये ? नहीं, कदापि नहीं। केवल ज्ञान प्राप्ति के लिये ! आत्मिक शान्ति के लिये !! पूरे गुरु की प्राप्ति के लिये !!! कुछ महीने दूसरे गुरु की मण्डली के साथ पञ्जाब के विभिन्न स्थानों का भ्रमण होता रहा।

### एकाकी भ्रमण

अब नारायणदास ने किसी गुरु अथवा साधु मण्डली से सम्बन्ध न रख स्वतन्त्र रूप में तीर्थ यात्रा आरम्भ की। इस यात्रा में कहीं कहीं दो चार अपने जैसे साधु मिल जाते तो कुछ समय इकट्ठे रह कर व्यतीत हो जाता और मिलकर यात्रा कर लेते अन्यथा कई कई महीने एकाकी रूप में यह कार्य जारी रहता।

इसी प्रकार कई वर्ष तीर्थयात्रा करते करते नारायण दास नासिक में पञ्चवटी के स्थान पर पहुँचे और कुछ समय के लिये यहीं विश्राम लेने अथवा हरिभजन में लवलीन होने की ठान कर यहाँ निवास कर लिया। पञ्चवटी के मनमोहक वनों का सौन्दर्य

तथा प्रकृति के सुन्दर दृश्यों को देखते नारायणदास को कई वर्ष व्यतीत हो गये। इसी स्थान में उन्हें एक और साधु से परिचय हुआ। इसका नाम अघड़नाथ था। यह साधु योग और तांत्रिक सिद्धि में प्रसिद्ध था और जन्त्र मान्त्र आदि का ज्ञान भी रखता था।

### तीसरा गुरु

इस साधु से घनिष्ट परिचय होने के कारण नारायणदास के हृदय में योग और जन्त्र-मन्त्रों की विद्या सीखने की तीव्र इच्छा उत्पन्न हुई। इस लिये अब अघड़दास का शिष्य बनकर उनकी सेवा सुश्रूषा करने में तत्पर होना पड़ा। इस साधु से नारायणदास को कुछ यौगिक बातों का ज्ञान हुआ और अन्य जन्त्र-मन्त्रों की विद्या भी इसे पर्याप्त रूप में आगई। अघड़दास के पास इन विभिन्न विद्याओं के हस्तलिखित कुछ ग्रन्थ भी थे जो उसने नारायणदास की सेवा सुश्रूषा पर प्रसन्न होकर शरीर त्यागने के समय दे दिये।

नारायणदास इन विद्याओं को पाकर अब प्रसन्न चित्त रहने लगा और अघड़नाथ के देहान्त के पश्चात् पंचवटी को छोड़ कर नादेड़ नामी नगर के पास गोदावरी नदी के तट पर एकान्त स्थान देखकर यहीं अपनी कुटिया डालकर रहने लगा।

अबतक नारायणदास के जीवन में कई चढ़ाव उतार और कई प्रकार के परिवर्तन हो चुके थे। कभी वह लछमनदास राज-पूत था फिर वह माधोदास बनकर जानकीप्रसाद का चेला

बना। फिर वह रामदास का चेला बन नारायणनाथ के नाम से प्रसिद्ध हुआ। फिर वह अघड़नाथ का चेला बन जन्त्र-मन्त्र और योगसिद्धि में प्रख्यात हुआ। परन्तु अबतक उसे आत्मशान्ति नहीं मिली थी। वह जीवन का रहस्य समझने की जिज्ञासा अभी तक रखता था परन्तु उसकी यह आशा योगसिद्धि प्राप्त करने पर भी पूरी न हो सकी थी। उसे कोई महान् आत्मा अब तक न मिली थी जो उसकी इस आशा को पूरी कर सकती। अबतक एक दूसरे के पश्चात् कईओं को महान् आत्मा जानकर उनका शिष्यत्व ग्रहण किया था, पर उसे सन्तोष किसी से भी न हुआ।

उसकी अपनी खोज तो समाप्त हो चुकी थी परन्तु अभी हताश नहीं हुआ था। उसकी कुटिया में प्रायः साधु महात्मा देशाटन करते हुए कभी २ रैन बसेरा कर जाया करते थे। "न जाने इन में से कोई पूर्ण पुरुष हो। पत्थरों में ही तो लाल होते हैं, इसी प्रकार इन लाखों साधारण कोटि के साधुओं में से कोई उच्चकोटि का महापुरुष भी हो। बाह्यरूप में ऐसे महापुरुष का चिन्ह तो होता नहीं। अपने आप कोई महापुरुष प्रगट नहीं होता। आत्मपिपासा को बुझाने के लिये अब किसी पूर्णपुरुष के चरणों में अपना मस्तक रख देना संसार त्यागने के ध्येय को पूरा कर सकता है। अन्यथा जीवन निस्सार और निष्फल है, नीरस और शुष्क है, व्यर्थ है।" इन विचारों से प्रभावित होकर उसने फिर सोचा "मेरे पास भी योगसिद्धि है, जन्त्र-मन्त्र भी जानता हूँ। मेरी आशा को पूरा करने वाला वही हो सकता है, जिसके सामने ये मेरी सिद्धियें

तुच्छ हों, साधारण सी हों, ऐसा महापुरुष मेरे से भी अधिक शक्तिमान होना चाहिये। यह तो उसकी परीक्षा से ही जाना जा सकता है।" परीक्षा की उसने एक व्यौंत निकाली—जो साधु अथवा महात्मा इसकी कुटिया में आता उसका वह बड़े प्रेम से स्वागत करता और प्रेमपूर्वक उसे अपने पलङ्ग पर बिठाता। जब वह साधु निश्चिन्त होकर उस पलँग पर विश्राम करने लगता तो नारायणदास अपने मन्त्रों की शक्ति से उस पलँग को उलटा देता। वह साधु बड़ा तिरस्कृत होता और यह उसकी हँसी उड़ाता। इस प्रकार करने से उसका ध्येय यह था कि यदि कोई पूर्ण पुरुष होगा तो अपनी आत्मिक शक्ति द्वारा मेरी तान्त्रिक शक्तियों को, जिन द्वारा पलँग उलटाया जाता है, निष्फल कर देगा और उसी से मेरा आत्मिक शान्ति प्राप्त करने का लक्ष्य सिद्ध हो सकेगा। इसी प्रकार नारायणदास की कुटिया में अनेकों साधारण कोटि के महापुरुष, साधु, महात्मा आते और तिरस्कृत होकर जाते। नारायणदास के इस कृत्य से चारों ओर उसकी सिद्धि की धूम मची हुई थी। इलाके भर में वह अपनी असाधारण शक्ति और जन्त्र-मन्त्रों के कारण ख्याति पा चुका था। इसके अतिरिक्त तिरस्कार से परिचित कोई प्रतिष्ठित साधु महात्मा इसकी कुटी में न आता। नारायणदास को अब अपनी शक्ति पर अभिमान होने लगा। वह समझने लगा कि अब मेरे समान शक्तिसम्पन्न कोई व्यक्ति नहीं है। साधुओं के वेष में सब पाखण्ड है, बनावट है, वास्तव में कोई भी सिद्धिवान साधु नहीं।

इस वृत्तान्त को यहीं छोड़कर अब हम पाठकों का ध्यान दूसरी ओर आकर्षित करते हैं।

( २ )

सम्वत् १७४२ से लेकर जब कि माधोदास ने पन्द्रह साल की अवस्था में घर छोड़कर वैराग्य लिया था, सम्वत १७६१ तक जब कि माधोदास अपनी आत्मशान्ति के लिये साधुवेष में उत्तरोत्तर अनेकों गुरु धारण कर चुका था, अनेकों तीर्थों का भ्रमण कर अनेकों साल पञ्चवटी में रहकर योगसाधना करने के साथ जन्त्र-मन्त्र विद्या आदि अनेकों शक्तियों में सम्पन्न होकर दक्षिण में नांदेड़ नामी स्थान के निकट गोदावरी तट पर अपनी कुटिया बना, अपनी चिरवांछित आत्मशान्ति प्राप्त करने के लिये किसी पूरे और सर्वशक्तिमान गुरु की खोज में अपनी कुटिया में आने वाले साधु सन्तों की परीक्षा ले रहा था। यह कुल वृत्तान्त, उसके जीवन में आश्चर्यजनक परिवर्तन और उथल पुथल, उसके जीवन के लगभग बीस वर्षों के अन्तर्गत की रोचक घटनाएं हैं।

## श्री गुरु गोविन्दसिंहजी के दक्षिण जाने के कारण

यह बीस वर्ष का वह विशाल समय था जब कि हिन्दूधर्म रक्षक श्री गुरु गोबिन्दसिंहजी महाराज पञ्जाब में औरङ्गज़ेब की सेना के अनेकों वार छक्के छुड़ा चुके थे। अपने बचपन की नौ वर्ष की अत्यल्प आयु में हिन्दू-धर्महित अपने पिता की बलि दे चुके थे। अपने यौवनकाल में अपने अठारह और चौदह वर्षीय सुकुमार पुत्रों को अपने हाथ से शस्त्रास्त्र सजा धर्मयुद्ध में भेजकर

अपनी आँखों के सामने उनके टुकड़े टुकड़े करा चुके थे। अपने छोटे छोटे सात और नौ वर्षीय सिंहशावक सुकुमार लालों को जीवित दीवार में चिनवा चुके थे और अपनी पूज्य माता को धर्म की वेदी में आहुति दे चुके थे।

इस प्रकार धर्मरक्षाहित अपने माता-पिता, चारों पुत्रों और हज़ारों सिखों की बलि देकर भी वह अब मालवे देश में निर्भीक केसरी के समान अपने दलों सहित विचर रहे थे। औरङ्गज़ेब जब अपनी लाखों वीरों की सेना द्वारा गुरुजी को अपने आदर्श से विचलित न कर सका, जब उसने अपनी दमननीति के सफल होने के बजाय उसके भयङ्कर परिणाम निकलते देखे तो गुरुजी को उसने दक्षिण से—जहाँ कि वह मरहठों का विद्रोह दबाने के लिये गया हुआ था—एक पत्र द्वारा दक्षिण में अपने पास सन्धि के लिये आमन्त्रित किया। बादशाह का यह पत्र गुरुजी को दीनानगर (पञ्जाब) में मिला जबकि चमकोर महासमर के बाद वह पुनः सेनासङ्गठन कर रहे थे।

बादशाह का पत्र पाकर आपने उसे वहीं से उत्तर भेजा। यह ऐतिहासिक पत्र 'ज़फ़र नामा' के नाम से प्रसिद्ध है जिसमें गुरुजी से उसके अथवा उसके अहलकारों द्वारा किये विश्वास-घातों, अत्याचारों, अमानुसिकता और अपनी दृढ़ता का वर्णन बड़े प्रभावशाली फ़ारसी पद्यों में किया है। पाठकों के ज्ञानार्थ उस पत्र में से यहाँ कुछ पद्यों को उद्धृत किया जाता है।

तू मसनद नशीं सरवरे कायनात ।

कि अजबस्त इन्साफ़ ईं हम सिफ़ात ॥६६॥

भावार्थ—तू तख़्त का मालिक पृथ्वी का सम्राट् है, परन्तु इस ढङ्ग का इन्साफ़ ? यह आश्चर्य की बात है ।

कि अजबस्त इन्साफ़ दीं परवरी ।

कि हैफ़ अस्त सद हैफ़ ईं सरवरी ॥६७॥

भावार्थ—यह इन्साफ़ और दीनों की पालना तेरी निराली है। इस बड़ाई पर सौ सौ बार धिक् है ।

मज़न तेग़ बर खून कस बेदरेग़ ।

तुरा नीज़ खून अस्त बा चर्ख़ तेग़ ॥६९॥

भावार्थ—तू किसी के प्राण लेने के लिये बेधड़क होकर तलवार न चला क्योंकि तेरे प्राण लेने को आसमानी तलवार तेरे शीश पर लटक रही है ।

हम अज़पीर मोरो हम अज़ पील तन ।

कि आज़िज़ निवाज़ अस्तो, ग़ाफ़ल शिकन ॥७३॥

भावार्थ—वह निर्बल कीड़ी और बलवान हाथी को पैदा करने वाला और आततायियों को नाश करने वाला है ।

चिहा शुद कि चू बच्चग़ां कुशतह चार ।

कि बाकी बिमांद अस्त पेचीदह मार ॥७८॥

भावार्थ—क्या हुआ यदि तूने मेरे चारों पुत्र मार दिये जब कि अभी कुण्डलिये साँप के समान मेरा ख़ालिसा पन्थ बचा हुआ है ।

चिह मर्दी कि अख़गर ख़ामोशां कुनी।
कि आतश दमां रा बदौरा कुनी ॥७९॥

भावार्थ:—यह क्या मर्दी ( बहादुरी ) है कि तू चिन्गारियों को बुझाता है और धधक रही अग्नि से निश्चिन्त है। आदि ।

अपना सर्वस्व धर्महित न्योछावर करके भी गुरुजी की दृढ़ता, निर्भीकता और ईश्वर परायणता का प्रत्यक्ष प्रमाण यह ज़फ़रनामा है, जिसके कुछ पद्य हमने ऊपर दिये हैं। इसी पत्र में गुरुजी ने औरङ्गज़ेब को लिखा कि वह सन्धि के लिये उसके पास आने को तैयार नहीं हैं, क्योंकि वह विश्वासघाती है जिसके अनेकों प्रमाण गुरु जी ने इसी पत्र में उसे लिखे और साथ ही लिखा कि यदि तू हमारे से सन्धि की बात चीत करनी चाहता है तो स्वयँ काँगड़ ग्राम में हमारे पास चला आ परन्तु इस शर्त पर कि इस इलाके में पैर रखते ही अपने साथ एक हज़ार घुड़सवारों से अधिक सेना साथ न लानी होगी।

औरङ्गज़ेब को जब गुरुजी का यह पत्र मिला तो उस समय वह अस्वस्थ सा था तथा और भी अनेक कारणोंवश वह गुरुजी के पास आने में असमर्थ था। इसलिये उसने गुरुजी पर कार्य रूप में सन्धि के भाव बिठाने और गुरु जी के हृदय में अपना विश्वास पैदा करने के लिये पञ्जाब के कुल सूबों के नाम हुक्म जारी कर दिये कि अब गुरु जी से न लड़ा जाय और गुरु जी को सन्धि के लिये एक और पत्र लिखा जिसमें गुरु जी से

हुए दुर्व्यवहारों पर उसने पश्चात्ताप प्रकट किया और सन्धि के लिये तीव्र इच्छा प्रकट करते हुए अपनी निष्कपटता का भरोसा दिलाते हुए गुरु जी से दक्षिण आने के लिये पुनः विनय की।

बादशाह का यह दूसरा पत्र गुरु जी को मुक्तसर ( आज कल ज़िला फ़ीरोज़पुर में ) के युद्ध के पश्चात् मिला।

गुरुजी चाहते थे कि यदि देश के अन्दर अत्याचार करने बन्द कर दिये जाएं, हिन्दू जनता के कष्टों की निवृत्ति हो जाय तो युद्धों, जंगों में लाखों मनुष्यों का रक्तपात होने से बच जाय। फिर व्यर्थ में नरसंहार करने कराने की कोई आवश्यकता नहीं। बादशाह का दूसरा पत्र पाकर उन्हें आशा हुई कि शायद आप की सन्धि की रखी जाने वाली शर्तों को मान लिया जाए। इसी लिये आपने औरङ्गज़ेब को मिलने के लिये कुछ सेना सहित पञ्जाब से दक्षिण को प्रस्थान कर दिया। पञ्जाब की सीमा को लांघकर अभी आप दिल्ली के ही निकट थे कि औरङ्गज़ेब की मृत्यु का समाचार आपको रास्ते में ही मिला। इस समय आप भगौर ( राजपूताना ) के निकट थे *।

यह मृत्यु समाचार पाकर गुरुजी वापिस पञ्जाब लौटने को उद्यत होगये। परन्तु लौटते समय रास्ते के अनेक नगरों की सिख और ग्रामों की सङ्गतों के प्रेमवश होकर गुरुजी को कुछ समय कई स्थानों पर ठहरना पड़ा। औरङ्गज़ेब के मरने पर उसके पुत्रों में शाही तख़्त लेने के लिये झगड़ा होगया।

* गुर शोभा पृष्ठ ९०, सेनापति कविकृत ( श्रीगुरु जी का दरबारी कवि )

उस समय गुरुजी दिल्ली के निकट ही थे कि औरङ्गज़ेब के बड़े पुत्र मुहम्मद मुअज्ज़म ने दिल्ली तख़्त लेने में गुरुजी की सहायता चाही। बात यह थी कि उस समय उसका छोटा भाई मुहम्मदआज़म 'बादशाहे ममालिक आज़मशाह' की पदवी धारण कर दिल्ली के तख़्त का अधिकारी बन बैठा था। अब उसे युद्धमें परास्त किये बिना दिल्ली का तख़्त ले सकना कठिन था।

गुरुजी ने यह भली प्रकार जानते हुए कि सहायता का प्रार्थी उन्हीं के शत्रु औरङ्गज़ेब का पुत्र है, उसे इस शर्त पर सहायता करने का आश्वासन दे दिया कि राज्याधिकार प्राप्त करने पर वह प्रजा से न्याय करेगा और जिन शर्तों के आधार पर वह उसके पिता औरङ्गज़ेब से सन्धि स्थापित करने जारहे थे, वह शर्तें उसी के स्थान पर शासक बन कर उसे स्वीकार करनी होंगी। समय की परिस्थितियों को सामने रखते हुए मुहम्मद मुअज्ज़म ने गुरु जी के प्रस्ताव को स्वीकार कर लिया।

जजाऊ नामी स्थान, जो आगरा और धौलपुर के मध्य में है—चार मील पूर्वोत्तर की ओर * औरङ्गज़ेब के दोनों पुत्रों के विरोधी दलों का सामना हुआ। यह युद्ध १८ जून १७०७ को आरम्भ हुआ। इस युद्ध में स्वयँ श्रीगुरु जी ने ५०० सिख सैनिकों सहित भाग लिया और श्री गुरु जी के ही तीर द्वारा मुहम्मद आज़म मारा गया †।

---

* Later Mughals I By Irvine, Page 25.

† गुरुप्रताप सूर्य्य अयन १. अंसु ४२ पृष्ठ ६१५८।

इस प्रकार मुहम्मद मुअज़्ज़म बहादुरशाह की विजय हुई और इसने गुरु जी को आगरे में निमन्त्रित किया। गुरु जी के पधारने पर उसने भरी सभा में चार जामादी उल अव्वल सम्वत हिजरी १११६ ( २ अगस्त १७०७ ) को एक अमूल्य ख़िलत एक ६०००० रुपये कीमत की धुकधुकी श्री गुरु जी की भेंट की †।

तख़्त पर अधिकार पाकर सम्राट् की पदवी धारण करने के पश्चात बहादुरशाह ने आगरे में ही गुरु जी से सन्धि की बात-चीत आरम्भ की। इसलिये कुछ समय श्री गुरु जी को आगरे ठहरना पड़ा। आपके ठहरने का स्थान आगरे में ख़ानख़ाना के बाग़ के निकट अब तक प्रसिद्ध है, जहाँ अब उसी याद में ऐति-हासिक गुरुद्वारा बना हुआ है। सन्धि की बात चीत समाप्त हो जाने पर गुरु जी का विचार वहाँ से शीघ्र ही पंजाब जाने का था। यह बात गुरुजी के एक अपने ही पत्र से प्रकट होती है जो उन्होंने आगरे से धौल नामी नगर के सिखों को लिखा था। इस पत्र के इन शब्दों से "बादशाह से सुलह की बातचीत समाप्त होने पर हम शीघ्र ही पंजाब लौटेंगे" विदित होता है कि आप शीघ्र ही पंजाब जाने को उत्सुक थे। परन्तु उन्हीं दिनों राजपूताने और दक्षिण में राजविद्रोह आरंभ होगया। बादशाह को यह विद्रोह दबाने के लिये १२ नवम्बर १७०७ को आगरे से प्रस्थान करना पड़ा। अभी तक गुरु जी से सन्धि की बातचीत का कोई सन्तोष जनक परिणाम नहीं निकला था। गुरु जी चाहते थे कि शीघ्र ही

---

† बहादुरशाहनामा तथा गुरुशोभा. कवि सेनापति, पृष्ठ १०५.
Later Mughals I By Irwine P. 96.

यह बातचीत किसी नतीजे पर पहुँच कर समाप्त हो ताकि वह भविष्य का अपना कार्यक्रम निश्चित कर सकें।

बादशाह की भी यही इच्छा देखकर आप उसकी राजपूताना और दक्षिण यात्रा में साथ हो लिये ताकि सफ़र में ही यह बातचीत जारी रहे। यह लम्बी यात्रा कई महीनों तक जारी रही। रास्ते में कभी २ श्री गुरु जी के कैम्प शाही कैम्पों के साथ रहते और कहीं २ गुरु जी रास्ते के नगरों, ग्रामों की सिख सङ्गतों के प्रेमवश होकर शाही कैम्प से अलग हो उन्हें धर्मोपदेश देते और फिर आगे जाकर शाही डेरे के साथ मिल जाते *

यहां सन्धि की उन शर्तों का कुछ विवरण करना आवश्यक प्रतीत होता है जिन के आधार पर निरन्तर कई महीने संधि की बातचीत होती रही। गुरु जी की ओर से सन्धि की मुख्य शर्तें ये थीं:—

---

*" At this time the army was marching southwards towards Burhanpur. Guru Govind Singh one of the descendents of Nanak had come into these districts to travel and accompnied the Royal Camp. He was in the habit of constantly addressing the assemblies of worldly persons, religious fonatics of allsorts of people." Tarikh-i-Bahadur shahi Ellliot, VII, 566.

अर्थात् "इस समय बादशाह बुरहानपुर की ओर प्रयाण कर रहा था। गुरु गोबिन्दसिंह, ( गुरु ) नानक के उत्तराधिकारियों में से एक, इस इलाके की यात्रा में शाही कैम्प के साथ थे। वह निरन्तर संसारी लोगों, धार्मिक कट्टरवादियों, और हर प्रकार के इकट्ठे लोगों में उपदेश देने के आदी थे"।

( त्वारीखे बहादुरशाही एलियोट, सञ्चय ७ पृष्ट ५६६ )

(१) जिन जिन सूबों ने गुरु जी पर अकारण हमले किये उनकी जांच होकर उन्हें बादशाह योग्य दण्ड दें और उन हमलों में गुरुजी को जो हानि हुई उस पर बादशाह पश्चाताप प्रकट करें।

(२) जिन लोगों ने गुरु जी के पिता श्री गुरु तेग़बहादुर, मुसलमान पीर सैय्यद बुद्धूशाह और गुरुजी के छोटे दो पुत्रों को दीवारों में चिनवाने का घोर पाप किया है; उन्हें गुरु जी के सुपुर्द कर दिया जाय। गुरु जी जो चाहें उन्हें दण्ड दें, बादशाह को इस पर कोई आपत्ति न हो।

(३) हिन्दुओं को ज़बरदस्ती मुसलमान बनाने की औरङ्गज़ेब की नीति का अवलम्बन न किया जाय।

(४) हिन्दुओं पर केवल हिन्दू होने के कारण जो अधिक लगान अथवा मामला लगाया जाता है उसे हटा दिया जाये।

(५) हिन्दू-मन्दिरों में पूजा पाठ की रीति पर कोई प्रतिबन्ध न लगाया जाय।

६. औरङ्गज़ेब के शासनकाल में जिन हिन्दू-मन्दिरों को गिराकर उन स्थानों पर मस्जिदें उसारी गईं हैं, उन्हें गिरा दिया जाय और वह स्थान हिन्दुओं को पुनः मन्दिर निर्माण करने के लिये लौटा दिये जायँ।

७. दिल्ली में श्री गुरु तेग़बहादुर साहिब के बलिदान स्थान सीसगञ्ज और रकाबगञ्ज पर मस्जिदें बनाई गई हैं, उन्हें गिरा दिया जाए और दिल्ली की सिखसङ्गत को वहाँ गुरुद्वारे निर्माण करने की आज्ञा दी जाये।

गुरुजी की इन शर्तों पर कई महीने तक विचार होता रहा। कहा जाता है कि बादशाह गुरु जी की इन शर्तों को—एक दो को छोड़—मानने को तैयार था परन्तु वह उन्हें पूरी करने के लिए समय चाहता था। कुछ शर्तों को तत्काल पूरा करना वह अपनी राजनैतिक परस्थितियों के प्रतिकूल समझता था। परन्तु यह विलम्ब गुरु जी को अभीष्ट न था और साथ ही गुरु जी अपनी सम्पूर्ण शर्तों को मनवाना चाहते थे। इसलिये सन्धि की इस लम्बी बातचीत का सिलसिला दक्षिण के नादेड़ नामी नगर के निकट पहुँचने पर टूट गया और सन्धि की अन्तिम आशा भङ्ग हो जाने पर श्री गुरु जी वहीं शाही कैम्प से सदा के लिये पृथक् हो गये और देश में शान्ति स्थापन करने के लिये अब सर्वलोह की शरण लेनी ठान कर नांदेड़ के पास ही एकांत स्थान पर डेरा डाल भविष्य का कार्यक्रम निश्चित करने के लिये कुछ दिन यहीं ठहरना योग्य समझा।

गुरु जी के यहीं ठहर जाने के एक सप्ताह पश्चात् बहादुर शाह नादेड़ से प्रस्थान कर ७ अक्टूबर १७०८ को गोदावरी से सेना सहित पार हुआ। यह वही स्थान था जिसके निकट ही हमारा पूर्व चरितनायक वैरागी माधोदास योग साधना करता हुआ अपनी आत्मपिपासा की शान्ति हेतु किसी पूर्ण ब्रह्मज्ञानी गुरु की प्राप्ति के लिये कुटिया में आने वाले साधु संतों की समय २ पर परीक्षा लेता था।

( ३ )

## गुरुदेव के चरणों में

श्री गुरु जी को यहाँ ठहरे कुछ ही दिन हुए थे कि आपने इलाके के कुछ लोगों से, जो दर्शनों के लिये आये थे, माधोदास की यौगिक शक्तियों की चर्चा सुनी। गुरु जी ने यह भी सुना कि वह कुटिया में आने वाले साधु-संत को पलँग पर बिठाकर फिर अपनी यौगिक शक्ति से उसका पलंग उलटा कर उसे तिरस्कृत करता है और इस प्रकार बाद में उसकी हँसी उड़ाता है। माधोदास की यह सिद्धि इलाके भर में घूम गई थी और कोई साधु संत इस की कुटिया में आने का साहस नहीं कर सकता था। गुरु जी के वहाँ पधारने का समाचार माधोदास भी सुन चुका था, परन्तु उसे विश्वास था कि जो पूर्ण गुरु होगा वह स्वयं उस की कुटिया में जाकर उसकी परीक्षा में उत्तीर्ण होगा और उसे आत्मज्ञान और शान्ति प्रदान करेगा। उसी के चरणों पर माधोदास अपना शीश रख देगा। अन्तर्यामी गुरुदेव ने माधोदास की चिरवांछित हार्दिक लालसा को पूरा करने का निश्चय कर लिया और एक दिन प्रातःकाल को कुछ घुड़सवार सिखों को साथ लेकर आखेट करते २ उसकी कुटिया में जा पहुँचे। माधोदास उस समय निकट ही जंगल में योगाभ्यास करने गया हुआ था। उसके चेलों ने बताया कि माधोदास अभी आने ही वाले हैं। गुरु जी उसकी प्रतीक्षा में वहीं उसके पलंग पर बैठ गये। सिखों ने कुटिया के बाग़ में घोड़ों को खुला छोड़ दिया और भोजन का

समय जानकर कुटिया में बंधी छागों को तलवार से झटका कर उनका मांस पकाने के लिये चूल्हों पर रख दिया। निरंकुशता से यह सब कुछ होते और एक वैरागी साधु के डेरे में मांस बनता देख कुटिया में उपस्थित चेले लाल-पीले हो गये। उन्होंने सिखों को रोकने का प्रयत्न किया, अपने गुरु की यौगिक शक्तियों की उन्हें अनेक धमकियाँ दीं, परन्तु उत्तर में सिखों ने जब उन्हें लाल आँखें दिखाकर कुटिया से बाहर निकाल दिया तो वे बेचारे भागते हुए अपने गुरु के पास, जहाँ वह ध्यान परायण हो रहा था जा पहुँचे और अपरिचित आगंतुकों के कुटिया पर अधिकार जमाने, घोड़ों द्वारा सुन्दर उपवन को उजाड़े जाने और अपने सिद्धान्त और धर्म विरुद्ध कुटिया में मांस बनाये जाने के सारे वृतान्त उसे जा सुनाए, जिन्हें सुनकर माधोदास आग बबूला हो उठा। उसके नेत्रों में रक्त संचित होने लगा। 'एक वैरागी की कुटिया में इतना उपद्रव ! क्या उन्होंने माधोदास का नाम नहीं सुना। इतनी उच्छृङ्खलता और निर्भीकता।' आवेश में यह कुछ सोचता हुआ माधोदास शीघ्रता से उठ खड़ा हुआ। उसने अपनी यौगिक शक्तियों का आवाहन किया और चाहा कि वहीं से इन शक्तियों द्वारा कुटिया की शान्ति भङ्ग करने वालों को मृत्यु शैय्या पर सुला दिया जाय।

इधर कुटिया में कुछ ही क्षणों में प्रत्येक वस्तु थर थर काँपने लगी। जिसको देखकर सिंह गुरुजी के पास आ इकट्ठे हुए और वैरागी की यौगिक शक्तियों का नाटक, जो उन्होंने पहले से ही सुन रखा था, प्रत्यक्षरूप में अब देखने लगे। कुछ क्षण

पश्चात् श्री गुरुजी का पलङ्ग भी डगमगाने लगा जिसे देख गुरुजी ने मधुर मुस्कान से अपना एक २ तीर पलङ्ग के चारों पाओं के साथ टिका कर रख दिया। वैरागी ने अपनी शक्तियों को निष्फल होते देख क्रोध और आश्चर्य में आकर अपनी समस्त योगशक्ति का प्रयोग किया, परन्तु श्री गुरुजी का पलङ्ग न उलट सका, वे उस पर धैर्य धारण किये बैठे ही रहे।

अब वैरागी की आँखें खुलीं। उसने सोचा "यह क्या? क्या भगवान मेरी आशा पूरी करने लगे हैं? जिस वस्तु की खोज के लिये मैंने पन्द्रह वर्ष की अवस्था में घर छोड़ा और वैराग लिया, वैरागी बना, कइयों को गुरु बनाया, कइयों का चेला बना, अब लगभग चालीस वर्ष की अवस्था तक उसी धुन में लगा हूँ। इसी कुटिया में कई साधु अथवा सन्त कहलाने वालों की परीक्षा ली, पर कोई भी उस परीक्षा में उत्तीर्ण न हुआ। कइयों का इस रीति से तिरस्कार करके भी मैं अपनी खोज में अब तक असफल ही रहा था। क्या मेरी वह चिरकाल की आशा पूरी करने वाले आगये? किस वेष में? किस रूप में? परन्तु उनके शिष्यों द्वारा कुटिया में मांस बनाये जाने के वृत्तान्त से तो ज्ञात होता है वह रजोगुणी हैं। उन्हें आमिष से संकोच नहीं। हे भगवन्! क्या आज मेरे जीवन में कोई नया परिवर्त्तन होने वाला है?" इत्यादि गटियें गिनता माधोदास अपने चेलों के आगे लगकर कुटिया की ओर बढ़ता आया। कुटिया में प्रवेश करते ही वह सीधा अपने पलङ्ग की ओर बढ़ा और उस पर बैठे श्री गुरुजी को देखकर

समक्ष खड़ा हो गया। गुरुजी के दर्शनमात्र से उसके शरीर के अन्दर एक बिजली सी दौड़ गई, हृदय में एक प्रकार का सन्नाटा सा छा गया। दूसरे ही क्षण में उसने अपने को सँभाला और ऊपरी दृढ़ता दिखाते हुए विनम्रभाव से कुछ बोलने का साहस किया। निम्न प्रश्नोत्तर 'अहमदशाह बटालिया' लिखित 'इब्तदाए सिहां व मज़हबे ईशां' नामी प्रसिद्ध फ़ार्सी पुस्तक के पृष्ठ १०-११ से हम उद्धृत करते हैं :—

माधोदास—आप कौन हैं ?

श्री गुरु गोबिन्दसिंह—वह, जिसे तू जानता है।

माधोदास—मैं क्या जानता हूँ ?

श्री गुरु गोबिन्दसिंह—अपने हृदय में फिर से सोचो !

माधोदास—( कुछ क्षण पश्चात् ) अच्छा ! क्या आप श्री गुरु गोबिन्दसिंहजी हैं ?

श्री गुरुजी—हाँ।

माधोदास—आप यहाँ किस आशय से आये हैं ?

श्री गुरु गोबिन्दसिंह—मैं यहाँ इसलिये आया हूँ कि तुम्हें अपना शिष्य बनाऊँ !

माधोदास—प्रभो ! मुझे स्वीकार है (श्री गुरुजी के चरणों पर अपना शीश रखकर) मैं आजसे आपका 'बन्दा'* हूँ।

न जाने गुरुजी के दर्शनमात्र और उपरोक्त वचनों में क्या जादू था जिसने वैरागी को मन्त्रमुग्ध सा कर दिया और उसने

* शिष्य, चेला अथवा दास।

बिना किसी तर्क व युक्ति के श्री गुरुजी के चरण कमलों पर अपने आपको अर्पण कर दिया।

उसने अपना वैरागी वेष उतार दिया। सिखधर्म के उच्च आदर्श और सिद्धान्तों को श्री गुरुजी द्वारा समझ कर उसे इसकी दार्शनिकता का भान हुआ। वह अब भी गुरु के हस्तकमलों से अमृतपान कर सिखधर्म में दीक्षित होगया और अपना नाम बन्दासिंह रखवाया, जो बाद में 'बन्दा बहादुर', 'गुरु बन्दा' व 'वीर बन्दा' के रूप में इतिहासों में प्रसिद्ध हुआ *। माधोदास को अपना नाम 'गुरुका बन्दा' ( दास अथवा शिष्य ) कहलाने में कितना गर्व था ? इसका प्रमाण उसके यह स्वयं धारण किये हुए नाम से ही भली प्रकार मिल जाता है।

बन्दे के जीवन में अबतक कई प्रकार के परिवर्तन हो चुके थे। किसी समय वह राजपूत लछमनदेव था। फिर उसने जानकीप्रसाद वैरागी का चेला बन कर अपना नाम माधोदास प्रसिद्ध किया। कुछ ही समय पश्चात् उसने रामदास नामी वैरागी से दीक्षा लेकर अपना नाम नारायणदास रखवाया। कुछ वर्षों पश्चात नासिक पञ्चवटी में साधु अघड़नाथ का चेला बनकर उसने उससे जन्तर-मन्तर विद्या और योगाभ्यास करना सीखा। अब श्री गुरुजी से मिलते ही उसने चिरकाल से धारण किये

* मुसलमान इतिहासकारों ने ईर्षा से उर्दू अक्षरों में "बन्दासिंह" को बिगाड़ कर बन्दा 'सग' लिखना आरम्भ कर दिया। फ़ार्सी में 'सग' कुत्ते को कहते हैं। बाद के कुछ इतिहासकारों ने 'सग' शब्द को अपमानजनक समझ कर छोड़ दिया और इस तरह केवल 'बन्दा बहादुर' नाम ही प्रसिद्ध रहा।

हुए वैरागीपन को कुछ ही समय में त्याग कर सिख धर्म को ग्रहण कर लिया और अपना नाम बन्दासिंह अथवा गुरु बन्दा प्रसिद्ध किया जो उसका अन्तिम नाम था। गुरु की संगत में रह कर अब उसने सिखों अथवा गुरुजी से देश में हो रहे ज़ुल्मों और अत्याचारों की कहानियाँ सुनीं। गुरुपुत्रों के जीवित दीवारों में चिने जाने के वृत्तान्तों को सुन कर उसका रक्त खौल उठा। उसकी धमनियों में ज़ालिमों से अपने गुरु का बदला लेने की अग्नि प्रचण्ड हो उठी। अब वह शस्त्रधारी सिंह बनकर एकान्त जीवन व्यतीत करने को कायरता समझने लगा था। तिस पर गुरुजी ने उसे और प्रोत्साहित किया और अपने साथ पञ्जाब ले जाने के लिए उसे तैयार कर लिया।

## श्री गुरुजी को बध करने का षड़यन्त्र

गुरुजी के पञ्जाब से बाहर आकर जैसे कि पीछे लिखा जा चुका है, बादशाह को तख्त प्राप्ति के लिये युद्ध में सहायता देने, पश्चात् उससे सन्धि की बातचीत करने, गुरुजी की सन्धि की शर्तें और कई महीने दक्षिण की यात्रा में बादशाह के साथ साथ रहने के सम्पूर्ण वृत्तान्त पञ्जाब के हाकिमों और सूबों को अपने गुप्तचरों द्वारा मिलते रहते थे। वे इस बात से अपरिचित न थे कि यदि बादशाह ने गुरुजी की सन्धि की शर्तें स्वीकार कर उनसे मेल कर लिया तो इसका परिणाम उनके लिये क्या होगा? जिन लोगों ने गुरुजी पर अत्याचार किये थे वह उनके फल भुगतने के लिए सदैव भयभीत रहते थे। उनके लिये गुरुजी काल

समान थे। क्योंकि उन्हें दृढ़ विश्वास था कि यदि गुरुजी की बादशाह से सन्धि न भी हो सकी फिर भी वह हमारे अत्याचारों का बदला हमारे से अवश्य लेंगे। इसलिये अब उन्हें गुरुजी का अस्तित्व काल समान दीख रहा था। सबसे अधिक इस बात का भय सरहिन्द के सूबे बज़ीर ख़ान को था। क्योंकि उसी ने गुरु के छोटे दो दुधमुहें ७ और ६ वर्ष के बच्चों को जीवित दीवार में चुनवाया था।

जब उसे यह पता चला था कि गुरु जी बादशाह के निमन्त्रित करने पर दक्षिण में उसके पास सन्धि के लिये जा रहे हैं, उसी समय से उसकी नींद और आराम हराम हो चुके थे। उसने भरसक प्रयत्न किये कि किसी प्रकार गुरुजी बादशाह तक पहुँचने न पावें और रास्ते में ही किसी प्रकार इनका काम तमाम कर दिया जाय। इसी आशय से एक बार अचानक वह अपनी कई हज़ार सेना लेकर अकारण ही गुरुजी पर चढ़ आया था। उस समय गुरुजी मालवे तक पहुँचे थे, खिदराणा नामी स्थान पर जहाँ आजकल ज़िला फीरोज़पुर की प्रसिद्ध तहसील मुक्तसर है। इस युद्ध की एक आश्चर्यजनक घटना है जो इस प्रकार है:—आनन्दपुर के बड़े युद्ध में जब तुर्कों ने कई महीने घेरा डालकर अन्दर खाने पहनने की वस्तुओं का बाहर से आना बन्द कर दिया कुछ सिखों ने भूख के दुःख से घाबर कर गुरुजी का साथ छोड़ दिया और बाहर निकल तुर्कों के सामने अपने हथियार फैंककर घरों को चले गये। यह सारे सिख 'माझे' ( ज़िला लाहौर अमृत-

सर ) के थे। घरों में पहुँचने पर लोगों और उनकी स्त्रियों तक ने जब उन्हें इस कुकर्म के लिए फटकारा तो वह पश्चाताप करते हुए गुरुजी से अपने अपराध की क्षमा माँगने के लिये कुछ अन्य मुखी सिखों को साथ लेकर मालवा की ओर चल पड़े। क्योंकि इस समय गुरु जी इसी इलाके में थे। यह 'अपराधी दल' अभी गुरु जी के पास पहुँचने ही वाला था कि रास्ते में ही बज़ीरखान की गुरु जी पर उपरोक्त चढ़ाई का समाचार इन्हें मिला। इन्होंने निश्चय किया कि आते हुए बैरी को रास्ते में ही रोक कर रणभूमि में प्राण दिये जायँ ताकि गुरु जी तक यह पहुँचने ही न पाए। अतः उन्होंने वहीं झाड़ियों पर अपनी चदरें आदि वस्त्र फैलाकर वैरी को भ्रम में डालने के लिये सेना के तम्बुओं का ढाँचा बना लिया और शत्रुदल के पहुँचते ही गोलियों की बौछारें आरम्भ कर दीं। यहीं से एक मील की दूरी पर एक टीबे पर उस समय गुरु जी अपने केवल पाँच सिखों सहित बैठे वार्त्तालाप कर रहे थे कि अकस्मात इस युद्ध का कोलाहल सुना और तत्पश्चात् यह समस्त वृत्तान्त मालूम कर लिया। वहीं से बैठे गुरु जी इस युद्ध की गति को बड़े धैर्य से देखते रहे। शत्रुदल के हारकर भाग जाने पर आप उस टीबे से नीचे उतर युद्धस्थल पर पहुँचे और वीर-गति को प्राप्त हो चुके उन विमुख सिखों की मुक्ति की। इसी पर इस तीर्थस्थान और नगर का नाम मुक्तसर प्रसिद्ध हुआ। इस मुक़ाबले में बज़ीरखान गुरुजी को पकड़ने में सफल न होकर बुरी तरह घायल हो वहाँ से हारकर भाग निकला था।

अब वह सन्धि के परिणाम को भी सुन चुका था, उसने सरहिन्द से दो पठान भाइयों को गुरुजी को गुप्त रीति से बध करने के लिये भेजा। वे पठान दिल्ली में गुरुपत्नि श्रीमाता सुन्दरी जी से गुरु जी के दक्षिण का पता किसी ढङ्ग से पूछ कर नादेड़ में पहुँचे। इस समय तक श्री गुरु जी बन्दे को शिष्य बना कर कुछ ही दिनों के अन्दर पञ्जाब को लौटने ही वाले थे। दो तीन दिन यह दोनों पठान भाई प्रातःकाल और सन्ध्या के दीवानों में गुरु उपदेश सुनने की जिज्ञासा के बहाने आते रहे और अपने घात में सतर्क रहे। एक दिन संध्या के समय जब गुरु जी अपनी तम्बू में बिराजमान हो रहे थे और पहरेदार सिख भी दूर २ थे कि घात लगाकर यह दोनों पठान तम्बू के अन्दर आ घुसे और पलंग पर विश्राम ले रहे गुरु जी के पेट में उन में से एक गुलखान नामी दुष्ट पठान ने छुरा घौंप दिया। छुरा लगने पर दूसरे ही क्षण गुरुजी झुंझला कर पलंग से शीघ्रता से उठे और उस भागते हुए कायर पठान को अपने एक ही तलवार के वार से दो टुकड़े कर दिया। दूसरे भागते हुए पठान को पहरेदार सिखों ने पकड़कर यमालय पहुँचा दिया। श्री गुरुजी के दरबारी कवि सेनापतिने इस वृत्तान्त को इस प्रकार लिखा है:—

सुनी साख ऐसे पठान एक आयो, कछू घात कै कै प्रभू पास धायो।
घरी दोइ कै तीन कै बैन मीठे, नहीं घात लागी घने लोग डीठे॥ ८॥
बिदा होइ कै धाम को बेग धायो, गये दिवस दो तीन सो फेर आयो।
घरी तीन कै चार कै बैठ ऐसे, नहीं घात लागी चला अन्त तैसे॥ ९॥

इसी भाँति सों दिन केतान आयो, नहीं घात लागी नहीं दाव पायो।
घनी वार आया लियो भेद सारा, समय श्याम का काम का यों विचारा १०॥
दिने एक स्यामं समय दुष्ट आयो, सुनी साहिबं अंतर तां को बुलायो।
ढिगं जाइ बैठा कि प्रसाद दीन्हा, गही मुष्ट लै दुष्ट मुख मांहिं दीन्हा ११॥
नहीं सिंह कोई तहां पास औरे, रह्यो एक ही, ऊङ्घ सोई गयो रे।
इते में प्रभू आप विश्राम लीन्हा, गही दुष्ट जमधार उर वार कीन्हा १२॥
कियो वार ऐसा कि दूजा लगायो, लगे और के आपना वार लायो।
कियो वार एको नहीं और कीन्हा, लिया मार कै दुष्ट जानै न दीन्हा १३॥

'गुर शोभा' पृष्ठ १०१

गुरु जी पर घातक हमले का यह वृत्तांत समस्त डेरे में बिजली की तरह फैल गया और कुछ ही क्षणों में समस्त सिख सेना गुरु जी के पास आन एकत्र हुई। जर्राह बुलाये गये और पेट का विशाल घाव तत्क्षण सी दिया गया। इस हमले का वृतांत बहादुरशाह ने शीघ्र ही सुन लिया, क्यों कि अभी गुरु जी से पृथक हुए उसे कुछ ही दिन हुए थे। उसने गुरु जी के प्रति शिष्टता और सहानुभूति दिखाते हुए ज़ख्म सीने के लिये जर्राह भेजे।

गुरु जी पर हुए इस घातक हमले ने बन्दे के हृदय में प्रति-हिंसा की अग्नि को और भी प्रज्वलितकर दिया। वह पहले से ही पंजाब जाने को व्याकुल था। अब इस दुर्घटना से गुरु जी के घाव ठीक होने तक के विलम्ब ने उसकी शीघ्र 'इच्छा पूर्त्ति' में में बाधा डाल दी। आतताइयों के अनीतिपूर्ण षड्यन्त्रों ने उसे

पञ्जाब की सिंहभूमि में जल्दी जाकर रणभेरी बजाने के लिये बाध्य कर दिया। अब उसे गुरुजीके पेटका ज़ख्म ठीक होने तक भी ठहरना अभीष्ट न था। इधर गुरुजी ने भी भावी के अटल नियमों को सोंचकर अपने पंजाब जाने का संकल्प स्थगित कर दिया और बन्दासिंह को अपने पास बुलाकर उसका कार्यक्रम बनाया और पंजाब भेजने की तैयारी करवा दी।

विदा करते समय श्री गुरुजी ने बन्दासिंह को यह शिक्षाएँ दीः—

१. अपने आपको गुरु न कहलाना।

२. व्याह न कराना और हर प्रकार से जितेन्द्रिय रहना।

३. पाँच प्यारों की आज्ञा और विचार परामर्श से चलना।

४. गुरुद्वारों में गद्दी लगाकर न बैठना।

५. सिक्खी मर्यादा का उल्लङ्घन कदापि न करना।

इन आज्ञाओं में उसकी सफलता का रहस्य भरा हुआ था। यह आज्ञायें विशेष रूप में देने का कारण यह भी था कि बन्दासिंह को गुरुजी के पास रहकर उन वीर सिखों के सम्बन्ध में अभी विशेष परिचय प्राप्त करने का अवकाश नहीं मिला था, जिनकी सहायता से उसने बड़े बड़े काम करने थे। वह नया नया और एकदम सिख वायुमण्डल में प्रवेश हुआ था। गुरुदेव जानते थे कि जिन सिखों का बन्दासिंह को सेनानायक बनाकर बड़े बड़े कामों का भार उसे सौंपा गया है वह ख़ालसा अब किसी विशेष व्यक्ति को गुरु मानने को तैयार न होगा। गुरुजी ने स्वयं ही तो यह शिक्षा उनमें भरी थी। वह अपना गुरुत्व भी उन्हीं में विलीन

कर चुके थे। चमकौर आदिक युद्धों में उन्हें अपने ही बताये हुए सिद्धान्तों के अनुकूल पाँच प्यारों की आज्ञा मानकर क़िले से निकल जाना पड़ा था। आप यह भली प्रकार जानते थे कि जिन सिखों ने उनको भी किसी सिद्धान्त व नियम की उलङ्घना करने के दोष में सङ्गत में खड़ा करके दण्ड लगा दिया था, वे सिख बन्दासिंह की किसी ऐसी उलङ्घना को क्षमा कैसे कर सकेंगे। यह गुरुजी की महान् शक्ति थी कि ४० वर्ष की अवस्था तक के हो चुके, एक ऐसे व्यक्ति को जो संसार से सदा के लिये सम्बन्ध तोड़ कर २५ वर्ष तक वैरागी रह चुका था, जिसे अपनी योग और तान्त्रिक शक्तियों का अभिमान था और इन्हीं शक्तियों के कारण जिसकी इलाके भरमें धूम और प्रतिष्ठा थी, अनेकों वैरागी चेलों का गुरु बना हुआ था, उसकी विचारधारा को बिलकुल प्रतिकूल कर दिया। वह भी कई दिनों व पहरों में नहीं बल्कि कुछ पलों ही में। तिस पर भी विदा करते समय उपरोक्त शिक्षाएँ देकर उसकी सफलता का रहस्य उसे इन्हीं शिक्षाओं की पालना में बताना श्री गुरुजी की त्रिकालदर्शिता, नीति निपुणता और सर्वज्ञता का सूचक है।

इसके पश्चात् श्री गुरुजी ने बन्दे को भरी सभा में 'बहादुर' (वीर) की पदवी दी। अपने निषङ्ग में से विजयचिन्ह स्वरूप पाँच तीर उसे प्रदान किये।

अपने स्थान पर पाँच सिख, भाई विनोदसिंह, भाई कान्ह-सिंह, भाई बाजसिंह, भाई विजयसिंह और भाई रामसिंह देकर

आज्ञा दी कि प्रत्येक कार्य में इनकी सम्मति लेनी और किसी प्रकार की कठिनाई के समय इनसे अर्दास ( प्रार्थना ) कराना तो गुरु सहायता करेंगे।

इसके अतिरिक्त बीस सिंहों का एक और जत्था साथ में कर दिया और इस वीर-मण्डली को एक नगारा, एक निशान ( ध्वजा ) देकर बन्दासिंह को इनका सेनापति निश्चित किया। साथ ही पञ्जाब के समस्त इलाकों के मुखिया सिखों के नाम भिन्न भिन्न हुक्मनामे ( आज्ञापत्र ) दिये जिनमें यह आज्ञा लिखी कि "समस्त सिख बन्दासिंह बहादुर की जत्थेदारी में एकत्र होकर धर्मयुद्ध रचाओ और अत्याचारी राज्य तथा अत्याचारियों को नष्ट भ्रष्ट कर दो।"

इस प्रकार गुरुदेव का आशीर्वाद तथा उनकी आज्ञा, पाँच तीर, पचीस सिंहों का जत्था, पञ्जाब के सिखवीरों के नाम हुकुमनामे लेकर बन्दासिंह बहादुर रणदुन्दुभि बजाता और ध्वजा फहराता हुआ नादेड़ ( दक्षिण ) से पञ्जाब को रवाना हुआ। बन्दासिंह के नादेड़ से प्रस्थान करने की ठीक तारीख अभी तक मालूम नहीं हो सकी परन्तु प्राप्त ऐतिहासिक संकेतों से अक्तूबर १७०८ का अन्तिम सप्ताह निश्चय होता है।

## पञ्जाब को प्रस्थान !

नादेड़ ( दक्षिण ) से पञ्जाब पहुँचने में कई महीनों का रास्ता है। बन्दासिंह सारा दिन अपने छोटे से दल सहित चलता और संध्या होने पर खुले मैदान में अपने तम्बू गाड़कर विश्राम

तथा रैणबसेरा कर लेता । अब नादेड़ से चले कुछ ही समय व्यतीत हुआ था कि बन्दासिंह को आर्थिक संकटों का सामना करना पड़ा। इस दशा में उसने गुरु वाक्य की परीक्षा करने के लिये पाँच प्यारों द्वारा श्री गुरुजी का स्मरण कर इस संकट की निवृत्ति के लिये प्रार्थना करवाई । अभी भरतपुर के निकट ही थे कि बनजारे सिखों का एक टाँगा ( व्यापारियों का यूथ ) वहाँ से गुज़रा और उन्होंने गुरुजी का डेरा जानकर गुरु का दसवंध ( अपनी कमाई का दशमांश ) बन्दासिंह की भेंट किया। प्राय: सिखों में श्री गुरु अर्जुन देवजी के समय से अब तक यह धार्मिक प्रथा है कि अपनी कमाई का दसवाँ हिस्सा गुरु की गोलक जानकर धर्म कार्यों के लिये अर्पण करते हैं जो जाति की उन्नति पर व्यय होता है।

इस सामयिक सहायता को पाकर बन्दासिंह को गुरु वचनों पर दृढ़ विश्वास हुआ और शीघ्रता से सफ़र तय करता हुआ वह दिल्ली के निकट पहुँच गया। यहाँ से अपना सफ़र गुप्त रीति से शीघ्रता से तय करता हुआ वह आगे बढ़ा जा रहा था। कई २ ग्रामों नगरों में अब कुछ सिख उसे मिलने लगे जो उसकी सेवा आदि करके अगले पड़ाव तक पहुँचा देते। जिससे बन्दासिंह को पहले से अब सफ़र करनेमें सुविधा सी होने लगी। जब बांगर देश में पहुँचे तो वहां के कई ग्रामों के लोगों को चोर डाकुओं के भय से मुक्त किया । क्योंकि इस इलाके में बड़ी डकैतियें होती थीं । कई स्थानों पर तो डाकूओं ने बन्दासिंह के

पास अमित धन सम्पत्ति का होना समझकर इसके डेरे को भी लूटने का प्रयत्न किया पर इस कार्य में वे सफल न हो सके।

( ४ )

## श्रीगुरु गोविन्दसिंह जी का महाप्रयाण

बन्दासिंह को विदा कर चुकने के पश्चात नादेड़ में रहते श्री गुरु जी के पेट का घाव ठीक हो ही रहा था कि एक और दुर्घटना घटित हुई। महाराष्ट्र के कुछ राजपूत गुरु जी का आगमन सुन कर दर्शनों को आये और उन्होंने आकर गुरुजी की सेवा में एक कठिन धनुष ( कोदण्ड ) भेंट किया। सभा में बैठे २ ही उन ने स्वाभाविक ही यह चर्चा चलाई कि यह धनुष इतना कठोर है कि महाराष्ट्र में कोई वीर उसे चढ़ा नहीं सकता। यह सुनकर गुरु जी ने उस धनुष को उठा लिया और उसके चिल्ले में तीर रखकर ज़ोर से खींचा। गुरु जी के पेट का घाव अभी ताज़ा ही था। धनुष तो चढ़ गया परन्तु श्री गुरु जी के शरीर का सारा बल लगने से पेट के टांके टूट गये और श्री गुरु जी की दशा फिर शोचनीय हो गई। जर्राहों को ज़ख़्म सीने के लिये पुनः बुलाया गया परन्तु श्री गुरु जी ने अपना अन्त समय निकट जानकर जर्राहों को वापिस कर दिया। प्रातःकाल होते ही सभा स्थान में श्री गुरु ग्रन्थसाहिब का प्रकाश कर पूर्व प्रथानुसार पांच पैसे और नारियल भेंट रख श्री गुरु ग्रन्थसाहिब के आगे मत्था टेक दिया और समस्त खालिसे को विदित किया कि अब उनके स्थान पर गुरु पदवी गुरुओं की अमरवाणी को ही देकर देहधारी गुरु की

प्रथा को समाप्त कर दिया गया है। भविष्य में ख़ालिसे ( सिखों ) का गुरु केवल गुरु वाणी रूप श्री गुरु ग्रन्थसाहिब होंगे। पन्थ में समय २ पर पड़ने वाली अड़चनों को दूर करने के लिये जहाँ देहधारी गुरु की आवश्यकता पड़ेगी वहाँ संगति में से पाँच प्यारे चुनकर उनके विचार और परामर्श से लाभ उठाया जाया करे। यह पांच प्यारे एक प्रकार की सम्मति होगी जो हर समय हर स्थान पर चुनी जा सकती है। इस प्रकार गुरु जी शस्त्र वस्त्र सजा कर घोड़े पर सवार हो सभा में उपस्थित खालिसे को "वाहि गुरु जी का ख़ालिसा श्री वाहि गुरुजी की फ़तह" बुलाकर उस कनात के अन्दर प्रवेश कर गये जिस में पहले से चिखा रची हुई थी। यह वृतांन्त कार्तिक सुदी ५ सम्बत् १७६५ का है।

जाते समय गुरु जी ने सभा में उपस्थित ख़ालसे को सम्बोधित करते हुये फिर यह उपदेश दिया:—

आज्ञा भई अकाल की तभी चलायो पन्थ।<br>
सब सिक्खन को हुक्म है, गुरु मानियो ग्रन्थ॥<br>
गुरु ग्रन्थ जी मानियों, प्रगट गुरु की देह।<br>
जाका हृदय शुद्ध है खोज शब्द में लेह॥

और आज्ञा की कि उनकी चिखा को न फोला जाए और उनकी कोई समाधि अथवा देहुरा न बनाया जाए। जो कोई उनका देहुरा अथवा समाधि स्थान बनायेगा उसकी वंश न रहेगी। परंतु बाद में सिखों ने प्रेमवश होकर उनकी चिखा को फोला जिसमें से केवल एक छोटी सी कृपाण निकली जो अब तक उसी गुरु

स्थान पर विद्यमान है। सिख-राज के समय महाराज रणजीतसिंह ने गुरुजी की यादगार नादेड़ में क़ायम कर दी। जब वहाँ के पुजारियों ने 'यादगार बनाने वाले का वंश न रहने' के गुरुजी के शाप की ओर महाराज का ध्यान दिलाया तो आपने बड़े धैर्य से कहा:—

"जिस गुरु ने अपने वंश की बलि देकर हिन्द का बेड़ा बचाया था उस गुरु की यादगार क़ायम करने के बदले यदि मेरा वंश न भी रहा तो इस में क्या आपत्ति है।"

यह भव्य भवन नादेड़ (निज़ाम हैदराबाद के राज्य) में विद्यमान है। जहाँ इसके अतिरिक्त बन्दा घाट (जहाँ बन्दे का उद्धार किया था), हीरा घाट (जहाँ बादशाह का भेंट किया हुआ हीरा गोदावरी में फैंक दिया था) आदि ५–६ प्रसिद्ध गुरुद्वारे हैं। जिनके दर्शनों के लिये पञ्जाब से प्रत्येक वर्ष सिखों की स्पेशल यात्रा ट्रेनें (Special Yatra Trains) जाती है।

## युद्ध की तैयारी

उपरोक्त लम्बे सफ़र को समाप्त करके बन्दासिंह ने अब 'खरखोदा' नामी परगना के खण्डा और सेहरी नामी ग्रामों के पास * पहुँचकर एक खुले मैदान के रमणीय स्थान में डेरा जमा लिया और यहीं से गुरु जी के हुक्मनामे (आज्ञा-पत्र) पंजाब के सिखों के नाम भेजे। बन्दासिंह के साथी सिखों ने भी अपने २ इलाकों के मुखी सिखों के नाम पत्र

* यह ग्राम दिल्ली से २५ मील उत्तर–पश्चिम, रोहतक से २१ मील पूर्व, सांपले और सोनीपत के मध्य और तहसील सांपले में है। (गुरु प्रताप सूर्य पृष्ठ ३५-३६)

लिखे कि गुरु आज्ञानुसार अब वे एकत्र होकर बन्दासिंह के झण्डे के तले आजाएँ और भारी सिख सेना में एकत्र होकर दुष्टों को दण्ड दें।

बन्दासिंह ने भी सिखों को इस प्रकार पत्र लिखे :—

तब बन्दे यौं लिख फुरमायो, देश लेन गुरु मोहि पठायो।
सर्हिन्दियन की जड़ पुट्टण धाया, पर्वतियन को मैं मारन आया ॥२॥
मैं हों उसी पुरुख को दासा, करयो ख़ालसा जिसै प्रकासा।
जिन गुरु जी सों बैर कमायो, बदलो लेन तिसो मैं आयो ॥३॥
तिन्ह तिन्ह कों मैं मार गवाऊं, तो सत्गुरु को बन्दा सदाऊं।
सो सुन ख़ालसै सिर पर धरी, तुरत रलन की त्यारी करी ॥४॥

( प्राचीन पन्थप्रकाश पृष्ट ९८-९९ )

तथा—

लेवन तुर्कन ते निज वैर, पठ्यो मुझको गुरु ने कर कर बन्दा।
मैं कर ख्वार वजीदे को मार, सरन्द उजार करैहुं सु छन्दा॥
पीसहुं फेर गिरीसन कों, भल बैर सजादन लैहुं अमन्दा।
सिंहन को जिन्ह पन्थ रच्यो गुरु, ताहिं निवाज्यो है इहु बन्दा ॥५॥
आइ सहाय करो हमरी, सबहूं तुमहूं मिल कै गुरु भाई।
जो जग जीवगु राज करैं, मरहैं गुरु लोक सुरै पुरि जाई॥
मोदक हैं तुमरे जुग हाथन, मोद मनैहु तुम्हें लिहु लाई।
तो गुरु बन्दा कहावहुं मैं, जब काम करों इतनो मन लाई ॥६॥
जो गुरु सिख कहावत है, जग मान लहो गुरु के बच सोऊ।
जो गुरु सिख न मानहिं गो, गुरु बैन, न चैन लहै जुग सोऊ।

ता सिख की जननी धिक है, गुरु के नहिं काम में आवगु जोऊ।
देसन देस बिखै चिठियाँ, पठियाँ इस भाँति न बेर लगोऊ ॥ ७ ॥

(पन्थ प्रकाश पृष्ट २९०)

गुरु गोविन्दसिंहजी के देहान्त का दुःखद समाचार तो बन्दासिंह को रास्ते में ही मिल चुका था और कुछ ही दिनों में समस्त पञ्जाब के सिखों को भी गुरुजी पर घातक हमले और साथ ही गुरुजी के देहान्त के हृदय विदारक समाचार मिले।

## सिखों का प्रकोप !

गुरुजी के देहान्त का समाचार पाकर सिख जाति पर वज्रपात हो चुका था। उसकी समस्त आशाएँ भङ्ग हो गईं थीं। गुरुजी पर हमला होने की दुर्घटना और प्रदेश में ही शरीरान्त हो जाने की वेदना असह्य थी। वे सिहर उठे। अब बन्दासिंह द्वारा गुरु आज्ञा पाकर उन्होंने मरण व्रत धार लिया। जिस देश और जाति के लिए गुरुदेव ने अपना तन, मन, धन और सर्वस्व न्योछावर कर दिया, भला वह देश और जाति अब अचेत कैसे रह सकती थी ?

अत्याचारी राज की जड़ें उखेड़ने के लिये सिख अब क्रुद्ध केहरी के समान व्यग्र हो उठे। जहाँ जहाँ बन्दासिंह के सन्देश उन्हें मिले वे इलाके और नगरों से जत्थे और टोलियाँ बाँध बाँध कर उसके साथ मिलने को चल पड़े। जिन ग़रीब सिखों के पास रास्ते का ख़र्च न था, उनमें से कुछ ने उधार लेकर, कुछ ने अपना

अन्न और स्त्रियों के आभूषण तक बेचकर और कुछ ने अपनी जमीन बेचकर अथवा गिरवी रखकर ख़र्च का प्रबन्ध कर लिया।

जिसै सिख पै खर्च न होइ। बिना ख़र्च वन्ड १ खावै सोइ। ( १ बांट )
असिख सिखन को देवैं सु नाहीं। कहैं 'सिख सब उहां मराहीं' ॥ १० ॥
दोहाः—हत्थी पैरी पै लवैं कर दूनो चौने 'करार'
जीवित आवैं आइ दिवैं, मुये अगले संसार ॥

( प्राचीन पन्थप्रकाश पृष्ठ ९९ )

News now arrived that the Sikhs from the Majha and Doaba had to collected in great numbers in the hills of Kiratpur on the other side of the Sutlej and that their passage was blocked by the Pathans of Malerkotla and Rupar. They had to suffer under great disadvantage on account of the long distance they had to cover and for the shortage of funds for the expenses of the journey. They had found it very difficult to raise the required momey. Many had promised to pay double or treble the amount borrowed, while the others had to mortgage their land aud property to the extrotionate money-lenders. Their difficulttes were further aggraceated by the fact that the fords of Sutlej were guarded against them. Bhais Pishora Singh and Kishora Singh merchants of Kiratpur were, however of great service to them in running a Guru—Ka—Lungar, and supplying them with food and money. On receipt of their message, Banda Singh sent word to them to stay on where they were and not to advance out of their safe position untill they received instructions from him to that eflect.

*Banda Singh Bahadur. P. 33*

बन्दासिंह का आगमन और पंजाब के सिखों के जत्थे और दलों को युद्ध के लिये उसके झण्डे तले इकत्र होने के वृतांत देख सुनकर ख़ान ज़ादे, नवाब और राज-कर्मचारी चिन्तित हो उठे। उन में यह बात प्रसिद्ध हो गई कि श्री गुरु गोविन्दसिंह जी के पश्चात् अब बन्दासिंह सिखों का ग्यारहवाँ गुरु बन कर उनके शेष कार्यों को पूरा करने आया है।

अब सिखों की टोलियों को स्थान २ पर रोके जाने का प्रबन्ध होने लगा। हर इलाके में शाही फौजें गश्त करने लगीं और आ रहे ख़तरे से निर्भय होने के लिये दोनों ओर से शस्त्री-करण होने लगा। इस प्रकार बड़ी सावधानी से रोक थाम होते हुएभी कुछ दिनों के अन्दर ही बन्दासिंह के पास वीर सिखों की एक भारी सेना एकत्र हो गई जो युद्ध कार्य आरम्भ करने के लिये पर्याप्त थी।

जब इधर बन्दासिंह को राजकर्मचारियों द्वारा कई सिख दलों के रोके जाने के समाचार मिले तो उसने सब सिखों के नाम इस भाव के सन्देश भेज दिये कि सब सङ्गठित होकर अपने २ इलाकों में ही सतर्क रहें और जब उनके इलाकों के सूबों और नवाबों पर आक्रमण किया जायेगा उस समय वह सिख दलों में युद्ध के लिये आन मिलें।

इन्हीं दिनों में एक रोचक घटना इस प्रकार घटित हुई। सरहिन्द के नवाब के पास आलीसिंह, मालीसिंह नामी दो सिख किसी उच्च पदवी पर नौकर थे। नवाब की कचहरी में एक दिन

बन्दासिंह के सम्बन्ध में कुछ चर्चा हो रही थी कि नवाब ने सभा में बैठे इन दो सिखों का मज़ाक उड़ाने के लक्ष्य से कटाक्ष करते हुए कहा—

"गुरु गोविन्दसिंह को तो हमने पञ्जाब से भगा दिया और वह दक्षिण में जाकर मृत्यु को प्राप्त हुआ। अब यह (बन्दासिंह) सिखों का नया गुरु बनकर आया है इसे भी वहीं पहुँचाऊँगा जहाँ गुरु के छोटे दो पुत्रों को भेजा था। वे तो केवल दीवारों में चिनवाये गये थे परन्तु इस नये गुरु की हड्डी २ सरहिन्द के मैदान में बखेरूँगा" इन अपशब्दों को वे दो सिखवीर सहन न कर सके। उन्होंने नवाब को ऐसे मुँहतोड़ जवाब भरी सभा में दिये जिन की उसको कभी आशा नहीं हो सकती थी। इसका कुपरिणाम यह हुआ कि यह दोनों वीर कारावास में बन्द कर दिये गये परन्तु वहाँ से दो तीन दिन के अन्दर ही किसी प्रकार वे भाग निकले और बन्दासिंह की सेना में आ मिले। यह दोनों वीर बड़े दृढ़ साहसी थे, इस लिये बन्दासिंह ने इन्हें अपनी कुछ सेना का सेनानायक बना दिया।

## ५. सोनेपत पर चढ़ाई

सेहर खण्डा में बन्दासिंह को लगभग तीन महीने ठहरना पड़ा। उसका कारण यह था कि माझे मालवे के कुछ विशेष सिख व्यक्तियों के आने, उनसे सलाह मशवरा करने और कार्य-क्रम तैयार किये बिना बन्दासिंह अपना कार्य आरम्भ नहीं करना चाहता था। उन्हें पत्र भेजने, उत्तर आने और उनके पहुँचने पर

परामर्श करने तथा कई विषयों पर कई दिन तक गम्भीर विचार करने इत्यादि पर इतना समय लग जाना स्वाभाविक और आवश्यक ही था। अब इस प्रकार सब तैयारी हो जाने पर १५ नवम्बर सन् १७०९ की प्रातःकाल को बन्दासिंह ने पाँच सौ सुदृढ़ वीर बाँकुरे सिखों के दल सहित एकाग्र चित्त खड़े होकर श्रीगुरु गोविन्दसिंहजी के चरणों का ध्यान करके अपने आदर्श में सफल होने की अरदास ( प्रार्थना ) की। बाद में गुरु खालसे में कड़ाह प्रसाद की देग बँटवा, नगारे पर चोट लगा सोनेपत पर चढ़ाई कर दी।

सोनेपत एक पुराना नगर है। उस समय इसमें बसने वाले बड़े २ मुसलमान बहादुर अमीर थे। इस नगर का फौजदार बड़ा कामुक और लम्पट था और कई हिन्दू ललनाओं के सतीत्व को नष्ट कर चुका था। नगर के हिन्दू इससे अत्यन्त दुखी थे। सिखों की चढ़ाई का समाचार पाकर यह कुछ सेना लेकर सामने आया परन्तु दिन छुपने से पहिले ही यह स्वयं युद्ध से भाग निकला और शाही सहायता प्राप्त करने के लिए उसने दिल्ली आकर सांस ली। नगर पर सिखों ने अधिकार जमाकर रात को विश्राम किया और प्रातः होते ही समस्त नगर की सम्पत्ति और धन राशि को लूटकर आगे को कूच कर दिया।

## समाणा

इसी परगने में सोनेपत से कुछ मीलों पर यह नगर विद्यमान है। पञ्जाब के मुसलमानों की शक्ति का यह गढ़ माना

जाता था। अनेकों करोड़पति मुसलमान सैयद और सरदार यहाँ बसते थे। हरेक सरदार ने अपनी हवेली को छोटे दुर्ग के रूप में बनाया हुआ था। इसी स्थान के एक सैय्यद ने श्री गुरुतेग़बहादुर जी के शीश को बादशाह की आज्ञा से क़त्ल किया था। कहा जाता है कि वह शमशेर ( तलवार ) अब तक उस सैय्यद के वंशजों के पास सुरक्षित है। गुरु पुत्रों को दीवार में चिनवाये जाने में इस नगर के पठानों का बहुत हाथ था। इस नगर को नष्ट भ्रष्ट करने के लिये बन्दासिंह सेना सहित जब कैंथल के निकट पहुँचा तो उसे यहाँ गुप्त समाचार मिला कि एक छोटा सा दल कई ज़िलों से एकत्र किये हुये शाही मामले के कोष की रक्षा करता हुआ दिल्ली को जारहा है और अब उसने भूणा नामी ग्राम के पास डेरा किया हुआ है। भला यह स्वर्ण अवसर बन्दासिंह क्यों हाथ से जाने देता। वह रातों रात उस ग्राम के निकट पहुँच गया और सोई हुई मुग़ल सेना पर गाज के समान जा गिरा। उनके सँभलते २ सिखवीरों ने कईओं को मार गिराया और बिना किसी मुक़ाबले के शाही खज़ाने पर सिखों ने क़ब्ज़ा कर लिया। शाही ख़ज़ाना लूटे जाने का समाचार कैंथल के राजे को भेजा गया जो कि एक हिन्दू था। वह शाही सेना की सहायतार्थ कुछ सेना लेकर आया परन्तु युद्धमें स्वयं पकड़ा गया और उसकी सारी सेना भाग गई। बन्दासिंह ने उसे हिन्दू जानकर उस की सेना के सारे घोड़े दण्ड में लेकर उसे छोड़ दिया और साथ ही उस इलाके में वसूल होने वाले शेष

मामले का उस से ब्योरा लेकर उस ही द्वारा सारा मामला एकत्र करवा कर वसूल कर लिया। यह सारी प्राप्त धन राशि अपने साथियों में बाँट दी।

बन्दासिंह को अपने कार्य के आरम्भ में ही दो तीन स्थानों पर आशातीत सफलता प्राप्त होने पर सिख दल के हौसले बढ़ गये। इसके नाम की धूम उस सारे इलाके में मच गई। परगने के बड़े बड़े डाकू और धाड़वी नगर और शहर लूटने के ख्याल से इसके साथ आ मिलते। जो हिन्दू उस इलाके के मुसलमानों द्वारा तङ्ग किये जाते थे वे हाकिमों, नवाबों और खानों से अपना २ बदला लेने के लिये सिख-सेना में आन मिलते।

अब समाणे पर चोट करने की ठान कर बन्दासिंह ने उसी ओर अपना रुख़ कर लिया। अबके हज़ारों लुटेरे समाणे की करोड़ों की सम्पति पर लालायित होकर साथ हो लिये। समाणे के पठानों को इस आक्रमण का समाचार मिल चुका था, परन्तु वे इस लिये बेपरवाह थे कि सिख उनकी कुछ हानि कर नहीं सकेंगे। उनका यह विश्वास उन्हीं के लिये घातक सिद्ध हुआ जब २६ नवम्बर १७०६ रातोंरात १० कोस से धावा बोलकर प्रातः होते ही सिख नगर में आन घुसे और किसी को शहर के दरवाज़े बन्दकर सकने का अवकाश भी न मिला। गली कूँचों में हाथों हाथ लड़ाई आरम्भ होगई। मकानों, हवेलियों की छतों पर से बन्दूकों से आग बरसने लगी। पल ही पल में गली मोहल्ले की नालियों से रक्त बहने लगा और धरती खून से लतपत हो गई।

इधर सिखों ने गुरु तेग़बहादुर के क़ातिल सैय्यद जलालुद्दीन और गुरुपुत्रों के घातक शम्शबेग और बाशलबेग के घरों को घेरा हुआ था और मुग़ल अमीरों के ख़ज़ानों की तलाशी ले रहे थे, उधर लुटेरों ने अपना कार्य्य आरम्भ कर दिया। बड़े २ लोगों ने अपनी दुर्ग समान हवेलियों के किवाड़ बन्द करके अपनी रक्षा करनी चाही, परन्तु पड़ौसी ग्रामों के लोगों ने उन्हें सुरक्षित दशा में न रहने दिया और उन से गिन २ कर बदले लिये। महलों और अट्टालिकाओं से नीचे उतरने का कष्ट भी न सहन कर सकने वाली सयदानियें, पठानियें ओढ़नियां सम्भाले गली बाज़ारों में भागने लगीं। कुछ मुसलमान इतिहासकारों ने ईर्षावश होकर यहाँ लिखा है कि उन पठानियों के सतीत्व को सिखों ने नष्ट किया। अथवा उनकी सुथनियों में चूहे डालकर उनके नृत्य का तमाशा देखा, इत्यादि। परन्तु यह सब बातें असत्य हैं। सिखों को तुर्किनी से सङ्ग करने का दण्ड सिक्खी से पतित समझा जाना श्री गुरुजी ने निर्धारित किया है। भला यह कैसे हो सकता है कि वे इस प्रकार कुकर्म करके सिखी से पतित होने का कलङ्क लेते ? इसके अतिरिक्त सिखों के सदाचार की प्रशंसा उनके तत्कालीन शत्रुओं ने भी की है, जैसा कि क़ाज़ी नूरमुहम्मद ने सिखों को कुत्ते और काफ़र तक लिखा है, परन्तु उनके सदाचार सम्बन्धी सचाई उनकी लेखनी द्वारा भी फूट २ कर निकली है। वह लिखते हैं—

جزاز جنگ شان نکتہ دیگر شنو
کہ بردند از جنگ جویاں گرو

که نه کشند نا مرد را هیچ گاه
گریزنده را هم نگیرند راه
زر و زیوری زن بتاراج نیز
نگیرند گر مهره است در کنیز
زنا هم نه باشده میان سگان
نه پیداست سارق دران بدر گان
به‌زن گر جوان هست درهست پیر
بگوئند یدهیا بره گوشد گیر
بود لفظ بدهیا به هندی زبان
به معنی که اي پیر زال از زبان
نه دزري ست هرگز میان سگان
نه پیداست سارق دراں بدرگاں
که زانی و سارق ندارند دوست
[نور محمد-جنگ نامه ۱۷۲—۱۷۵]

हाँ, यह सम्भव हो सकता है कि लुटेरों, डाकुओं, ग्रामीण और नीच लोगों ने ऐसा किया हो। उन्हें ऐसा करने से उस गड़-बड़ के समय कोई भी नहीं रोक सकता था। इसका प्रमाण भी हम गुरु प्रताप सूर्य के पृष्ठ ६२४१ से उद्धृत करते हैं :—

नीच जाति केती कर लईं, भोगीं पकर न जानै दईं।
केती दल में त्यागी लयाइ, सुथनी में मूषक प्रविसाइ ॥३२॥
ऊपर बांधैं कसकर नीबी, उछरी फिरत इतैं उत बीबी।
तरे पाउंचे बन्धन करे, नहि मूषक निकसैं बिच परे ॥३३॥

सय्यदानी, मुगलानि पठानी, क्या तिनकी गति करहिं बखानी ।
जो कबी नर न होरने पाई, भई दशा अस तहां भमाई ॥३४॥

इस प्रकार निरन्तर तीन दिन २७-२८-२९ नवम्बर तक समाणा लुटता रहा और वहां बसने वालोंका कत्लेआम (रक्तपात) होता रहा। इसका वृतांत इन शब्दों में हैं:—

पिख बोदी जन्जू* त्यागैं, औरन कों जम हुइ लागैं ।
इम लूटयो शहर समाणा, सिर तुर्कन कहर बिताणा ।
चो तर्फों पिण्डां वारे, † जन लूटन आये अपारे ।
धन भावत सब ने लूटयो, नहिं जेवर नारन छूटयो ।
बल कै जो नाहिं न देहैं, तिस कान हाथ कट लैहैं ।
दिन तीन लूट तहिं माची, नहिं माया किसी पै बाची ।
घोड़े उठ लदे गधेरे, ले गये लोग चो फेरे ।
घर तज कै लोग लुगाई, भग गये जितै मन आई ।
नहिं नारि पती को पाई, नहिं पूत उठायो माई ।
लोथन पै लोथ चढ़ाई, बीथन में अधिक रुलाई ।
सब भाग गई तुर्कानी, तज शहर कहर डरपानी ।
सय्यदानी और पठानी, सेखानी बहु मुग़लानी ।
जो कबी न किनै निहारी, सो दोरी जात उजारी ।
इहु शहर हुतो बड भारी, रौनक थी जाहि अपारी ।
बहु मुग़ल मड़ल रजपूत, बसते थे बड़ा मज़बूत ।
सूबे उमराओ वडाई, निकसैं थी पालकी बाई * ।

---

* शिखा और सूत । † ग्रामों वाले । * बाईस पालकियें यहां से निकलतीं थीं अर्थात यहां जो सब से वड़े और मुखी अमीर थे उनकी संख्या बाईस थी ।

सब बन्दै को परतापै, कित गईं ? कोई न जापै।
लुट शहर लुटेरन लिया, तब तै सब उज्जड़ किया ॥
हम हूं भी खोले हेरे, थे दूर हूर कै नेरे ।
अबलों भी उज्ड़यो पिखिये, दुर्दशा का हालो लिखिये ॥

( पन्थप्रकाश अध्याय ४१ पृष्ठ २९०—९३ )

इस प्रकार समाणे की दुर्दशा का वृतान्त चारों ओर बिजली की तरह फैल गया। अब जगह जगह से बन्दासिंह के त्रास से लोग काँप उठे। समाणे को मटियामेट कर अब बन्दासिंह आगे को बढ़ता जा रहा था। उसके रास्ते में घुड़ाम नामी क़स्बा था। इसे लूटने के लिये सिंह जब उद्यत हुए तो वहां के पठानों ने सख़्त सामना किया परन्तु अन्त में कुछ भाग गये और कुछ सिंहों ने पकड़ कर क़तल कर दिये और कस्बे को लूटकर आगे चल पड़े। बन्दासिंह और सिखों की अब सरहिन्द पर चढ़ाई करने की तीव्र इच्छा थी। इसलिये माझे के सिखों की फौजदारों द्वारा रुकी हुई सिख सेना को साथ लिवाने के लिये अब कीर्तपुर की ओर चक्कर काटकर चल पड़े। रास्ते में ठसका और शाहाबाद को बिना किसी मुक़ाबले के लूटते हुये मुस्तफ़ाबाद पहुँचकर चारों ओर घेरा डाल लिया। उस समय वहां के फौजदार के पास दो हज़ार का सशस्त्र लश्कर था। तलवारों बन्दूकों से सन्नद्ध होकर और दो तोपें लेकर मुक़ाबले पर आये। इनकी भारी युद्ध तैयारी को देखकर बन्दासिंह के साथ जो डाकुओं और लुटेरों के यूथ थे वह खसक गये, परन्तु इसका प्रभाव बन्दासिंह की सेना पर कुछ न पड़ा। दो दिन के निरन्तर भीषण युद्ध के पश्चात्

वहां का फ़ौजदार सेना सहित भाग निकला। मैदान सिंहों के हाथ रहा परन्तु कुछ सिख सैनिक इस लड़ाई में वीरगति को प्राप्त हुये। यह विजय समाचार पाकर भागे हुए लुटेरों की टोलियां शहर को लूटने के लिये फिर आ लपकीं और कुछ ही पहरों में नगर के भव्यभवनों को पृथिवी के साथ मिला दिया गया *। इस युद्ध में दो तोपें और सैकड़ों अन्य भाँति के शस्त्र भी सिखों के हाथ लगे। बन्दासिंह अब आँधी के समान आगे ही आगे बढ़ रहा था। कपूरी नामी नगर के निकट पहुँचते ही कुछ प्रतिष्ठित हिन्दुओं का यूथ उसे आ मिला और वहाँ के नवाब द्वारा वर्षों से सताये जाने की अनेकों रामकहानियें सुनाकर उससे बदला लेने के लिये बन्दासिंह को उत्तेजित किया। कपूरी के नवाब का नाम कादमउद्दीन था। इसका पिता अमानुल्ला औरंगजेब के समय गुजरात का सूबा था †। कपूरी का नवाब इलाके की हिन्दू युवतियों को भ्रष्ट करने में प्रसिद्ध था। प्रत्येक नवविवाहिता हिन्दू कन्या के डोले को यह तीन दिन अपने पास रखकर फिर उसके दूल्हे को घर ले जाने की आज्ञा देता था। जो हिन्दू खुशी से इस अत्याचार के आगे सिर न झुकाते उनसे बलात् डोले छीने जाते थे। कहा जाता है कि इसने एक विवाहिता सिख स्त्री को भी अमृतसर से सिख भेष धारण कर भगाया था। इलाके के हिन्दुओं की इन करुण कहानियों को

* Macauliffe's Sikh History भाग ५ पृष्ठ २४७।

† सरदार गन्डासिंह हिस्टोरियन।

सुनकर बन्दासिंहने कपूरी नगर की ओर रुख़ कर लिया। मुस्तफ़ा-बाद से चलकर सिख सेना दलोर नामी ग्राम के पास रात को ठहरी और प्रातः होते ही कपूरी पर चढ़ाई कर दी गई। नगर को चारों ओर से घेर कर आग लगा दी गई और बन्दासिंह ने हुक्म दे दिया कि जो व्यक्ति अपनी शिखा और जनेऊ दिखा दे उसे नगर से बाहर निकल जाने दो बाक़ी जो भी भागने का प्रयत्न करे उसके दो दो टुकड़े कर उसकी लाश को अग्नि की भेंट कर दिया जाय। नवाब का इतिहासकारों ने कोई विशेष पता नहीं दिया, परन्तु विश्वास किया जाता है कि उसके विषयी कलेवर को उसी अग्नि ने भस्मीभूत कर दिया होगा। कपूरी के पश्चात् अब साढोरे की बारी थी जो कपूरी से केवल ४ कोस है। इस रमणीक नगर पर भी सिखों का चिर से प्रकोप था। इसका कारण इस प्रकार है:—यहाँ के बसने वाले सैय्यद पीर शाह बदरुद्दीन (प्रसिद्ध बुद्धूशाह) गुरु गोविन्दसिंहजी के अनन्य प्रेमी थे। भङ्गाणी युद्ध के समय श्री गुरुजी की सेवा में वह अपने पाँच सौ मुसलमान मुरीद और चार पुत्र लेकर सहायतार्थ उपस्थित हुये। इस युद्ध में इनके सैकड़ों मुरीद और दो पुत्र मारे गये। इतनी श्रद्धा देखकर गुरुजी इन पर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उसको अपना एक हुक्मनामा और केशों का कङ्घा जिसमें उस समय टूटे हुए रोम थे ( उस समय केशों को गुरुजी कंघा कर रहे थे ) उसे प्रदान किये। गुरुजी का हुक्मनामा तो उसके वंशजों के पास अब तक है, जिसका प्रत्येक वर्ष विभिन्न गुरुद्वारों में सिख

सङ्गतों को दर्शन कराकर उनसे यथाशक्ति भेंट लेकर अपनी जीविका चलाते हैं और कंघा बाद में नाभा नरेश महाराज हीरा-सिंह ने उनके वंशजों को उचित धन देकर नाभे के मोती महल में गुरुजी की अनेकों ऐतिहासिक चीज़ों के साथ सुरक्षित रखवा दिया था जो अब तक शाहीमहल में शोभायमान है।

भङ्गाणी युद्ध के पश्चात् जब साढोरे के मुसलमानों को पता चला कि सैय्यद बुद्धूशाह ने गुरुजी की इस प्रकार अनन्य भाव से सहायता की है तो उन्होंने अवसर पाकर बुद्धूशाह को क़तल करवा डाला। सिखों के साढोरे पर प्रकोप का कारण सैय्यद बुद्धूशाह का निर्दयता से क़तल किया जाना था। इसके अतिरिक्त यहाँ के बड़े बड़े फौज़दार और नवाब श्रीगुरु गोबिन्द सिंह जी से आनन्दपुर में कई बार लड़ चुके थे। बन्दासिंह का आगमन सुनते ही उसने युद्ध को तैयारी चिरकाल से कर रखी थी। अब वह समय आ पहुँचा और सिख सेना के पहुँचते ही युद्ध की दुन्दुभी बज उठी। सढोरा धनाढ्य नगर था। बन्दासिंह के पिछले आक्रमणों में साथ रहकर नगरों को लूटने वाले लुटेरे पहले से ही इस कार्य में प्रोत्साहित और अभ्यस्त हो ही चुके थे। इस समय भी उनके यूथ यत्रतत्र डेरे जमाकर सुअव-सर की प्रतीक्षा करने लगे। इससे एक ही दिन पहिले इस इलाके के हिन्दुओं का एक शिष्टमण्डल बन्दे को सढोरे के मुसलमानों की निरङ्कुशता से प्रतिदिन हो रहे कष्टों के वृतांत सुना चुका था, जो इतिहासकारों ने इस प्रकार लिखे हैं:—

तब लौं आये तहां के हिन्दू । कहे जुलम असुरन के बिन्दू ॥
सय्यद जितक साढोरे वारे । ज़ालम हैं ज़ागीरां दारे ।
हिन्दू लोगन तईं दिखार । मारत गऊयें उरद बज़ार ॥
हिन्दू के घर पशु बिमार । मरन लगे को लैहैं मार ॥
काट बाढ़ कर तिसही ठौरैं । ले जावत इहु दुःख है गौरैं ॥
बेटी बहू नई जो ऐ हैं । त्रै दिन जबरन ताहिं रखैं हैं ॥
पुनः जब हिन्दू कोई मर है । कब्र पीर दरवाजे पर है ॥
तिस कै नीचै से लखवावें । मुरदा फेर जलन सो दै है ॥
इति आदिक दुःख हिन्दुन वारे । आप बिना फिर कौन निवारे ॥

( पन्थ प्रकाश पृष्ठ २९८ )

सारांश यह कि साढोरा सिखों के हर प्रकार से कोप का केन्द्र बन रहा था । अरुणोदय के आलोक में लोगों ने साढोरे को देखा कि वह एक टापू के समान चारो ओर से सेनासमुद्र से घिरा हुआ था । शहर की सेना ने दुर्ग और नगरकोट के दरवाज़े बन्द कर लिये और सिखों ने अपनी तोपों के मुँह किले की ओर करके डंके पर चोट लगा दी । रण-निनाद की प्रतिध्वनि से आकाश गूँज उठा । प्राणों की बाज़ी लगाकर नरपुङ्गव मैदान में आन उतरे । दोनों ओर से गोलियों का मेघ बरसने लगा । क्षणभर में मैदान रक्तरञ्जित हो गया । चार घड़ी दिन रहने तक यही दशा रही परन्तु किला न टूटा । यह देखकर बन्दासिंह अपने सफेद घोड़े पर सवार होकर स्वयं मैदान में आ डटा । तोपचियों ने पलीते लगाकर किले पर दनादन गोले छोड़ने

आरम्भ कर दिये। एकाएक तोपों को आग उगलते देख तुर्क दहल उठे। इधर बन्दासिंह ने गुरुवचनों को स्मरण कर गुरुजी के बख्शे हुए पाँच तीरों में से एक को चिल्ले पर चढ़ा कर छोड़ दिया। यथाः—

तब बन्दे गुरु वारो तीर, छोड़्यो पढ़कै मन्तर धीर।
चल्यो तीर जब बीरन साथ, भये सहायक सत्गुरु नाथ॥
ज्यों मेह आगे काग़ज़ कोर, त्यों गिर गयो कोट भट पोर।
उड़ी धूर कंकर अस चाले, भये तुरक ब्याकुल बुर हाले॥
भाग गये तज जङ्ग ठिकाने, धसे शहर सिंह वाय निसाने।
बोदी जंजू बिन जो पायो, बिना देर धड़ दोइ बनायो॥
( पन्थ प्रकाश पृष्ठ २९८-९९ )

क़िला टूट गया, सेना ने 'सत श्रीअकाल' की तुमुलध्निव करते हुए नगर में प्रवेश किया। लोग अपने अपने घरों को छोड़ अपनी जानें बचाकर भाग गये। लुटेरों की टोलियाँ शहर में यत्रतत्र निरंकुशता से फिर कर अपनी उच्छृङ्खलता का परिचय देने लगीं। अब दिन थोड़ा ही बाक़ी था, सिख सेना ने युद्ध में शहीद हुए सिंहों के शवों को उठा उठाकर उनकी दाहक्रिया आरम्भ कर दी. जो आधी रात तक जारी रही, परन्तु इधर सारी रात डाकुओं द्वारा शहर लुटता रहा।

प्रातःकाल सिंहों ने क़िले के अन्दर अपना दीवान लगाया और कीर्त्तन की समाप्ति के पश्चात् बाबा विनोदसिंहजी श्रीगुरु ग्रन्थ साहिब की वाणी की कथा सङ्गत को सुना रहे थे कि नगर

से भागे हुए प्रतिष्ठित ख़ानों और नवाबों का एक जत्था दरवाज़े पर अधीनता से आ उपस्थित हुआ। दीवान में बैठे बन्दासिंह की आज्ञा से उन्हें अन्दर बुलाया गया। कथा के पश्चात् उनसे वहाँ आने का अभिप्राय पूछा गया। उन्होंने विनम्र भाव से विनय की कि "सिंहों ने अपना बदला ले लिया है। अब शहर को वीरान न होने दिया जाए और डाकुओं को लूट मार बन्द करने की आज्ञा होनी चाहिये। भविष्य में हम कभी भी हिन्दुओं को तङ्ग न करेंगे"।

उस समय गुरुवाणी के कीर्तन और कथा से प्रशान्त वायुमण्डल सा बन रहा था। सिख सेना के हृदयों से वैरभाव के विचार निकल चुके थे। लूटमार बन्द कर देने का हुक्म दे दिया गया और नगर के चारों ओर सिखों के पहरे लग गये और शान्ति स्थापित कर दी गई। थोड़े समय पश्चात् कुछ सैय्यदों ने आकर बन्दासिंह से शिकायत की कि "कुछ सिखों ने शहर के क़बरस्तान के मुर्दे निकाल निकाल कर उनकी हड्डियें जला दी हैं"।

इनमें कुतुबदीन आदि बड़े बड़े मुसलमान पीरों की क़बरें थीं। समाचार पाकर बन्दासिंह ने सब को ऐसा करने से रोक दिया। परन्तु इस सद्व्यवहार से भी सैय्यदों के हृदय से अभी वैरभाव न गया था। दूसरे दिन उनके द्वारा सरहिन्द के सूबे वज़ीरखान को लिखा गया एक गुप्तपत्र बन्दासिंह को हस्तगत हुआ। जिसमें उसको सिखों के विरुद्ध युद्ध के लिये उभारा गया था और उसे अपनी सहायता देने का आश्वासन भी

दिया गया था । यह पत्र एक गुप्तचर द्वारा जब बन्दासिंह को मिला तो उसकी आँखें लाल हो उठीं । उसने उन समस्त विश्वासघाती लोगों को एकत्र किया । परन्तु ऊपर से किसी प्रकार क्रोध का भाव न दरशाते हुये उनसे पूछा कि "इस्लामी शरह के अनुसार यह बताओ कि जो व्यक्ति किसी से विश्वासघात करे उसे क्या व्यवस्था देनी चाहिये ?" उन्होंने कहा "उसे प्राणदण्ड देना शरह में लिखा है ।" यह उत्तर सुनकर बन्दासिंह ने वह गुप्तपत्र उनके सामने रख दिया । फिर तो उन्हें पृथिवी धँसने के लिये रास्ता नहीं दे रही थी ।

अन्त में उन्हों ने प्राणदान की प्रार्थना की । बन्दासिंह ने कहा "शहर की जिस हवेली को तुम पसन्द करो उसी में जितने व्यक्ति घुस सको उन्हें माफ़ कर दिया जायगा, बाक़ी क़त्ल कर दिये जायेंगे । यह सुनकर नगर की एक सबसे बड़ी हवेली में बड़े बड़े सैय्यद और ख़ान अपने परिवारों को लेकर घुस गये । उन्होंने ग़रीब लोगों को बाहर निकाल दिया और अपने सम्बन्धियों को भी साथ ले लिया । बन्दासिंह ने उस हवेली के चारों ओर पहरे लगाकर उन विश्वासघातियों को क़त्ल करवा डाला । यह स्थान क़त्लगढ़ी के नाम से अबतक प्रसिद्ध है । इस हत्याकाण्ड से बन्दासिंह से वैरी थर थर काँपने लगे, चारों ओर उसका आतङ्क छागया । हिन्दुओं के लिये मानो बन्दासिंह निष्कलङ्क अवतार बनकर आगया था । ग्रामों के मुसलमान भागभाग कर नगरों के सुरक्षित स्थानों में आकर बसने लगे । सिखों के नाम से त्राहि त्राहि होगे लगी :—

लूट उजार करे ज्यों बन्दे, कसबे तुर्कन केर अपार।
पीर बड़े वही आसर जैहै, कढ़ कबरो तें दीन्हे जार॥
कर कर बातैं झुरत बख्यातै, मिल मिल करैं तुर्क बिरलाप।
कोऊ कहे इह आयो महदी, कोऊ कहै मलकल मौतैं, आप॥
को कलकी अवतार बतावै, कोऊ सुनावै 'क्यामत रात'।
जादूगर कोऊ तिस कैहै, करत उपद्रव केतू रात॥
कोऊ कहे अज़मत का पुतला, परगट भयो इहु जग माहिं।
पीर पैग़म्बर अवतारन की, खैंच लिआयो वो शक्ति याहि॥
पानी पौन अग्नि लौं इस का, मानत हुक्म जो त्राहि कराहि।
भूत प्रेत पिशाच जोगनी, बीर बवन्जा तावे माहि॥
जबराईलादिक फ़रिशते, फौज शहीदी इस पै पीन।
पारस हई रसायण इस पे, सिद्धि ऋद्धिसब रहत अधीन॥
हुतो सर्प इहु ज़हरी पहले, गुरु बच दीने पङ्ख लगाइ।
हिंदू सब इन कर बस राखे, बसीकर मन्तर सिर पाइ॥
नर पुतली जिम सवन नचावत, भावत कार करावत एह।
दीन इसलाम रहन अब मुश्कल, रहे तु कर छाड़ै गो खेह॥
सब से बहुता झुरै वजीदा, जिसके सिर पर मौत घुराइ।
नींद भूख तिस की बन्द होई, सोचत हीं को निस दिन जाइ॥
(पन्थ प्रकाश पृष्ठ ३००-१)

साढ़ौरे के विजय होने पर अब सरहिन्द के सूबेदार वजीर ख़ान को चिन्ता हुई। अब तक वह बन्दासिंह की चेष्टाओं से अपरिचित नहीं था और हर समय का छोटे से छोटा वृत्तान्त भी इस सम्बन्धी उसे मिल रहा था। परन्तु साढोरे के हत्याकाण्ड से

तो वह एक दम घबरा उठा। अब उसे अपनी चिन्ता हुई, क्योंकि उसे मालूम था कि श्री गुरु गोबिन्दसिंह ने अपने पुत्रों के दीवार में चुने जाने का वृत्तान्त सुनकर कहा था कि "मेरे सिख सरहिन्द की ईंट से ईंट बजा देंगे" अब वह समय निकट आ पहुँचा है। यह भी वह भली प्रकार जानता था कि जिन सिखों ने गुरु तेग़गहादुर के क़ातिल की क़ब्रको खोदकर उसकी हड्डियाँ तक आग में जलवा कर उसकी दुर्गति की, उन सिखों के गुरुपुत्र घातक के प्रति क्या भाव होंगे ? इत्यादि बातों को सोच कर वज़ीरख़ान ने बन्दासिंह को विश्वाघात से मारने अथवा पराजय करने का निश्चय किया। उसने अपने एक हिन्दू सेनानायक को पाँच सौ सैनिक सौंप कर बन्दासिंह के पास भेज दिया ताकि वह समय पाकर उसे दग़ा दे सकें। वह पाँच सौ सैनिक दूसरे दिन सशस्त्र बन्दासिंह के पास पहुँचे और विनय की कि वह वज़ीरख़ान के साथ चिरकाल से शत्रुता रखते थे और अब सिख सेना की सरहिन्द पर चढ़ाई का समाचार सुनकर उसकी फ़ौज से भागकर आगये हैं ताकि सिखों के साथ सरहिन्द पर चढ़ाई करके वज़ीरख़ान से अपनी शत्रुता का बदला ले सकें। बन्दासिंह ने उनका सारा वृत्तान्त सुना और अपने पास रहने की आज्ञा दे दी, परन्तु अन्दर से सतर्क भी रहा। क्योंकि उसे इनकी बनावटी कहानी पर कुछ अविश्वास सा भी था। इसी दिन साढोरे के बाज़ारों में घूमते हुए वज़ीरख़ान के कुछ गुप्तचर पकड़े गये। बन्दासिंह ने उनमें से दो को क़त्ल करवा दिया और अन्य के

No. 491 ਬਲੀ ਦਾਨ

श्री गुरू गोबिन्दसिंह जी के ७ और ९ वर्षीय पुत्र जीवित दीवारों में चिने जा रहे हैं।

नाक और कान कटवा कर उन्हें सरहिन्द को भेज दिया :—

कपट भेष धरकै वे फिरते, बन्दे ने पहचाने ।
फड़कै दोइ कतल करवाहा, दुहि के नाक कटाने ॥
तजकै तिन सों कहयो "जाहु तुम, कहो वजीदे ताईं ।
गुरुका बन्दा आयो चढ़कर, अब तू कर तकराई ॥
तुम को सपरिवार दुर्दशा कर, मारै दुख दैकै ।
शहर सरहिंद उजार करैंगे, सिंहन तै लुटवाकै" ॥

( पन्थ प्रकाश पृष्ठ २९५ )

अब उपयुक्त समय देखकर कीरतपुर के पहाड़ में जो सिख कई दिनों से रुके हुये थे उन्हें बुला लिया गया। जो मुसलमानी फ़ौजें जगह जगह पर सिखों का रास्ता रोक बन्दे के पास पहुँचने में बाधा डाल रहीं थीं, अब उन इलाक़ों के सूबों ने अपने अपने इलाके की रक्षा के लिये उन्हें वापस बुला लिया। माझे मालवे के नाम बन्दासिंह के पत्र अब पहुँच गये कि "शीघ्र ही वे उसे आ मिलें तथा सङ्गठित होकर 'गुरुमारी सरहिन्द' पर आक्रमण करें।" जगह जगह पर यह पत्र मिलते ही हज़ारों की संख्या में प्रतिदिन बन्दासिंह के पास सिखसेना एकत्रित होने लगी। इस समय बन्दासिंह खनार और बनूड़ नामो ग्रामों के मध्य में डेरा डालकर बैठा था। यह स्थान अब अम्बाला-रोपड़ रोड पर विद्यमान है।*

* मैकालिफ़ भाग पृष्ठ २४७-८ हिस्ट्री ऑफ़ दी पंजाब (लतीफ़) पृष्ट २७४।

## सरहिन्द पर आक्रमण

अपनी समस्त सेना एकत्र होजाने पर बन्दासिंह अपने दलों को लेकर सरन्दि की ओर बढ़ा। समाचार पाकर वज़ीरख़ान अपनी २५००० फ़ौज लेकर† चिपड़ चिड़ी नामी स्थान पर आ डटा। बन्दासिंह हवा के वेग के समान बढ़ता आरहा था। दोनों दलों का सामना होने पर २४ रबीउल-अव्वल 1122 हिजरी तदनुसार २२ मई १७१० ई० तदनुसार शुक्रवार १५ ज्येष्ठ सम्वत् १७६७ विक्रमी व ज्येष्ठबदी १० को चिपड़चिड़ी के मैदान में भीषण युद्ध आरम्भ हुआ। बन्दासिंह की फ़ौज में निम्न तीन प्रकार के लोग शामिल थे:—

१—श्री गुरुगोबिन्दसिंह जी के परम श्रद्धालुसिख जो केवल गुरुवचनों पर प्राण देने और गुरुपुत्रों का प्रतिकार लेने के लिये आये थे। इस वर्ग में उन लोगों की अधिकता थी जो बड़े ही ग़रीब थे और सफ़र-ख़र्च के लिये अपने घर की अमूल्य वस्तुओं और ज़मीनों तक को बेचकर घरसे चलते समय अपने स्त्री पुत्रों को अपने सम्बन्धियों, पड़ोसियों की संरक्षता में छोड़ आये थे और बन्दासिंह की सेना से निष्कामभाव से सम्मिलित हुए थे।

---

†ख़ाफ़ीख़ान ने 'मुन्तखाब उल अबाब' भाग २ पृष्ठ६५३ और Elliot ने पृष्ठ ४१४ में वज़ीरख़ान की सेना की संख्या १५००० लिखी है अर्थात्—:"Five or Six thousand horse and seven or eight thousand musketeers (Barkandaz) and archers and with these, some artillery and elephants. परन्तु अन्य तत्कालीन इतिहासों के अध्ययन से पता चलता है कि यह संख्या २५००० से किसी प्रकार भी कम न थी।

२. दूसरी तरह के वे लोग थे जो बन्दासिंह ने सरहिन्द पर चढ़ाई करने के लिए वेतन पर रखे थे। इन लोगों की संख्या दो हज़ार से अधिक न थी।

३. तीसरी तरह के वे लोग थे जो चोरी डकेती करते थे तथा हाकिमों से व्यक्तिगत शत्रुता रखते थे। जो लूट के लालच से बन्दासिंह की सेना में आन मिले थे। इस प्रकार बन्दासिंह की कुल सेना की संख्या चालीस हज़ार से कम न थी। युद्ध आरम्भ होते ही दोनों ओर से तोपों और गोलियों की वर्षा होने लगी। आकाश में धुएं का घटाटोप छा गया। क्षणभर में ही प्रलयकाल का दृश्य बन गया। लाशों से धरती पटने लगी। यथा:—

छुटैं तोप गोले अतोले जंजीरी, करैं हान बृच्छान कों छान चीरी।
धड़ा धाड़तोपां चलैं भूमि हालै, ढड़ा ढाड़ जंजैल जम्बूर चालैं॥
तड़ा ताड़ बन्दूक की बाढ़ झाड़ैं, कड़ा काड़गोली लगै फाड़फाड़ैं।
दड़ा दाड़ डिग्गैं धरा अस्व ज्वानं, सड़ा साड़ छुट्टै खरं बृन्द बान॥
फड़ा फाड़ फुट्टै सु ढाले महाने, जड़ा जाड़ तुट्टैं कमंठे किताने।
कितै मुण्ड तुट्टैं भुजा जांघ जानू, कितै पेट छाती कटै पैर पानू॥
मच्यो जंग गाढा महा घोर जोरं, चाहैं जीत कीनी निजं दोन ओरं।

(पन्थ प्रकाश पृष्ट ३०५-६)

इसी प्रकार दोनों ओर से युद्ध की प्रचण्डता जब बढ़ती गई तो ठीक उसी समय सिखदलों की ओर से लड़ रहे पाँच सौ पठान, जो अपने आपको वज़ीरख़ान का दुश्मन बताकर साढोरे

में ही बन्दासिंह से आ मिले थे, युद्धभूमि से भाग निकले, जिन्हें भागते देख सिखसेना विचलित होगई और तुर्की फ़ौज को प्रबल हुआ समझ डाकू लुटेरों के दल भी उनके साथ ही भागने लगे। इस प्रकार सेना में शिथिलता आजाने पर इधर सिखसेना के पैर उखड़ने लगे। वास्तव में वह ५०० विश्वासघाती पठान वज़ीरख़ान ने अपनी ओर से गुप्तरीति से इसी कार्य के लिये भेजे थे। बन्दासिंह सिखसेना के पीछे घोड़े पर सवार होकर यह सब वृत्तान्त देख रहा था। दुश्मन की चाल चलती देख वह तुरन्त अपने घोड़े को फँदाता हुआ सिख सेना को ललकारता हुआ आगे बढ़ा और गुरुजी के बख़्शे हुए तीरों में से एक चिल्ले पर चढ़ाकर सामने आ डटा। बन्दासिंह को अपने में देखकर सिंहों के हौंसले दुगने हो गये। वह खूब जी तोड़ तोड़ कर लड़े और इसी प्रकार रक्तपात होते होते सूर्यास्त हो गया। दोनों ओर से युद्ध कल पर स्थगित हुआ।

युद्ध समाप्त होते ही सिंहों ने शहीद सिखों की लाशों को उठाकर उनकी दाहक्रिया की और रात्रि में विश्राम लिया। सूर्य चढ़ने के पहले मुँह अँधेरे ही उठकर सिंहों ने दीवान लगाया और "आसा की वार" के कीर्त्तन के पश्चात् आज के युद्ध में दो टूक फैसला करने का निश्चय किया। बाजसिंह और फ़तहसिंह के सेनापतित्व में कुछ सेना देकर बन्दासिंह ने उन्हें हिदायत की कि वज़ीरख़ान जङ्ग में किसी प्रकार जीवित भाग न निकले, यह उसको भली प्रकार देख रेख करें। पश्चात् श्रीगुरु गोबिन्दसिंहजी

महाराज के चरणों में अरदासा ( प्रार्थना ) करके कड़ाह प्रसाद बटवाया गया और नगारा बज उठा।

उधर शत्रुदल भी ललकारता हुआ सामने आ डटा और युद्ध आरम्भ होगया। दूसरे दिन के युद्ध की झांकी इन शब्दों में देखिये :—

छुटै कराल सैहथी लसंत काल जीह सी।
बिसाल शत्रु घातनी कराल सांपनी हसी॥
छिदंत ढाल बख्तरैं भिदन्त अंग देह के।
परंत पुञ्ज सायकं समान जान मेह के॥
कहुँ छुटंत तोमरं अपार दण्ड लोह के।
करैं गरद मार कै, मरद संग छोह के॥
चलन्त चक्र वकरैं, बिसाल गीध-माल ज्यों।
करन्त तच्छ मुच्छ अंग, काट डिब डाल ज्यों॥
कढै कृपान म्यान तें, लसन्त साम दामनी।
निसंक अक बाहि बाहि, भूमि में मिलावनी॥
करै दुफार कट्ट चट्टपट्ट मुण्ड कुट ही।
न देर फेर धार हैं निवेर झट सुट ही॥
कहू कमान तान कै चलाए तीर तीछनं।
लगन्त वेधि जात हैं सरीर को निरीछनं॥
मरै जु जूझ संमुखे न देरि ताहि लावही।
बरंत देव अङ्गना विवान पै चढ़ावही॥
लिजाइ देवलोक में महान मोद पाइ हैं।

सु भोग भांति भांति के मनिच्छतै भुगाइ हैं ॥
कहूं जु मात जोगनी स्रोन पान को करैं।
श्रृङ्गाल, स्वान, काक, गीध सीधि मांस को चरैं ॥
सुभूत प्रेत भैरव महान मोद धार कै।
नहाइ स्रोन आमिषै अधाय किल्लकार है ॥
कपालि लै बिसाल ताल कालका बजावही।
सु गाइ गीत मोद पाइ तारि दै नचावही ॥
बकत मार मार बीर झारही कृपान कों।
सुरन्त खण्ड खण्ड के बहिंण्ड अस्त्र ज्वान को ॥
मच्यो महान कीच औ नवीच खून मेद को।
कटंत अध अध जो मरत पाइ खेद को ॥
कवध वृन्द डोलही कराल रूप धार कै।
लरंत सिंह सूरमे अनन्त रोस पार कै ॥

इस प्रकार युद्ध की भीषणता को वज़ीरख़ान एक ओर खड़ा होकर देख रहा था। दुपहर के समय तुर्कों के पैर युद्धभूमि से उखड़ने लगे, जिसे देख वज़ीरख़ान आगे बढ़ा। उसे सामने आया देख बाज़सिंह अपने वीर जत्थे को लेकर भुजङ्गी के समान आगे बढ़ा और वज़ीरख़ान को ललकारा "उसने सामने आते ही बाज़सिंह के बर्छी मारी, सिख ने बर्छी पकड़ कर छीन ली और वही वज़ीरख़ान को मारी जो ख़ान के घोड़े के माथे पर लगी। वज़ीरख़ान ने फिर कमान चढ़ाई और बाज़सिंह की बाँह में तीर मारा और तलवार खैंचकर उसे ख़त्म करने की कोशिश की।

पास ही फ़तहसिंह था, उसने वज़ीरख़ान के ऐसी तलवार मारी कि कन्धे से कमर तक धँस गई" ।*

वज़ीरख़ान के घोड़े पर से गिरते ही सिंहों ने 'सत श्री अकाल' के तुमुलनाद से आकाश को प्रतिध्वनित कर दिया और एक ही सङ्गठित हल्ले से तुर्क दलों के छक्के छुड़ा दिये। उन्हें भागने का रास्ता न मिला और सिंहों ने बड़ी दूर तक उनका पीछा किया। तत्क्षण जयनाद करते हुए सिख सरहिन्द नगर की ओर बढ़े और उसे चारों ओर से घेर लिया। जो व्यक्ति अपनी चोटी और जनेऊ दिखाता उसे छोड़ दिया जाता। मुसलमान भी जो सिख बनना स्वीकार कर लेता, उसकी जान बख़्शी की जाती। अन्य सबको तलवार के घाट उतारना आरम्भ हो गया। जब लुटेरे और डाकुओं ने अपना काम आरम्भ कर दिया तो सिखों ने भी बन्दासिंह से लूट मार करने की आज्ञा चाही क्योंकि सरहिन्द में अपार सम्पत्ति का होना सबको मालूम था। सिंहों की तीव्र लालसा को देखकर बन्दासिंह ने उन्हें आज्ञा दे दी।

श्री गुरु गोबिन्दसिंहजी का यह वचन था कि मेरे सिख सरहिन्द की ईंट से ईंट बजा देंगे। यह बात प्रसिद्ध भी हो चुकी

---

* "शाहनामा"। परन्तु वज़ीरख़ान के मरने पर इतिहासों के अनेक मत हैं। कुछ ने लिखा है कि उसे जीवित पकड़ लिया गया और वृक्ष के साथ उलटा लटका कर नीचे कई मन लकड़ियें जला उसके परिवार के सामने उसे जीवित भून दिया गया और उसके परिवार को क़तल करके उसी के साथ भस्म कर दिया गया। कईएक ने उसे जीवित जलाये जाने से पहले विभिन्न प्रकार की भीषण यंत्रणाएं देनी लिखी हैं।

थी। इसलिये सरहिन्द के कुछ हिन्दू और मुसलमान मिलकर बन्दासिंह से प्रार्थना करने आये कि शहर को आग न लगाई जाय। क्योंकि हज़ारों निर्दोष उजड़ जायेंगे। बन्दे ने उनका कहना मान तो लिया, परन्तु साथ ही यह भी कहा—

पर बन्दे तब कह्यो सुनै के। इक दिन शहर उजड़ इहु जैहै॥
हुक्म गुरु का मुझ तैं रह्यो। पंथ उजाड़ करै फिर अह्यो॥

(पन्थप्रकाश पृष्ठ ३१०)

अर्थात् मुझे गुरु आज्ञा का पालन तो आपने नहीं करने दिया, परन्तु यह शहर उजड़ ज़रूर जायगा अर्थात बाद में इसे पन्थ अवश्य उजाड़ देगा।" क्योंकि वह देख चुका था कि सिख 'सरहिन्द को न उजाड़े जाने की आज्ञा' पर कितने रुष्ट होगये हैं। फिर भी लगातार तीन दिन शहर लुटता रहा। बाद में इसकी रक्षा का प्रबन्ध किया गया।

## सिखराज्य की नींव

इस इलाके की वार्षिक आय बावन लाख रुपया थी। इसकी हकूमत की बागडोर बाजसिंह को सौंपी गई और इसका नाज़िम आलीसिंह सलोदीवाला स्थापित हुआ। कुछ हिन्दुओं को भी अधिकारी बनाकर २८ मई १७१० को पञ्जाब में सिखराज की नींव डाली गई। बन्दासिंह ने अपनी हकूमत का सिक्का २४ मई १७१० से (सरहिन्द विजय के दिन से) और सिखराज का सम्वत् भी प्रचलित किया। बन्दासिंह ने जो अपना सिक्का जारी किया उसकी एक ओर ये फ़ार्सी के शब्द थे:—

سکہ زد بر ہر دو عالم تیغ نانک واہب است
فتح گوبند سنگھ شاہ شاہان فضل سچا صاحب است

"सिक्का ज़दबर हर दो आलिम तेग़ नानक वाहब अस्त, फ़तह गोबिन्द शाहशाहान फ़ज़ल सच्चा साहिबस्त* । इसके अतिरिक्त बन्दासिंह ने अपनी मोहर जारी की जिसकी एक ओर के ये शब्द थे :—

دیگ و تیغ و فتح و نصرت بیدرنگ
یافت از نانک گورو گوبند سنگھ

"देग़ व तेग़ व फ़तेह व नुसरत बेदरङ्ग, याफ़्त अज़ नानक गुरु गोबिन्दसिंह† ।" इस विजय के पश्चात् गुरुद्वेषियों को बाँध बाँध कर बन्दासिंह ने भीषण दण्ड दिये जिनमें से सुचानन्द (सिखों की भाषा में झूठानन्द) भी था । जब मलेरकोटले के नवाब ने वजीरखान की सभा में गुरुपुत्रों का पक्ष लेते हुए कहा था कि "दुधमुँहे बच्चों को क़त्ल करना इस्लाम में पाप समझा गया है। यदि तुम बहादुर हो तो इन्हें छोड़ दो और इनके पिता से मुक़ाबला करो जिनसे तुम्हारी दुश्मनी है।" तिस पर इसी झूठानन्द ने कहा था कि "सर्पिनी के पुत्र साँप ही होते हैं यदि इन्हें छोड़ दिया गया तो समय पाकर यह भी अपने पिता के समान तुम्हारा नाकों दम कर रक्खेंगे।" इसी के इस प्रकार के प्रोत्साहन से गुरुपुत्रों को दीवारों में चुनवाया गया था।

---

* शाहनामा । † 'इदीका-तुल-कालीम' ।

उपरोक्त जिन मुसलमानों की जान बख़्शी की गई थी उन्हें अमृत छकाकर सिखधर्म ग्रहण कराया गया। इस सम्बन्ध में अमीन-उद-दौला ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'दस्तूर-उल-निशा' में जून १७१० को यह रिपोर्ट लिखी:—

تسلط آن فریق بد طریق بحدے انجامید که تمامی هندو و مسلمین غیر از اطاعت و متابعت شان چاره گریز ندیده کیش و آئین آنها اختیار نمودند تا سودار آنها مردک کاهنی و شعبده بازی بود که خود را سر آمد مردم اولے العزم و صاحب داعیه بالجزم می تواشید و بمکرو و تذویر نیرنگ هاے تازه بوقوع می رسانید و قلوب هویکی در خباله ارادت خود می کشید - و چه هندو چه مسلمان هو که باو رسیدی بخطاب سنگه مخاطب می گردانید چنانچه دیندار خان که در آن نواح علم ریاست می افواشت دیندار سنگه خطاب کرد و میر نصیرالدین وقائع نگار سو هند میر نصیر سنگه شد - همیں قسم جماعه کثیر رسم اسلام را بر طاق نسیان گذاشته رام خلالت پیسو دند و برفاقت او عهود و مواثیق مستحکم نمودند-

[رقعات امین الدوله-رقعه سوم دستور الانشا ۱-۲]

भावार्थ—इस अत्याचारी सम्प्रदाय (सिखधर्म) का इतना आतङ्क छा गया है कि अनेकों हिन्दू और मुसलमानों के लिये इनके धर्म में दीक्षित होने और इनके सिद्धान्तों के विश्वासी बन जाने के अतिरिक्त जान बचाने का और कोई चारा नहीं है।

उनके नेता (बन्दासिंह) ने सबको अपनी ओर मन्त्रमुग्ध कर लिया है। यदि कोई भी हिन्दू अथवा मुसलमान उसके सामने आता है तो यह (बन्दासिंह) उसके नाम के आगे सिंह शब्द जोड़ उसे बुलाता है। तदनुसार दीनदारख़ान—जो सरहिन्द के पड़ोस में रहने वाला इलाके का सरदार है—को दीक्षित करके उसका नाम दीनदारसिंह रखा गया है‡ और सरहिन्द के शाही अख़बार नवीस 'मीर नसीरउद्दीन' को मीर नसीरसिंह बना लिया गया है। इसी प्रकार अनेकों मुसलमानों ने इस्लाम को छोड़कर प्रतिकूल मज़हब (सिखधर्म) को धारण कर लिया है और दृढ़ प्रतिज्ञायें की हैं कि सदैव इसी धर्म के विश्वास-पात्र रहेंगे*।

---

‡ इसे मुहम्मद कासम ने दीनदारख़ान 'वेदीन' पिसर जलालख़ान रुहेला लिखा है।

* जो व्यक्ति बन्दासिंह को बैरागी सिद्ध करने का व्यर्थ प्रयत्न करते हैं उन्हें इन ऐतिहासिक उगाहिओं को पढ़कर इस प्रश्न का उत्तर देना चाहिये कि यदि बन्दासिंह स्वयं नियमानुकूल सिख न होता तो वह मुसलमानों तक को सिख धर्म की दीक्षा ही किस प्रकार दे सकता था। बैरागी होने की हैसियत में उसे अपने सिक्कों और मोहरों पर अपने बैरागी गुरु के नाम लिखने चाहिये थे और लोगों को बैरागी मत में दीक्षित करना था न कि सिख धर्म में। किसी धर्म की दीक्षा वही दे सकता है जो स्वयं उस धर्म का अनुयायी हो, अन्यथा यह कैसे हो सकता है कि एक व्यक्ति स्वयं किसी धर्म का विश्वासी हो और लोगों को किसी दूसरे धर्म की दीक्षा देता हो? ऐसे व्यक्ति को तो आदर्शहीन अथवा धर्मच्युत कहा जाना चाहिये। जो लोग जान बूझकर बन्दासिंह को बैरागी कह २ कर उसे असिख सिद्ध करके अनभिज्ञ जनता की आंखों में धूल झोंकते हैं उन्हें मौके की इन ऐतिहासिक उगाहियों Eye-Witnesses

## घुड़ानी और मलेरकोटला

सरहिन्द विजय के कुछ ही दिनों पश्चात् बुलाकासिंह नामी एक रागी ने बन्दासिंह के पास भरे दीवान में एक दिन पुकार की कि एक दिन घुड़ानी नामक ग्राम में जो सरहिन्द से कुछ ही मील दूर है वह कीर्तन करने के पश्चात जब अर्दासा (प्रार्थना) कर रहा था तो रामराइयों ने † उसे अर्दासे में श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी का नाम लेने और "ख़ालसा साहिब बोलो जी श्री वाह गुरु" कहने से रोका और न रुकने पर उन्होंने मार-पीट भी की।

बन्दासिंह को अपने गुरुदेव का यह अपमान सहन न हुआ और घुड़ानी पर चढ़ाई कर दी। रामराइयों ने अपने पाप कर्म की क्षमा माँग ली और कई अन्य ग्रामों के चौधरियों ने भी बन्दासिंह की सेवा में उपस्थित होकर नज़राने भेट किये। यहीं बन्दासिंह को एक ऐसा समाचार मिला जिसके अधार पर उसने रियासत मलेरकोटला की ओर प्रस्थान कर दिया।

---

को पढ़कर लज्जित होना चाहिये। उनकी इस 'स्तुतिब्याज निन्दा' से उस महापुरुष बन्दासिंह की आत्मा को कितना कष्ट होता होगा? इसका उत्तर उन्हें अपने अन्तरात्मा से पूछना चाहिये। भाई गुरुदास जी का निम्न बचन ऐसे ही 'विद्वानों' पर घटता है "जानत है स्तुति और करत है निन्दा मूढ़, ऐसे ही आराधवे ते मौन सुखदाई है।"

† गुरु पुत्र बाबा रामराय को मानने वाले। इन लोगों का गुरु घर से ही विरोध चला आ रहा है क्योंकि बाबा रामराय औरङ्गजेब की नाजाइज चापलूसी करने के कारण गुरु जी द्वारा वहिष्कृत कर दिये गये थे।

वह समाचार इस प्रकार है कि जब आनन्दपुर का किला छोड़ने के पश्चात् श्री गुरु गोविन्दसिंह जी महाराज सरसा नदी के किनारे तुर्क सेना का सामना कर रहे थे। उसी गड़बड़ में गुरु महलों की एक दासी अनूपकुंवर तुर्कों के हाथ लगी और मलेर कोटले में लाई गई। दुष्टों ने उसे तुर्किनी बन जाने को कहा परन्तु वह अपने धर्म पर दृढ़ रही। जब वे बलात् उसका सतीत्व नष्ट करने लगे तो उसने अपनी ही कृपाण से आत्महत्या करली। उसकी लाश को जलाने के बजाय मुसलमानों ने क़ब्र में दफ़ना दिया। बन्दासिंह का आगमन सुनकर मलेरकोटले का नवाब नगर छोड़कर भाग गया। शहर का एक किशनदास नामी बनिया कुछ हज़ार रुपये की थैलियें लेकर और कुछ प्रतिष्ठित हिन्दुओं को साथ लेकर बन्दासिंह को आगे आकर मिला और शहर पर धावा न बोले जाने के लिये प्रार्थना की। इस बनिये से बन्दासिंह परिचित भी था। जब बन्दासिंह माधोदास बैरागी के वेष में था तो देशाटन करता २ एकबार यहाँ आकर ठहरा था उस समय किशन दास ने उसकी बड़ी सेवा की थी, इसी पुरातन-परिचय का लिहाज़ रखते हुए बन्दासिंह ने उसकी प्रार्थना स्वीकार करली परन्तु सिखकन्या की कब्र मालूम करके उसे खुदवाया और सिख धर्म के नियमानुकूल उसे चिता में अग्निभेंट किया।

## राज्य प्रबन्ध

मलेरकोटले की विजय के पश्चात् अब बन्दासिंह राज प्रबन्ध के कार्य में संलग्न होगया। करनाल से लुधियाना तक और

साढोरे से रामाकोट तक उसका एकाधिपत्य हो चुका था *। इलाके में सिख जत्थे लगान वसूल करके शाही कोष में आन दाखिल करते। सरहिन्द दिल्ली-लाहौर की शाही सड़क Grand Trunk Road पर होने के कारण दुश्मन के सफल हमले से सुरक्षित न था इसलिये बन्दासिंह ने अपना ख़ज़ाना और जंगी सामान मुख़लिसपुर के क़िले में एकत्र करना आरम्भ कर दिया। यह क़िला पहाड़ी चट्टानों और रामावाली तथा डसकाली खोल, नामी नदियों से घिरा होने के कारण शत्रुदल के सफल आक्रमण के भय से मुक्त था। बन्दासिंह ने अपनी समस्त चेष्टाओं का केन्द्र भी इसे बना लिया और इलाके के राज्यप्रबन्ध को कुछ ही महीनों के अन्दर नियमानुकूल व्यवस्थित कर दिया।

## सैन्यशक्ति

बन्दासिंह का नाम अब चारों ओर विख्यात हो चुका था। सिखों के बढ़ते हुए तेज को देखकर हज़ारों की संख्या में लोग उसके पास आने लगे। बन्दासिंह को अब अपनी सैन्यशक्ति बढ़ाने की चिन्ता हुई। उसने हुक्म जारी कर दिया कि किसी असिख व्यक्तिको सेना में भर्ती न किया जाय। क्योंकि उसके अनुभव में यह आचुका था कि मुसलमान कभी भी विश्वासपात्र नहीं बन सकता और समय पाकर वह अवश्य धोखा करता है।

उस समय के हिन्दुओं की निर्बल मनोवृत्ति लड़ने लायक तो थी ही नहीं। इसलिये सिख सैनिकों के समान वे न तो वीर

* 'इबरतनामा' पृष्ठ ४१ व. ४२ ए. Karnal Distt. Gazetteer 19

थे और न रूढ़िवाद में शृङ्खलित रहते हुए वे ऐसे बन सकते थे। मृतक शरीर सचेष्ट नहीं हो सकता जब तक कि उसमें नई रूह न फूँकी जाय। चाहे उसे सुन्दर वस्त्रों और आभूषणों से सुसज्जित क्यों न किया जाय। यही दशा उस समय के हिन्दुओं की थी। वे अपनी बहू बेटियों को अत्याचारियों द्वारा अपमानित करा लेते परन्तु उनके सामने सिर ऊँचा करने का साहस नहीं रखते थे। अब सिखों की सफल वीरता के प्रत्यक्ष प्रमाण देखकर वे हज़ारों की संख्या में सिख बनकर सिख दलों में भर्ती होने लगे।

## सहारनपुर पर आक्रमण।

सहारनपुर के कुछ गुज्जर और हिन्दू बन्दासिंह की सेना में सिख बनकर भर्ती हो गये थे। यह सुनकर वहाँ के नवाब ने उनके बालबच्चों और स्त्रियों को क़ैद कर लिया। जब बन्दासिंह को यह समाचार मिला तो उसने तुरन्त सहारनपुर पर धावा बोलने की तैयारी कर ली। लोगों ने नवाब को बन्दासिंह के सामने लड़ने का बहुत धीरज बँधाया पर वह परिवार सहित रातोरात वहाँ से भागकर दिल्ली आ पहुँचा। पीछे के कुछ पठानों ने सिखदलों का सामना किया, परन्तु वे अधिक देर तक अड़ न सके। नगर फ़तह कर लिया गया। बड़े बड़े ख़ानजादे अपने बच्चों और स्त्रियों को पैदल ही लेकर जान बचाते हुए भाग निकले। इस घटना का वर्णन "मुन्तख़िब-उल-लुबाब" भाग २ के पृष्ठ ६५५ से हम उद्धृत करते हैं :—

"The whole country, far and near, was in a panic. Those people who were rich enough or

luckey enough to obtain means of conveyence carried off their goods and families, the rest taking their wives and children by hand, fled on foot. Women who had rarely been out side the courtyard of their own houses, and had never gone one step out side on foot, were forced to walk distances of thirty and forty miles. In this way half of the Sarkar of Saharnpur fell into the hands of the Sikhs.

अर्थात् निकट और दूर का सारा देश भयभीत था। जो लोग धनवान थे और जिनके सौभाग्य थे वे यात्रा के साधनों को पाकर अपने सामान और परिवारों को ले निकले। शेष अपने स्त्री पुत्रों को साथ लेकर भाग गये। जो स्त्रियें अपने घरों के बरामदों से बाहर एक डग पैदल कभी न चलीं थीं उन्हें तीस-तीस अथवा चालीस-चालीस मील तक पैदल भागना पड़ा। इस प्रकार सहारनपुर प्रान्त की आधी हकूमत सिखों के हाथ लगी।"

सहारनपुर के पास ही एक बहेट नामी ग्राम है। वहाँ के पीरज़ादे अपनी धर्मान्धता के कारण प्रसिद्ध थे। ग्राम की हिन्दू आबादी में और गलियों में प्रत्यक्षरूप में वे गोवध करते थे। समाचार पाकर सिखों ने बहेट पर हमला किया। पलोपली में वहाँ "क़त्ल आम" आरम्भ हो गई। मि० G. R. C. Williams लिखता है कि None of whom escaped except one who was providentially absent from the place

and had gone to Buland Shaher. अर्थात इन पीरज़ादों में से एक के अतिरिक्त कोई भी न बचा, वह भी सौभाग्य से अनुपस्थित था और बुलन्दशहर गया हुआ था। आगे चल कर यही लेखक लिखता है—"Those victims were solemnly executed after canviction on the capital charge of cow slaughter, an offence easily proved against them; one which actually became the subject of prohibitory proclamations under our own Government before we knew our strength."

इसका सारांश यह है कि बहेटा में पीरज़ादों की यह "क़त्ल आम" उनके गोवध करने के दोष में हुई। सिखों ने यहाँ भी अपना थाना बनाया। अब तक इस ग्राम में सिखराज की बनी इमारतों के चिन्ह मौजूद हैं। बहेटा से वापस लौटते समय बन्दासिंह ने जलालाबाद पर चढ़ाई करने की ठानी। यह स्थान सहारनपुर से तीस मील है। वहाँ के नवाब को बन्दासिंह ने एक पत्र भेजा जिसका भाव यह था कि "उसने हिन्दुओं से बने नये सिखों को जो कैद कर रखा है उन्हें छोड़ दे" परन्तु इस पत्र को लाने वाले सिखों के नवाब ने मुँह काले करके, गधे पर चढ़ाकर सारे जलालाबाद शहर में फिराया और अन्त में शहर से बाहर लेजाकर उन्हें छोड़ दिया।*

बन्दासिंह के लिये यह समाचार अग्नि पर तैल डालने के समान था। वह अविलम्ब वहाँ से चल पड़ा और रास्ते में

*Irvin I, 101—102. Calcutta Review LX 23.

अम्बहेरा नामी क़स्बे को लूट कर ननौता के पास पहुँचा। यहाँ बड़ा भीषण युद्ध हुआ। यहाँ के आस पास के गुज्जर लोग जो मुसलमानों से पहले ही तङ्ग थे बन्दासिंह के साथ आ मिले और इन्हें भी अमृत छकाकर सिखदलों में मिला लिया गया। ननौता का युद्ध २५ जमादी-उल-अव्वल सन हिज़री ११२२ ( २१ जुलाई १७१० ) को आरम्भ हुआ।

नौनाता की गली बाज़ारों में इतनी चण्डी नाची कि मुर्दों के ढेर लग गये। उसी दृश्य को अपनी आँखों से देखने वाला मुहम्मद ज़फ़र-उद्दीन अपने 'रोज़नामचे' में लिखता है— "तीन सौ शेख़ज़ादे केवल शेख़ मुहम्मद अफ़ज़ल की हवेली में ही पड़े हुए थे। नौनाता के विशाल भवन मिट्टी पत्थरों के ढेर बन गये और वह सुन्दर नगर २५ जमादी-उल-अव्वल को धुयें का कोट बन गया।" ( क्योंकि सिखों ने इसे आग लगा दी थी ) मि० विलियम लिखते हैं :—

"Nanauta was soon a mass of smoking ruins and the day, the 25th of Jamadi-ul-awwal, is celebrated in the local annals, for on it the unfortunate town earned the signifecant title of "Phoota Shaher" which has completely displaced its original name in the popular dialect." *

जलालाबाद पर सिखों के प्रकोप का समाचार वहाँ का नवाब जलालख़ान सुन चुका था। उसने ५००० अपने अफ़ग़ान

* Neville, Muzaffar Nagar P. 174.

सिपाही और घुड़ सवार पठान सिखों के मुक़ाबले के लिये तयार कर लिये। अभी सिख जलालाबाद से तीन कोस दूर ही थे कि वे चढ़ कर आ गये और वहीं मुक़ाबला हुआ। इस युद्ध में हिज़बरखान आदि सैकड़ों पठान और ग्रामीण लोग सिखों की तलवार की भेंट हुए *। नवाब के भतीजे जमालखान और पीर-खान के मृतक शरीर प्राप्त करने के लिये नवाब के पुत्र दीनदार अली खान को बड़ी कठिनता का सामना करना पड़ा। इनकी लाशों को लेकर एक सुरक्षित स्थान पर दूसरे दिन दफनाया गया। इनकी पक्की क़बरें सहारनपुर-दिल्ली रोड पर कालाशाह के तकिये के पास अब तक मौजूद हैं।

दूसरे दिन नवाब की सेना को तीन कोस तक ढकेलते हुए सिख जलालाबाद पहुँच गये और चारों ओर से इस नगर को घेर लिया, परन्तु नगर की रक्षा का इतना सन्तोषजनक प्रबन्ध था कि इसको फ़तह कर सकना कठिन काम था। बरसात के दिन थे और बड़ी भीषण वर्षा आरम्भ होगई। कृष्ण नदी—जो साथ ही थी—में सख़्त बाढ़ आजाने के कारण सिखों को और भी कठिनता का सामना करना पड़ा। क्योंकि इस बाढ़ का पानी नगरकोट की दीवारों तक को स्पर्श कर रहा था। सिखों के मोरचों में पानी भर गया। कई दिनों तक यह घेरा पड़ा रहा। अफ़ग़ानों और पठानों ने दुर्ग की आड़ में सख़्त मुक़ाबला किया। सिखों ने बाहर से क़िले की दीवारों तक सुरंगें बनाकर उनमें

---

* खाफ़ीख़ान 'मुन्तखिल-उल-लुबाब' पृष्ठ ६५५—६

बारूद भर क़िले को उड़ाना चाहा, परन्तु दुर्दैव से उन सुरङ्गों में वर्षा का पानी भर जाने से बारूद गीला होगया और यह यत्न भी निष्फल गया।

लगभग एक महीने तक नगर के अन्दर अन्न जल जाना बन्द रहा, परन्तु क़िला टूटने की अभी कोई आशा न थी। दोनों ओर से काफ़ी नुक़्सान हुआ, रणमैदान में मृतक शव वर्षाऋतु में गल-सड़ कर दुर्गन्ध छोड़ने लगे।

सफलता की शीघ्र कोई आशा न देखकर और वापस पञ्जाब जल्दी जाने की इच्छा से बन्दासिंह ने लगभग एक महीना पश्चात् जलालाबाद से घेरा उठा लिया और दोआबे को चल दिया।*

( ५ )

## पञ्जाब में क्रान्ति

जलालाबाद से घेरा उठाकर बन्दासिंह रास्ते के तुर्कों के नगरों और ग्रामों को लूटता हुआ कीर्तपुर (आजकल ज़िला होशियारपुर) में आन पहुँचा। विजय किये हुये इलाक़ों का राज्य-

* कई इतिहासकारों ने जलालाबाद का फ़तह हो जाना और जलालख़ान का इस युद्ध में मारा जाना लिखा है, जो सही नहीं। सिखों के घेरा उठाये जाने को 'अपनी विजय और सिखों की पराजय' बताकर जलालख़ान ने बहादुरशाह बादशाह से सहारनपुर के 'फौजदार' की पदवी पुरस्कार रूप में प्राप्त की थी और दिल्ली के नाज़िम द्वारा उसे ७ रजब ११२२ ( ३१ अगस्त सन् १७१० ) को अन्य उच्च पदवियों से भूषित किया गया था। इसकी मृत्यु ज़ी-उल-कुदाह ११३० हिजरी में हुई लिखी है। ( 'इबरतनामा' मुहम्मद हरीसी पृष्ठ ८२ तथा इर्विन 'लेटर मुग़ल्ज़' पृष्ठ १०१ के अनुसार )।

प्रबन्ध सुचारुरूप से चलाने के लिये उसने योग्य सिख सरदारों का निर्वाचन किया और उन्हें राज की उच्च पदवियों पर निर्धारित कर विभिन्न इलाक़ों में भेजा। इसके पश्चात् दुआबे और माझे के मुखी सिखों के नाम पत्र भेजकर शेष इलाक़ों को फ़तह करने के विषय पर विचार करने और उसका कार्यक्रम बनाने के लिये अपने पास बुलाया। क्योंकि अब उसे समस्त पञ्जाब में सिख राज्य स्थापित करने की चिन्ता थी। इन पत्रों को पाकर सैंकड़ों सिख सरदार कीर्तपुर में एकत्रित हुए और कई दिन के विचार-विमर्श के पश्चात यह निश्चय किया गया कि सिख सेना को दो दलों में सङ्गठित करके पञ्जाब भूमि को दो हिस्सों में बाँट देना चाहिये और अपने अपने हिस्से पर तलवार द्वारा अधिकार जमा कर उन पर सिख जाति का एकछत्र राज स्थापित कर दिया जाय। इस निश्चयानुसार मझैल सिखों के हिस्से में अपना इलाक़ा आया और उन्होंने सतलुज के परले तट से अपनी सीमा निर्धारित कर ली। दूसरा इलाक़ा बन्दासिंह के हिस्से में आया जिसमें से बहुत सा इलाक़ा फ़तह करके वह सहारनपुर और बहेट (दिल्ली के पड़ौस) तक अपना घोड़ा फेर चुका था और इस इलाक़े की अधिकांश भूमि का राज्यप्रबन्ध भी कर चुका था। इन दो प्रकार की दलबन्दियों से भाव यह था कि पञ्जाब की विशाल भूमि को शीघ्रातिशीघ्र विजय करके वहाँ पुरानी हकूमत के स्थान पर सिखराज का नया प्रबन्ध और शासन स्थापित किया जाय।

कीर्तपुर की भारी सामूहिकता के पश्चात् माझे के सरदार अपने इलाक़े में सेना एकत्रित करने अथवा युद्ध की तैयारी करने को चले गये और बन्दासिंह ने अपने शेष इलाके को विजय करने के लिये तैयारी आरम्भ कर दी।

## पहाड़ी राजाओं पर चढ़ाई

अब सबसे पहले पहाड़ी राजाओं की बारी थी। यह लोग औरंगजेब की अनेकों कुमकों के साथ सहायक होकर श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी से कई बार आनन्दपुर में लड़ चुके थे। थे तो जाति के ये सब राजपूत हिन्दू परन्तु श्रीगुरु गोबिन्दसिंह के साथ छल कपट विश्वासघात करने में तुर्कों से किसी भी प्रकार कम न थे। सच तो यह है कि हिन्दू धर्म के इन घरेलू शत्रुओं की सहायता यदि तुर्कों को न होती तो देश पर इतनी विपदाएं आती ही क्यों। मुग़लकालीन लगभग सारे हिन्दू राजे तुर्कों के सामने सर ऊँचा तो क्या करते अपनी तुच्छ भूमियों की रक्षा के लिये मुग़ल बादशाहों को अपनी कुमारी लड़कियों और बहनों तक के डोले दे देते थे! जिस जाति में विलासिता और नपुन्सकता अपनी इस पराकाष्ठा तक पहुँच जाय उसकी पतनावस्था का इससे अधिक प्रमाण ही क्या हो सकता है। इन पहाड़ी राजाओं की कुल संख्या २२ उस समय थी, जिन में से अब नाहण, कुल्लू, चम्बा आदि कुछ ऐसी छोटी २ हिन्दू रियासतें पञ्जाब में क़ायम हैं जिनके तत्कालीन राजाओं की श्री गुरुजी पर श्रद्धा थी और वे अन्य अपने पड़ौसी राजाओं के समान गुरुजी के विरोध में कभी

खड़े नहीं हुए थे। इनके अतिरिक्त और सब रियासतों को अधिकतया बन्दासिंह के जमाने में ही नष्ट करके सिखराज्य में सम्मिलित कर लिया गया था। इसी प्रकार पञ्जाब में कुछ मुसलमानी रियासतें भी सिखराज में शामिल कर ली गईं। अब सिवाय मलेरकोटला के पञ्जाब में कोई विशेष मुसलमानी रियासत नहीं है। मलेरकोटले के नवाब को श्री गुरुजी का वर था कि मेरा पन्थ कुल पञ्जाब की नवाबशाहियों को भस्मीभूत कर देगा, परन्तु उसके राज्य की ओर तेग़ उठाकर कदापि नहीं आयेगा। इस पर गुरुजी की प्रसन्नता इसलिये थी कि गुरुपुत्रों को सरहिन्द के नवाब वज़ीरख़ान की भरी कचहरी में पेश करके उन्हें मुसलमान न होने के बदले जब जीवित दीवारों में चिनने का दण्ड सुनाया गया तो मलेरकोटले के नवाब शेर मुहम्मद ने कहा था कि "इन शीरख़ोर बच्चों को मारना पाप है, यदि तुम्हारी शत्रुता है तो गुरु गोबिन्दसिंहजी से मर्दों की तरह लड़ो इन्हें छोड़ दो।" चाहे मलेरकोटले के नवाब के इन शब्दों की किसी ने परवा न की, परन्तु श्री गुरुजी ने अपने पुत्रों के बलिदान के साथ नवाब के इन शब्दों को भी जब सुना तो प्रसन्न होकर उपरोक्त वर दिया। बन्दासिंह के पश्चात् सिखों ने काबुल तक की तुर्कभूमि को तलवार के बल से विजय किया परन्तु मलेरकोटला रियासत से सब सिख सरदारों का वही प्रेमपूर्वक सम्बन्ध बना रहा जो गुरुवर के अनुकूल था। पहाड़ी राजाओं के इस संक्षिप्त परिचय के पश्चात् अब हम असली विषय की ओर आते हैं। यही

पहाड़ी राजे थे जिन पर चढ़ाई करने से पहिले बन्दासिंह ने उन्हें लिखा कि या तो सिख बन कर अपनी भूमि पर राज करो अन्यथा युद्ध के लिये तैयार हो जाओ:—

तब बन्दे ने लिख पठ्यौ ऐस, कहलूर पती ढिग तहाँ वैस।
मुझको गुरु-बन्दा लिहु जान, मैं आयो अरिगन करन हानि।
जिन जिन तब दसम श्रीगुरु संग, था दग़ा कमायो बीच जंग।
अब उन ते मैं सब लेहूं बैर, बिन दण्ड दिये नहिं करों ख़ैर।
मैं आयो तुमरे हरन हेत, तुम होवहो लरने को सचेत।
मुहि आज्ञा दीनी गुरु दसम, 'सब गिरपतियन को करो भस्म।'
गुरु सिख धर्म का करों पख, सब दुष्ट जनन को लेहुँ भख।
जो बच्यो चहत सो मिलै आन, वह बनै सिक्ख गुरु का महान।

(पन्थप्रकाश पृष्ठ ३१९)

बन्दासिंह की "सिख धर्म स्वीकार करो या तलवार" की नीति जान पड़ता है औरङ्गजेब की "इसलाम या तलवार" के मुक़ाबले की एक तरह की प्रतिक्रिया ( Reaction ) थी जो मुसलमानों और उनके सहायकों के लिये थी। आज कल के नीतिज्ञ चाहे इसे जो समझें परन्तु उस समय की परिस्थितियें ही ऐसी थीं कि बन्दासिंह को ईंट का जवाब पत्थर में देना पड़ा। इतिहासकारों का मत है कि यदि विपक्षियों के मुक़ाबले में उन्हें दबाने के लिये ऐसा न किया जाता तो सिखों को इतनी सफलता कदापि न होती जितनी कि उन्हें इस नीति के अवलम्बन करने से हुई थी। पर हमारे विचार में यह बात निर्मूल है। सिखों की

विजय का रहस्य श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी के खाँडे का अमृत और उनकी आदर्श शिक्षा थी। उपरोक्त नीति से यदि औरङ्गज़ेब को सफलता नहीं हो सकी तो बन्दासिंह को कैसे हो सकती थी। परन्तु जहाँ मुक़ाबला होता है वहाँ ऐसी नीति का अवलम्बन कर लेना कोई आश्चर्य की बात नहीं। नीतिज्ञों का कथन है कि "Every thing is fair in love and war" अर्थात प्रेम और युद्ध में प्रत्येक बात योग्य है। इसी के अनुसार पहाड़ी हिन्दू राजाओं को बन्दासिंह का यह लिखना कि तुम सिख धर्म ग्रहण कर लो, उसका हिन्दू जाति व हिन्दू धर्म के प्रति अश्रद्धा अथवा घृणा का सूचक नहीं बल्कि उस समय के हिन्दू धर्म के कल्याण का एकमात्र यही मार्ग था। जो जातिसेवक सच्चे हिन्दू थे वह सिखों का विरोध नहीं करते थे, परन्तु किसी देश अथवा जाति में काली भेड़ों का अभाव भी नहीं होता। इसी लोकोक्ति को चरितार्थ करने वाले लोग हिन्दू जाति में भी उस समय कम न थे। गुरुपुत्रों को दीवारों में चिनवाने का मुख्य कारण गंगूराम ब्राह्मण और सुचानन्द (झूठानन्द) क्षत्री थे। तुर्क दलों के सहायक इन्हीं पहाड़ी राजाओं के लाखों की संख्या में हिन्दू सैनिक थे जो कई बार गुरुजी से युद्ध कर चुके थे। चाहे औरङ्गज़ेब के भय से ही उनकी यह चापलूसी थी, परन्तु गुरुजी अपने कार्य में कभी भी यह विचार कर हतोत्साह नहीं हुए कि जिस हिन्दू जाति की रक्षार्थ वह अपना सर्वस्व न्योछावर कर रहे हैं उसी जाति की यह काली भेड़ें उनके शत्रुओं का पक्ष ले रही हैं। इन

पहाड़ी हिन्दू राजाओं की काली करतूतें और गुरु-घर से शत्रुता और उनकी भ्रष्टबुद्धि मुसलमानों से किसी प्रकार भी कम न थे। बन्दासिंह का उपरोक्त पत्र पाकर इनमें खलबली सी मच गई और उन्होंने सेना एकत्र करनी आरम्भ कर दी। बन्दासिंह ने इन पर्वतियों पर विजय पाने के लिये कीर्तपुर से ६०००० सिखों का दल लेकर उन पर चढ़ाई कर दी। कुछ महीनों के अन्दर ही बन्दासिंह समस्त पर्वतीय राजाओं पर विजयी बन गया। कहलूर, हण्डूर, जसवाल, नन्दोण, कुल्लू, चम्बा आदि रियासतों और पहाड़ों में इसकी गूँज पड़ गई। वे राजे जो कल अपने आपको गर्व के सातवें आकाश पर समझते थे आज उनका मान धूल में मिल गया। जिनकी सैंकड़ों वर्षों से ख़ानदानी राजगद्दियें क़ायम थीं उनके राज्यों का नामोनिशान मिटा दिया गया, उनके छत्रों सहित शीश धर्ती के रजकणों में मिल गये। पञ्जाब के मैदानों के अतिरिक्त अब गगनचुम्बी पर्वतों पर भी ख़ालसई झण्डे झूलने लगे।

इस विजय के पश्चात जब बन्दासिंह सुकेत और मण्डी के राजाओं की ओर बढ़ा तो मण्डी के राजा ने अपनी कन्या का डोला बन्दासिंह को देकर अपना राज सुरक्षित करना चाहा।

इस समय बन्दासिंह ने अपनी रुचि जानकर उसकी कन्या का डोला स्वीकार करके सिखधर्म की मर्यादा के अनुकूल उससे विवाह करा लिया और मण्डी में ही रहने लगा। इस सम्बन्ध में इतिहास एक मत हैं कि बन्दासिंह ने व्याह कराकर श्री दशमेश

जी की आज्ञा का उल्लङ्घन किया था क्योंकि श्री गुरु जी की उसे शादी न करने की शिक्षा थी। चाहे सिखधर्म में गृहस्थ आश्रम को ही उच्च माना है। गुरुजी के लगभग समस्त अनन्य सिख गृहस्थी थे। व्याह कराना सैद्धान्तिक दृष्टि से तो अनुचित न था, परन्तु श्री गुरु जी ने सिखों का सेनापति बना कर विशेष कार्यों का भार उसे सौंपा तो उस समय केवल उसके लिये उसकी परिस्थितियों को देखकर व्याह न कराने की आज्ञा दी। बन्दासिंह जब बैरागी था तब भी उसने व्याह नहीं कराया था क्योंकि बैरागी सम्प्रदाय में व्याह कराना अनुचित था, परन्तु जब बैरागी वेष उतार कर श्री गुरुजी से सिक्खी की दीक्षा ले ली थी तब भी इसी सिद्धान्त का पालन करना उसके लिये गुरु आज्ञानुकूल अनिवार्य था। इतिहासों का कथन है कि अब उसे अपनी विजयों पर अभिमान भी हो गया था।

## माझे में सिख-क्रान्ति और हैदरीझण्डा

जिस समय बन्दासिंह ने पर्वतों पर चढ़ाई आरम्भ की थी उस समय माझे में सिखों ने अपना कार्य आरम्भ कर दिया। उनने श्री अमृतसर में एकत्र होकर माझे से हकूमत के पैर उखेड़ने का गुरुमता कर लिया। जगह २ से हकूमत की चौकियाँ और ठिकाने उठाकर उन पर कब्ज़ा कर लिया। शाही लगान स्वयं वसूल करने लगे। कई नगरों और क़सबों में जिन लोगों ने सङ्गठित होकर इनका मुक़ाबला किया उनको इनने करारे हाथ दिखाये। अमृतसर, गुरुदासपुर, पठानकोट और जालन्धर तक माझे के

सिखों ने अपने घोड़े फिरा लिये। उधर पार के इलाके और साथ ही पर्वती राज्यों पर तो पहिले से ही बन्दासिंह का अधिकार जम चुका था। अब लगभग समस्त पंजाब सिखों से थर २ काँपता था।

पंजाब में मुग़लराज्य को बुझ रहे दीपक के समाम टिमटिमाते देख मुसलमानी रक्त में उत्तेजना पैदा हुई। मज़हबी काज़ी मुल्लाओं ने 'मुस्लिम राज्य की समाप्ति के साथ ही इस्लाम की समाप्ति' का भय दिखाकर साधारण मुस्लिम जनता को सिखों से लड़ने के लिये उत्तेजित कर दिया। ग़ाजी और ज़िन्दा शहीदों के दल बनने आरम्भ हो गये। लाहौर में महीना रज़ब ११२२ हिजरी अर्थात् भादों सं० १७६७ को हैदरीझण्डा खड़ा किया गया, जिसके नीचे समस्त मुसलमानों को इस्लाम के नाम पर अपनी जानें कुर्बान करने के लिये आमन्त्रित किया गया।

सिखों द्वारा निर्वासित किये हुए अथवा भगाये हुए लोगों और मज़हब के नाम पर मरने वालों के लिये तो अब यह स्वर्ण अवसर था। कुछ ही दिनों के अन्दर हैदरीझण्डे के नीचे एक लाख मुसलमान एकत्र हो गये। इन में से मुहम्मद हक्की, मूसा बेग, हाजी सैय्यद इसमाईल, हाजी यार बेग, शाह इतायत, मुल्ला पीर मुहम्मद, मीर अत्ताउल्ला, मोहिब खान खराड़ आदि प्रमुख मुसलमान थे *। इनके अतिरिक्त अनेकों हिन्दू राज कर्मचारी भी इस जहाद में शामिल थे। इस टिड्डी दल को एकत्र होते देख माझे

* उमदुत-उत-त्वारीख और Later Mughals पृष्ठ १०३

के सिखों ने अपने विभिन्न जत्थे बनाकर विभिन्न स्थानों पर किला बन्दी कर ली और जहाँ उनका बल अधिक न पड़ता था वहाँ से बैरी को टालने के लिये किसी अन्य सुरक्षित स्थान पर चले गये। यह टिड्डी दल कुल माँझे में फैल गया। जगह २ पर सिखों से इनकी टक्करें हुईं। यह वृत्तान्त इतने अधिक हैं कि इनका उल्लेख एक अलग पुस्तक में ही पूर्णरूप से किया जा सकता है। यहाँ हम केवल इतना ही लिख सकते हैं कि इस ज़हाद में माझे के सिखों के सामने आये एक लाख मुसलमानों में से कुछ ही महीनों में लगभग ८० हजार सिखों की तलवार की भेट हुए और जो शेष बचे वे जब लाहौर को वापस हुए तो लाहौर में प्रवेश करने से एक रात पूर्व जब वह अपने पड़ाव पर विश्राम कर रहे थे अकस्मात ८००० सिख कई कोस से रातोंरात चुपके से धावा बोलकर उन्हें "मलकुल मौत" के प्रत्यक्ष दर्शन करा गये; इस दृश्य की निम्न शब्दों में एक झाँकी दिखा कर हम स्थानाभाव के कारण इस विषय को यहीं समाप्त करेंगे।

चहुँ ओर ते यों सिंह परे, जैसे कुही मार पर ढरे।
धर पर झूम २ यों पड़हीं, मनों निवाजां फिर पढ़हीं ॥
केतक परे धर्णि यों लेटैं, मानों मिरगी सूल समेटैं।
श्रोणित धार वही यह भावा, खून आब जनु तन अस्तावा ॥
बन्द करन हित हाथ जि मारैं, हित निवाज जनु उजू सुधारैं।
ढाल चाल दई डाल करालैं, जनु गन मृगन बाघ बिसालैं ॥
दौरे तुर्क अधिक घबराये, शस्त्र नहीं सम्भारन पाये।
पगरी पनही नहि सम्भारी, तोबा तोबा करें पुकारी ॥

जोन हाल में था तब जोई, भाग्यो भय कर तैसे सोई ।
कोऊ नगन कोई तहमत लेकर, सो भी गिर गिर परही भय कर ।
उन को लाखों सिंह दिसावैं, हाय हाय कर मन मुर्झावैं ॥
भई तुफङ्ग सिंहन ख़ाली जब, गही कृपानें ज्वानों ने तब ।
उछर २ चीते सम पर कै, रिदै कोप केहरि जिम भर कै ॥
मारैं तेग बेग सिर तुर्कन, धरैं उतार मुण्ड सम बुर्कन ।
सिंह परे जब झुक सम बाजैं, मुग़ल चुग़ल सम चले भाजैं ॥
जैस कपोतन धाम मझारू, अजावृन्द में ज्यों बघयारू ।
ज्यों बहु बाढ़ी बन में पैंठन, सिंह धसे त्यों तुर्कन ऐंठन ।
मुल्ला, मौलवी, मुफ़ती काजी, भेड़न सम तन जानहिं पाजी ॥
ताजर आइ 'मुर्तजा ख़ानै, करी तजारत मौत महानै ।
टोडर पौत्र टोडर भन्ना, † नम कशरत सिर कीनों बन्ना ॥
'बावर बेगे हाजी' को हज्ज, ख़तम भयो रण मक्का अज्ज ।
'मीर बेग' भाग्यो जब बेगैं, भग पाछैं सिंह बखशी तेगैं ॥
सन्मुख भयो जु 'खान इनायत, इक सिंह कीनी सांग इनायत ।
'सैफ़ख़ान' इक खाकर सैफ़, परयो मस्त ह्वै खाजनु कैफ़ ।
हर्फ़ कहत सिंह आयत तर्फ़, 'सर्फ ख़ान' झट सिरकिय सफ़ ॥
'जुलफ कार ख़ां' जुलफ़ खिलारी, 'मुहब्बत खान' मुहब्बत पारी ॥
'हैबत खां' हैबत खा मरयो, "पीर बख़्श" तन बख़्शन करयो ।
पीर अनायत उल्ले दीस, करयो अनाइत लड़कर सीस ॥
"ख़ाँ हुसैन" अफ़ग़ान कसूरी, हित हुसैन दिय जान अधूरी ।

( पन्थ प्रकाश पृष्ठ ४७१ )

---

† यह दीवान टोडरमल हिन्दू कर्मचारी का पुत्र था ।

इस प्रकार जब हैदरी झण्डे के जहादियों का बुरी तरह अन्त हुआ तो सिखों ने पुनः अपने बल को सङ्गठित करना और इलाक़े पर क़ब्ज़ा करना आरम्भ कर दिया। पञ्जाब से मुग़लिया हुकूमत को कुचल दिया गया। इस बढ़ती हुई क्रान्ति के वृत्तान्त समय समय पर सुनकर दिल्ली का सम्राट् बहादुरशाह स्वयं बड़ा चिन्तित था, परन्तु हैदरी झण्डे वालों के रक्तरञ्जित काण्ड का समाचार पाकर वह व्यग्र हो उठा। उसे चिन्ता हुई कि भारत का द्वार पञ्जाब यदि मुग़लिया हुकूमत से निकल गया तो मुग़लिया हुकूमत की भारतीय शक्ति के स्रोत क़ाबुल और अफ़ग़ानिस्तान से उसका सम्बन्ध टूट जायगा। उधर से ताज़े खून का भारत में प्रवेश होना सिखों द्वारा बन्द होजायगा और इधर पुराने मुसलमानी खून का सिख ख़ात्मा कर देंगे। जिसका भयङ्कर परिणाम, भारत से मुग़लिया हुकूमत का सदा के लिये उखड़ जाना होगा। सरहिन्द, जलालाबाद, सहारनपुर, साढौरा, समाणा आदि से भागे हुए लोगों से वह सिखों के वृत्तान्त ज़बानी सुन चुका था। भावी दुर्दैव से प्रेरित होकर उसने स्वयं सिखों का खुराखोज मिटाने के लिये पञ्जाब पर चढ़ाई करने का निश्चय कर लिया। यह सुनकर पञ्जाब के मुसलमानों के घर घी के दीवे जलने लगे।

जगह जगह से मुल्लाओं और ख़ानों ने फिर से सिर उठाना आरम्भ कर दिया। इस समय कई स्थानों पर युद्ध हुए, परन्तु मैदान में विजय सिखों की ही रहती थी। इतिहासों का कथन

है कि यदि बहादुरशाह सिखों पर चढ़ाई न करता तो उसे कुछ ही महीनों पीछे दिल्ली के तख़्त से भी हाथ धोने पड़ते, क्योंकि सिखों के पास उस समय इतनी सैन्यशक्ति थी कि वह कुल भारतवर्ष पर अपना साम्राज्य स्थापित कर सकते थे। मि० मैल्कम Sketch of the Sikhs में लिखते हैं:— "..........and if Bahadur Shah had not quitted the Deccan, which he did in A. D. 1710 and marched towards the Punjab with all his Imperial forces, there is every reason to think the whole of Hindustan would have been subdued by these ........ invaders."

जिसका सारांश यह है कि "यदि बहादुरशाह १७१० ई० में दक्षिण से लौटकर पञ्जाब को अपनी समस्त शाही सेना सहित प्रस्थान न करता तो इन आक्रमणकारियों (सिखों) का कुल हिन्दुस्थान पर अधिकार होने में किसी प्रकार का कोई सन्देह नहीं था।"

अब तक बन्दासिंह अपना ब्याह कर मण्डी में विश्राम ले रहा था कि उसे बहादुरशाह की चढ़ाई का समाचार मिला। वह उसी समय वहाँ से कूच करके सरहिन्द की ओर बढ़ा और सिख सेना को सङ्गठित कर मुख़लिसपुर में क़िलाबन्दी करनी आरम्भ की। इलाके की समस्त सिख सेना को इसी एक स्थान पर लड़ाई के लिये एकत्रित किया गया। बादशाह का आना सुनकर और

सिखों का इलाक़ा खाली करके मुख़लिसपुर के क़िले में एकत्रित होने के कारण वहाँ के मुसलमानों के हौंसले बढ़ गये और उन्होंने सरहिन्द, साढोरा आदि इलाक़ों पर बिना किसी कठिनता से अधिकार जमा लिया। बादशाह दिल्ली से चलकर १६ अक्तूबर १७१० को सोनीपत, २६ को करनाल, २ सितम्बर को थानेसर होता हुआ जगह जगह पर सिखों का आखेट और राज्य-प्रबन्ध करता हुआ ४ दिसम्बर को चलकर कम्पो में पहुँचा और इसी दिन क़िला मुख़लिसपुर (लोहगढ़) में बन्दासिंह की सेना से इसका मुक़ाबला हुआ। सारादिन युद्ध होता रहा, परन्तु बन्दासिंह ने देखा कि सिखसेना की अपेक्षा शाहीसेना अत्यधिक है और इस अवसर पर उससे टक्कर लेने का कोई लाभ नहीं। साथ ही उसे यह भी विश्वास था कि यदि कुछ ही दिन शाहीसेना द्वारा क़िला घिर कर बाहर से अन्न, घास आना बन्द कर दिया गया तो सिखसेना का इतनी भारी सेना से भूखे रहकर मुक़ाबला करना और भी कठिन हो जायगा, क्योंकि उसे सेना एकत्र करने और अन्य प्रकार की तैयारी के लिये बहुत समय नहीं मिल सका था। इसलिए रात्रि के समय सिख सरदारों ने यही निश्चय किया कि नीति इसी में है कि रातोंरात क़िला छोड़कर साथ के पहाड़ों में तितर-बितर होजायें और अवसर पाकर पूरी तैयारी करके ही शत्रु से टक्कर ली जाय। इसी गुरुमते को सबने स्वीकार किया और रातोंरात क़िला खाली करके सिख पहाड़ों पर चढ़ गये। दूसरे दिन जब बहादुरशाह ने यह समाचार सुना तो उसे अत्यन्त क्रोध

आया और पहाड़ के नाहण और श्रीनगर के राजाओं के नाम हुकुम जारी कर दिये कि वह पहाड़ों में से बन्दासिंह को खोजकर पकड़ें और बादशाह ने अपने फ़ौजदार सरदार हमीदख़ान द्वारा नाहन के स्वर्गीय हरीप्रकाश के पुत्र राजा भूपप्रकाश को अपने पास पकड़ मँगाया और उसे यह आज्ञा न पालन करने के दोष में प्राणदण्ड दिया। बन्दासिंह के पहाड़ों में भाग जाने से बादशाह बड़ा खीझा हुआ था इसलिये अब उसने नगरों, ग्रामों में हुकुम भेज दिये कि जिसे जो भी सिख किसी स्थान पर मिले उसका शीश उतार कर बादशाह के सामने पेश किया जाये। वह सिख लोग जो कुछ समय से गृहस्थी बनकर नगरों शहरों में निश्चिन्त होकर इस विचार से बस रहे थे कि अत्याचारी राज समाप्त हो गया है वे अब बादशाह की इस आज्ञा का शिकार होने लगे। हज़ारों सिखों के सिर बैल गाड़ियों में लादकर बादशाह के सामने पेश किये जाते। नगरों के चौरास्तों पर वृक्षों के साथ सिखों के शीश केशों से बाँधकर लटकाये जाने लगे। इतिहासों का कथन है कि कभी कभी तो इन शीशों की इतनी अधिकता हो जाती कि दिल्ली-लाहौर की शाही सड़क पर जब बादशाह चलता तो उस रास्ते पर कई मीलों तक वृक्षों के साथ सिखों के शीश लटकते हुए उसे दिखाई देते। इलाके के मुसलमानों द्वारा बादशाह का यह सबसे उत्तम स्वागत माना जाता था। इन्हीं दिनों बादशाह से किसी ने शिकायत की कि अनेकों हिन्दू लोग दाढ़ी रखते हैं जिसलिये कई सिख उनकी तरह ऊपरी वेष में दिखाई देने के

कारण बच जाते हैं और कई मुसलमान अपनी पूरी दाढ़ी रखने के कारण देखने में सिख लगते हैं। इस प्रकार कई बार सिखों की साधारण हिन्दुओं और मुसलमानों से शीघ्र पहचान नहीं हो सकती। इस पर बादशाह ने कुल पंजाब की असिख प्रजा के नाम हुकुम (आज्ञापत्र) जारी किया कि "कोई हिन्दू अपने मुँह पर दाढ़ी न रखे यदि इस हुकुम के जारी होने के पश्चात् किसी की दाढ़ी देखी गई तो उसे कठिन दण्ड दिया जायगा। मुसलमान भी अपनी दाढ़ी को काटकर छोटे रूप में ऐसे तरीके से रखें कि सिखों से उनकी कुछ भिन्नता प्रकट हो" परन्तु यह हुकुम हिन्दुओं को विशेषरूप से दिया गया था। इस सम्बन्ध में विशेष 'मकात अमीन-उद्दौला' की "दस्तूर-उल-इन्शा ६ ब." नामी इतिहास में देखिये जो इस प्रकार है:—

رقعه پنجم

کیفیت تازه جهان مدار این ست همان روز که نانک پرستان بسزائي زیاده خیره سیرتهای رسیدند حکم قضاشیم صدور یافت که ریش هندوان اردوی معلے یکسر تراشند و بصوبجات ابلاه احکام جهان مطاع نمایند که هیچ یکے بے دینی ریش در از نه باشد هر که را یابند ریشش بر کنند چنانچه بر طبق یرلیغ قضا تبلیغ در تمامی ممالک محروسه مناشیر حسب الحکم امضا پذیرفت در حضور طرفه صحبتی رویداد که سرهنگان دیو سیرت در کوچه و بازار سر تراشان همراه و آب کشیف در ظروف کناسان نجاست دستگاه هر که می یافتند

به بے حرمتي ريشش مى تراشيدند و دستار و جامه اش مى
كشيدند منصديان سركار بادشاهى و بادشاهزاده هاے و ديگر
هنود روشناس در خانه هاے خود ريش دور كرده در حضوري
آمدند الحاصل اين هنگامه بالا گرفت و روز بروز تر مى گشت
ناگاه در سواد لاهور ديره دولت و اقبال بر پاشد و براے تيارى
جشن و جلوس مهملت مانوس حكم والا عز نفاذيافت -

[رقعات امين الدوله دستور الانشاء-۹-ب]

शाहजहानाबाद का सूबा यार मुहम्मद कलंदर लिखता है। "उसी दिन जब कि नानकपरस्तों अर्थात् सिखों को उनके दुष्कर्मों का दण्ड दिया गया था एक शाही फरमान जारी हुआ कि शाही कैम्प के समस्त हिन्दू अपनी दाढ़ियाँ मुंड़वा डालें। समस्त सूबों को यह सूचित कर देना चाहिये कि किसी भी हिन्दू की लम्बी दाढ़ी हो तो तत्काल मूढ़ दी जाय। कुल इलाकों में यह आज्ञा भेज दी गई। शाही डेरे में तो इस आज्ञा से आश्चर्य-जनक दृश्य बन गया। सेना के मुसलमान सेनापति उच्च अधिका-रियों सहित गन्दे और मैले पानी की भरी टूठियों को हाथ में पकड़ नाइओं को साथ लेकर गली मोहल्लों बाजारों में घूमने लगे। उन्हें जहाँ कोई दाढ़ी वाला मिलता उसका अपमान करते और दाढ़ी मुंड़ देते। पश्चात् उस की पगड़ी और वस्त्र भी उतार लेते। शाही राजे मुतसद्दी और प्रतिष्ठित हिंदू बादशाह की सेवा में उपस्थित होंने से पहले ही अपने घरों में दाढ़ियें मुड़वा कर बाहर निकलते। सरहिन्द से लेकर लाहौर तक बादशाह के सफ़र

में प्रतिदिन स्थान २ पर इस आज्ञा का पालन होता। लाहौर के पड़ोस में पहुँचने पर शाही स्वागत की तैयारी का हुक्म हुआ।" असलमें बात यह है कि चाहे किला लोहगढ़से बन्दासिंह विकट समय को देखकर भागगया था, परन्तु उसी दिनसे जहाँ बादशाह आराम करता, सिख रातों रात कई कोसों से चुपचाप धावा करके आजाते और भूखे सिंह की तरह उसके दलों पर टूट पड़ते और उनकी अत्यधिक संख्या को तलवार के घाट उतार कर जङ्गल का रास्ता लेते। यह तरीका कई दिनों तक जारी रहा। परन्तु सिख अपनी सैन्यशक्ति की न्यूनता के कारण सामने डटकर मुक़ाबला न करते। सिखों के युद्ध के इस तरीके के सन्बन्ध में काज़ी नूर मुहम्मद अपनी प्रसिद्ध पुस्तक "जंगनामा" में इस प्रकार लिखता है —

هزیمت گر افتد در افواج شان - تو آن را هزیمت مدان ای جوان
که آن خدعه هست از جنگ شان حذر کن حذر کن دوباره ازان
که این خدعه‌شان بوادین چنین که چیره شود خصم در خشم کین
بتازه پس ایشان از لشکرش - جدا ماند از کومک در یاورش
ازان پس بگردند روپس کنند - اگر آب باشد در آتش زنند
ندیدی که از پیش خان در ستیز - گرفتند از مکر راه گریز
دگر بار گشتند از دور خان - گرفتند چون حلقه اش درمیان

इसका भावार्थ इस प्रकार है :—

"यदि उनकी सेना को पराजय हो तो इसे उनकी पराजय न समझ ! ऐ नौजवान ! क्योंकि यह उनकी एक प्रकार की युद्ध-नीति है ! इससे सावधान रहो !! सावधान !!! उनकी नीति ऐसी

है कि अपना बदला लेने के लिये उनकी पराजय विजय में बदल जाती है। उनका पीछा करने वाली सेना का अपने पीछे से सम्बन्ध टूट जाता है। तब वे (सिख) पीछे को घूमते हैं और यद्यपि उनके शत्रु पानी भी क्यों न हों उसे भी अग्नि से दग्ध कर देते हैं।

क्या तुमने नहीं देखा कि (शत्रु को) भ्रम में डालने के लिये वे युद्ध से भाग निकले और फिर खान (पीछा कर रहे) को चारों ओर से इस रीति से घेर लिया मानों कि वह एक चक्र में बन्ध सा गया हो।"

सिखों के लगातार इस प्रकार हमलों से बादशाह आश्चर्य-चकित रह गया। 'किसी की नींद भूख को हराम करना' लोग लोकोक्ति में प्रयोग करते हैं, परन्तु यहाँ उसकी सार्थक शब्दों में नींद भूख हराम हो रही थी। सिखों के 'रात्रि आक्रमणों' के कारण कई रातों से उसे पूरी नींद नहीं आ रही थी। उसे इन लोगों के नाम से ऐसी चिढ़ हो गई कि वह सिंह की बजाय सग और सिंहों की बजाय इन्हें सगां (कुत्ता और कुत्ते) कहने लगा। रात दिन उसके दिमाग में इन्हीं का ख्याल रहता। जगह जगह से इलाके के क़ाज़ी, खान, सरकारी कर्मचारी, इन्हीं की शिकायतें करते। लाहौर के पड़ौस तक पहुँचने तक सिखोंने इसके सारे जोश को ठण्डा कर दिया। लाहौर के पास पहुँच कर इसके मस्तिष्क में ऐसा उन्मादसा छा गया कि अचानक एक दिन इसने अति आश्चर्यजनक आज्ञा जारी की। वह आज्ञा यह थी कि "लाहौर

शहर में प्रवेश करने से पूर्व शहर के कुत्तों को मार दो, अपने डेरे के कुत्तों को भी मार दो, मेरी दृष्टि में कोई भी कुत्ता न पड़े।" बेचारे कुत्तों के लिये मुसीबत आई। इस सम्बन्ध में इर्विन की पुस्तक Later Mughals I पृष्ठ १३३, कासिम का इबरतनामा पृष्ठ २७ आदि को छोड़कर यहाँ हम केवल ( Raymond I २१२२ Briggs १६-२०) से निम्न शब्द उद्धृत करते हैं—

Some alteration was perceived in his mind, it was about the middle of Muhharrem, in year 1124 of the Hedjra. One day he took into his head to give orders for killing all the dogs in camp, as well as all those in the city of Lahore. As such an order, from sensible prince could not appear but strange, people were willing to account for it by supporting that some witchcraft or enchantment had been practised upon his person. Such a state of things was more disagreeable, as Sycks* were becoming equally numerons and trouble some."

इसका सारांश यह है कि लाहौर पहुंचने तक उसके दिमाग़ में कुछ ऐसा परिवर्तन हुआ कि उसने अपने डेरे और शहर के कुत्तों को मारने की आज्ञा जारी की। लोगों का ख्याल था कि सम्भवतः उस पर किसी ने जादू या भूत का असर डाला हो क्योंकि इतने बड़े बादशाह का एक इस प्रकार की निरर्थक सी

* Sikhs.

आज्ञा जारी करना आश्चर्य की बात थी। परन्तु जादू आदि से इस बात की अधिक सम्भावना है कि बादशाह के लिये सिख (कुत्तों के ही समान) अधिक कष्टदायी हो रहे थे।" दिल्ली से सिखों को ख़तम करने के लिये आया बादशाह इसी दशा में २१ मुहर्रम ११२४ हिजरी की रात को बहादुर सिखों को कुत्ते कहता कहता उनके भय से स्वयं लाहौर पहुँच कर ख़तम हो गया।

बादशाह के मरने पर उसके उत्तराधिकारियों में झगड़ा हो गया और अनेक प्रकार के राज्यकार्यों में हकूमत की शक्ति लगी रही। अब फ़र्रुख़सियर तख्त पर बैठा, परन्तु उसे अपने कार्यों को सम्भालने के लिये दो वर्ष दूसरी ओर व्यस्त रहना पड़ा और उसकी ओर से सिखों के साथ सीधी छेड़छाड़ न हुई। परन्तु पंजाब की मुस्लिम जनता से सिखों के अनेकों युद्ध होते रहे। इसी समय के अनन्तर बन्दासिंह जम्बू के पहाड़ों को चला गया, इधर सिखों ने समस्त पंजाब पर शासन करना आरंभ कर दिया और अपनी छोटी बड़ी लड़ाइयें भी जारी रखीं।

## धार्मिक मत-भेद !

बन्दासिंह का तेज प्रताप अब दुपहरी के सूर्य्य समान चमक रहा था। झोंपड़ी से लेकर शाही महलों तक उसके नाम की चर्चा थी। वैरी उसके नाम से थरथर काँपते थे। बादशाह की सेना में तो क्या संसार में उसके समान कोई वीर न था। वह भीरु हृदय लछमनदेव जो किसी समय हरिणी के बच्चों की

मृत्यु-झांकी से द्रवित हो उठा था, जो २५ वर्ष तक संसार से सम्बन्ध तोड़कर वैरागी वेष धारण कर जङ्गलों अथवा एकांत में कुटिया डालकर बैठा रहा आज लाखों मनुष्यों का रक्तपात करके भी उसकी तलवार तृप्त न हुई थी। उसने निर्भीक होकर गुरुदेव की आज्ञा का पालन किया। केवल यही नहीं अपनी हकूमत क़ायम की अपने गुरुदेव के नाम का सिक्का जारी किया। अपना सम्वत् चलाया। परन्तु अब उसके हृदय में अहंकार का अंकुर पैदा हो गया! अब तक उसने अपने आपको गुरुदेव का बन्दा विख्यात करके 'बन्दा' पदवी धारण कर रखी थी परन्तु अब उसके हृदय में 'गुरु-बन्दा' बनने की इच्छा उत्पन्न हुई। सर्वज्ञ श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी ने गुरु पदवी श्री गुरुग्रन्थ और सेनापति की पदवी बन्दासिंह को दी थी और देहधारी गुरुओं का सिलसिला अपने पर समाप्त कर दिया था, परन्तु अब बन्दासिंह ने गुरुआशय के प्रतिकूल अपने आपको सिखों का ग्यारहवाँ गुरु कहलाना आरम्भ कर दिया।

श्री दशमेश जी ने उसे पञ्जाब विदा करते समय यह शिक्षायें दी थीं:—१ गुरु न कहलाना, २ व्याह न कराना, ३ पांच प्यारों की आज्ञा में चलना, ४ गुरुद्वारों में गद्दी न लगाना, ५ सिक्खी मर्यादा का उल्लङ्घन न करना। उसके व्याहों की चर्चा सिखों में पहले से ही हो रही थी परन्तु केवल इसी बात को सिख मत-भेद का कारण बनाकर फूट पैदा नहीं करनी चाहते थे। फिर भी शत्रु से मुक़ाबला होने के कारण सिखों ने इस 'गुरु

आज्ञा उल्लङ्घन' को सहन कर लिया। परन्तु जब बन्दासिंह ने अपने आपको श्रीगुरु गोबिन्दसिंह जी का उत्तराधिकारी सिद्ध करने का यत्न किया तो इस पर सिखों में मत-भेद पैदा हो गया और परस्पर फूट पड़ गई। यदि बन्दासिंह चाहता तो गुरुमर्यादा का अदल बदल न करके इस भयानक फूट को मिटा सकता था, परन्तु उसे अपनी शक्ति का अभिमान हो गया था कि विरोधी दल की सहायता के बिना भी वह शत्रुओं का मुक़ाबला कर सकता है। केवल उसकी यह भूल ही सिखपन्थ में फूट का कारण हुई। बन्दासिंह ने अपने आपको ग्यारहवाँ गुरु कहलाकर श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी की प्रसिद्ध फ़तह "वाह गुरु जी का ख़ालसा, श्री वाहगुरु जी की फ़तह" के स्थान 'दर्शन फ़तह' को प्रचलित करना चाहा' सिख धर्म की दीक्षा देते समय 'अमृत मर्यादा' के स्थान अपना चरणामृत देकर लोगों को सिख बनाना आरम्भ किया, गुरुओं के समान पन्थ के नाम 'हुक्मनामे ( आज्ञापत्र ) जारी करने आरम्भ किये। गुरुद्वारों में गुरुओं के समान गद्दी लगाकर बैठना और उपदेश देना आरम्भ किया। इत्यादि।

बन्दासिंह के पक्ष के 'बन्दई ख़ालसा' में दो प्रकार के सिख थे, एक तो वे जो उसके सिद्धान्तों के श्रद्धालु थे और उसे ग्यारहवाँ गुरु मानते थे। इन लोगों की लगभग १ लाख संख्या जम्मू के इलाके में अब तक है। इनका अन्य सिखों से सिवाय बन्दासिंह को ग्यारहवाँ गुरु मानने के, कोई धार्मिक मत-भेद नहीं है। दूसरी प्रकार के वे सिख थे जो बन्दासिंह के इन धार्मिक

परिवर्तनों को अयोग्य समझते थे परन्तु तुर्कों का मुक़ाबला होने के कारण बन्दासिंह से अलग हो जाने के पक्ष में न थे। इन में से प्रमुख बाबा कान्हसिंह, विनोदसिंह आदि वह पाँच सिख भी थे जिनको श्री गुरु जी ने बन्दासिंह के साथ पंजाब को भेजा था।

बन्दासिंह का कट्टर विरोधी यूथ था 'तत्त ख़ालिसा'। इस वर्ग में जो सिख सम्मिलित थे उनका कहना था किसी दशा में भी वह श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी द्वारा प्रचलित धार्मिक मर्यादा का उल्लंघन होना नहीं सहन कर सकते। उनका विश्वास था कि सिखों की विजय और तेज तब तक ही है जब तक वे गुरु द्वारा दर्शाये धार्मिक नियमों का पालन करते रहेंगे। बन्दासिंह की शक्ति और वैभव का रहस्य भी वह इसी में समझते थे। वह कहते थे कि चाहे इसका नैतिक परिणाम कुछ भी हो परन्तु वह ग्यारहवाँ गुरु कहलाने वाले व्यक्ति से कभी मेल नहीं रख सकते इत्यादि। इस फूट का कुपरिणाम यह हुआ कि बन्दासिंह का दल कमज़ोर होता चला गया। दूसरा विवाह कराने के पश्चात् उसमें भी शिथिलता आ गई परन्तु वह इसे अनुभव न कर सका।

## माता सुन्दरी जी

पन्थ में इस प्रकार की फूट का समाचार जब श्री गुरुजी की धर्मपत्नि श्री माता सुन्दरी जी को प्राप्त हुआ तो उन्हें अत्यन्त चिन्ता हुई। उस समय वह दिल्ली में रहती थीं। अब

तक वह अपने जीवन में समय के अनेकों रङ्ग देख चुकी थीं। अपना राज्य भाग्य लुटाना, अपने चारों लालों को धर्महित न्योछावर कराना, अपने पतिदेव (श्री गुरु गोबिन्दसिंहजी) से सदा के लिये बिछड़ जाना आदि उनके जीवन की विशेष घटनाएँ थीं। दिल्ली में एकांत ईश्वरभजन में अपना शेष जीवन व्यतीत करते हुए भी वह अपने पतिदेव के प्यारे पन्थ की दशा से अपरिचित न थीं। अपने पुत्रों के बदले और गुरु शत्रुओं को भीषण दण्डों के समाचार इन्हें समय समय पर मिलते रहे थे। बन्दासिंह के सेनापतित्व में पञ्जाब भूमि पर सिख-राज्य स्थापित होने का वृत्तांत आपकी असीम प्रसन्नता का कारण था। परन्तु बन्दासिंह का ग्यारहवाँ गुरु बनने का दावा और तिस पर सिखों का परस्पर सख़्त मत-भेद, दलबन्दी और फूट आपके लिये असह्य थी। आपने बन्दासिंह को समझाने और पन्थ में से फूट मिटाने के भरसक प्रयत्न किये। जब सबसे पहले उसने श्री हरि मन्दिर में गद्दी लगाकर बैठने की धृष्टता की तो तत्त ख़ालसे के लिये यह बात असह्य हो उठी। उन्होंने बन्दासिंह को बांह से पकड़ कर ज़बरदस्ती गद्दी से उतार दिया। जिस पर बन्दई और तत्त ख़ालसे में तलवारें चमक उठीं, परन्तु पहला वर्ग बलवान न था, इसलिये बन्दासिंह अपने यत्नों में सफल न हो सका। श्री माता सुन्दरी जी ने जब यह वृत्तांत सुना तो वह अत्यन्त शोकाकुल हुईं और उन्होंने हरि मन्दिर साहिब की प्राचीन मर्यादा कायम रखने के लिये अपने सेवक भाई मनीसिंह को वहाँ का ग्रन्थी नियुक्त कर

भेजा और इस फूट को मिटाने के लिये भी उन्हें कई प्रकार की हिदायतें कीं।

भाई मनीसिंह की पन्थ में बड़ी प्रतिष्ठा थी। एक तो वह श्री गुरु गोबिन्दसिंहजी के हजूरी और अनन्य सिख थे, विद्वान् और उच्चजीवन के व्यक्ति थे। अब तक वह श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी की आज्ञानुसार दिल्ली में ही माताजी की सेवा में रहते थे। अमृतसर में आकर आप श्रीहरि मन्दिर साहिब के ग्रन्थी के पद पर नियुक्त होगये। आपका प्रभाव बन्दई सिखों में भी था, इस लिये बन्दासिंह उनकी सहायता से श्रीहरि मन्दिर की प्राचीन मर्यादा बिगाड़ने में सफल न हुआ। भाईजी ने बन्दासिंह को बहुत समझाया, परन्तु वह सफल न हुए। उन्हीं दिनों दीप-मालिका का मेला निकट आया। यह मेला श्रीहरि मन्दिर साहिब अमृतसर में विशेष रूप से मनाया जाता है, क्योंकि इसी दिन श्रीगुरु हरिगोबिन्द साहिब छटे गुरुजी, जहाँगीर के शासनकाल में ग्वालियर क़िले से कई महीनों के कारावास के पश्चात् बादशाह द्वारा क़ैद किये महाराष्ट्र और राजपूताने के ५२ हिन्दू राजाओं को छुड़ाकर अमृतसर में आये थे*। इस दिन बन्दई और तत्त

---

* क़िले में जहाँ श्री गुरुजी कैद रहे थे वहाँ अब "बन्दीछोड़ गुरु" के नाम से एक स्मारक बना हुआ है। क़िले के बाहर फूलबाग़ में श्री गुरुजी की स्मृति में गुरुद्वारा बना है। वर्तमान ग्वालियर नरेश के पिता के समय से राज्यकोष में से २५०) मासिक सहायता इस गुरुद्वारे को अब तक दी जाती है। जून महीने की किसी तारीख को गुरुजी बादशाह द्वारा कैद कर यहाँ भेजे गये थे। उस दिन उपरोक्त

ख़ालसा अपनी पूरी पूरी तैयारी करके आये। इस दिन बन्दासिंह श्रीहरि मन्दिर साहिब में गद्दी लगाकर बैठने में कामयाब होगया। क्योंकि अब वह सावधानी से पूरी तैयारी करके आया था। भाई मनीसिंह के समझाने पर तत्तख़ालसा दल शान्त रहा। मेले की समाप्ति पर अब श्रीहरि मन्दिर की पूजा में चढ़े धन की वसूली का प्रश्न था। दोनों दल इस पर अपना अधिकार जमाने के यत्न में थे। इस समय भी बहुत वादविवाद के पश्चात् भाई मनीसिंहजी की बुद्धिमत्ता ने इस झगड़े को न बढ़ने दिया और दोनों दलों को इस बात पर सहमत किया कि इस झगड़े के निपटारे के लिये सरोवर में दोनों ओर से एक एक चिट्ठी डाली जाए। बन्दई वर्गवाले अपनी चिट्ठी पर "फ़तह दर्शन" लिखें और तत्तख़ालसा वर्ग "वाहगुरुजी का ख़ालसा, श्री वाह गुरुजी की फ़तह" लिखें। जिस वर्ग की चिट्ठी पहले डूब जाय उसे यह पूजा का धन लेने का कोई अधिकार न होगा। बन्दासिंह की सम्मति पर यह दोनों प्रकार की चिट्ठियाँ सरोवर के जल में डाल दी गईं। थोड़ी देर में सबसे पहले बन्दई ख़ालसे की चिट्ठी डूब गई। जिस पर अपने निश्चयानुसार उस वर्गने अपना दावा छोड़ दिया और उपरोक्त पूजा-धन का मालिक तत्तख़ालसा हुआ।

---

गुरुद्वारे का बड़ा भारी मेला और दीवान लगता है। फूलबाग़ से जुलूस निकल कर क़िले में "बन्दीछोड़ गुरु" नामक उपरोक्त स्थान पर हज़ारों लोगों की भीड़ जाती है। उस दिन किले का दरवाज़ा खोल दिया जाता है और स्वयं महाराज अपने अहलकारों सहित उपस्थित होकर सङ्गत का स्वागत करते हैं। सन् १९३२ में हमने भी वहाँ जाकर यह उत्सव देखा है। —लेखक।

इस घटना के पश्चात् माता जी की बन्दासिंह को एक चिट्ठी प्राप्त हुई जिस में उन्होंने लिखा "इस परस्पर की फूट के कारण शत्रु प्रसन्न हो रहे हैं, यदि तुम्हें उनसे लड़ना है तो इस फूट को मिटाकर सबको अपने साथ मिला लो, यदि ऐसा नहीं हो सकता तो बादशाह से कुछ जागीरें लेकर सन्धि कर लो। इस दशा में उनसे लड़ने का परिणाम अच्छा न होगा। तू हमारा सिख है इस लिये तुम्हें हमारी इन दोनों बातों में से एक को स्वीकार करना ही पड़ेगा" यह पत्र भरी सभा में पढ़ा गया। बन्दासिंह ने गर्जकर कहा "मालूम होता है माताजी तत्तख़ालसे का पक्ष करती हैं। तुर्कों से सन्धि करना श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी से विमुख होना है। मुझे तत्तख़ालसे की कोई परवा नहीं है। मैं शत्रु के सामने अकेला डट सकता हूँ। स्त्रियों की बुद्धि पैर की एड़ी के पीछे होती है। मैं माता जी की कोई भी बात नहीं मान सकता" और इन बातों के अतिरिक्त माता जी को उत्तर लिखा "मैं आप का सिख नहीं हूँ, इसलिये आप की आज्ञा मानना भी मैं आवश्यक नहीं समझता। मैं श्री गुरु गोबिन्दसिंह जी का सिख हूं और यह सब कुछ उन्हीं की आज्ञा से कर रहा हूं। आप इन राजनैतिक बातों को समझने की सामर्थ्य नहीं रखतीं।" माता जी को इस प्रकार अपमानजनक शब्द लिखे जाने के कारण तत्तख़ालसे को भी क्रोध आया। उनमें से कुछ तो बन्दासिंह का साथ सदा के लिये छोड़कर अपने घरों को चले गये।

## बन्दासिंह का दूसरा ब्याह और मत-भेद निवारण

सिखों के इस पारस्परिक मनोमालिन्य और फूट के समाचारों से उनके वैरी किस प्रकार अपरिचित रह सकते थे? उनके लिये अब यह स्वर्ण अवसर था कि उनकी इस फूट से यथेष्ट लाभ उठायें। अबतक वह पंजाब की भूमि को खोकर अपने भाग्य पर सन्तुष्ट थे तो उसका कारण सिखों का सङ्गठित बल था। यदि दुर्दैव से प्रेरित होकर सिख आपस में न फूट जाते तो इतिहासों का कहना है कि समस्त भारतवर्ष पर ही केवल वह दो वर्ष के अन्दर २ अधिकार न जमा लेते बल्कि बन्दासिंह की रण-हुंकारें क़ाबुल के पर्वतों को चीर देतीं। आज के भारतवर्ष का नक़शा ही कुछ और होता। परन्तु ईश्वर को यह स्वीकार ही न था। अमृतसर के उपरोक्त दीपमालिका के मेले के पश्चात् बन्दासिंह कुछ दलों सहित जम्बू के पहाड़ों में चला गया और इन्हीं दिनों वज़ीराबाद के एक खत्री की साहिबकौर नामी अति सुन्दर पुत्री से दूसरा ब्याह करा लिया और उसी के साथ पहाड़ों में रह कर विश्राम लेने लगा। अपने पक्षी और विपक्षी दलों से दूर एकांत में चले जाने का बन्दासिंह पर यह प्रभाव पड़ा कि उसने कुछ ही समय के अन्दर अपनी त्रुटियों को भली प्रकार अनुभव कर लिया। उपरोक्त फूट के कारणों और उससे अपने पक्ष की कमज़ोरी भी वह भली प्रकार देख चुका था। इधर तत्त ख़ालसा भी अपनी विकट परिस्थितियों से अपरिचत न था। भविष्य की कल्पना इन दोनों वर्गों को एक हो जाने के लिये बाध्य कर रही

थीं। इस वातावरण में भाई मनीसिंह, भाई विनोदसिंह, बाज-सिंह और कान्हसिंह आदि प्रमुख नेताओं के निरन्तर यत्नों द्वारा दोनों दलों में सन्धि स्थापित हो गई।

## शाहीसेना से कोट मिरज़ाजान में युद्ध

इन्हीं दिनों फ़र्रुख़सियर ने सिख शक्ति को दमन करने के लिये एक भारी सेनासहित अबदुस्सम्मुन्द ख़ान को पंजाब में भेजा। समाचार मिलने पर बन्दासिंह बाघ की तरह पर्वतों से उतर आया और कुछ ही दिनों के अन्दर समस्त ख़ालिसा जी को एक झंडे के नीचे एकत्र करके अपने समस्त मतभेदों को मिटा दिया। शाही फ़ौज के आने का समाचार पाकर पंजाब के मुसल-मानों, अमीरों और ख़ानों ने सङ्गठित होकर शाही सेना को सहायता देने का निश्चय कर लिया। लाहौर में पंजाब की मुसलिम सेना को एकत्र करने की भारी तैयारी होने लगी। जो लोग कई सालों से सिखों के विरुद्ध बादशाह को शिकायतें भेज रहे थे, अब उनके लिये यह स्वर्ण अवसर था। इधर सिखों ने भी हर प्रकार से युद्ध को तैयारी कर ली और शाहीसेना पहुंचने से पहले ही कलानौर और बटाला (ज़िला गुरुदासपुर) के बीच कोट मिरज़ाजान नामी ग्राम के पास की भूमि को इस युद्ध के लिये चुन लिया।

इस भूमि के चारों ओर सिख सेना के लिये पानी, घास, अन्नादि की कई प्रकार की सुविधाएं थीं। परन्तु समय की न्यूनता के कारण सिखों से यहां अपनी रक्षा का पूर्णरूप से प्रबन्ध न हो

सका। यहां का दुर्ग पुराना और छिन्न भिन्न जीर्णावस्था में था। फिर भी अन्य कई प्रकार की सुविधाओं को सोंचकर सिखों ने इसी भूमि को रण-क्षेत्र बनाना उचित समझा।

शाही सेना १५ रबी उलअव्वल्ल सन् हिजरी ११२७ (२० मार्च १७१५) को दिल्ली से चली हुई थी और उसके उपरोक्त स्थान पर पहुँचते ही लड़ाई आरम्भ हो गई। सिखों की लगभग ७००० सेना में से पहले तीन दिन केवल २५०० सिख वीर लगभग ६०००० शत्रु सेना से लड़ते रहे। दोनों ओर बन्दूकों और तलवारों की लड़ाई जारी रही, परन्तु रक्षा का पूरा प्रबन्ध न होने के कारण इन तीन दिनों में सिखों को जान और माल की बहुत क्षति उठानी पड़ी। फिर भी सिख इन तीन दिनों में इतनी वीरता से लड़े कि शत्रुओं के छक्के छूट गये। प्रत्येक दिन उन्हें अपनी भारी पराजय की आशंका हो रही थी। इस युद्ध को आंखों से देखने वाले इतिहासकार लिखते हैं "पहले दिन ही बन्दासिंह इतनी भीषणता और दृढ़ता से लड़ा कि शाही सेना को पूर्ण पराजय होने में कुछ ही क्षणों का अन्तर रह गया था"। उसी समय का प्रसिद्ध इतिहासकार ख़ाफ़ीख़ान इस युद्ध में भाग लेने वाले अपने मित्रों के कथन के आधार पर लिखता है "काफ़र (सिख) इतनी भीषणता से लड़े कि इस्लाम की सेना परास्त होने के ऐन निकट थी और बार बार अपने धैर्य्य और साहस का परिचय दे रही थी"* परन्तु शत्रु के मुक़ाबले में इतना प्रबल होते हुए भी उन्हें

* मन्तुख़िब-उल्ललबाब पृष्ठ ७६१-६२।

एक करारी चोट लगाने के लिये यह स्थान उपयुक्त न समझा गया। इस लिये बन्दासिंह ने सिखसरदारों से विचार परामर्श के पश्चात यह किला ख़ाली करने का निश्चय कर लिया। चौथे दिन सूर्य्य चढ़ते ही हाथी घोड़े और साज सामान सहित समस्त सिख सेना किले से बाहर निकल आई और बन्दासिंह की अगवाई में शत्रु से तलवार के हाथ दिखाते और घमासान युद्ध करते उन्हें ढकेलते हुए इसी रेल पेल में संध्या होने तक गुरदासपुर नङ्गल के किले में जा घुसी। यह किला बड़ा मज़बूत परन्तु छोटा सा था। यहां पहले से ही इस समय के लिये हर प्रकार से तैयारी कर ली गई थी। जब शत्रु की अपनी तैयारी पूरी हो चुकी और पंजाब के विभिन्न इलाकों में से भी उनकी सहायतार्थ अनेकों नवाबों और ख़ानों के दल पहुँच गये तो इस घेरे को और भी मज़बूत कर दिया गया। शत्रु का सब से पहला यत्न यही था कि किले के अन्दर एक दाना अन्न और एक तिनका घास तक का प्रवेश न होने पाये, चारों ओर से सख़्त नाकाबन्दी कर दी गई। परन्तु वीर सिख ऐसी मिट्टी के बने हुए न थे कि शत्रु की इस नाकाबन्दी को देख घबरा जाते। वे पहले से भी अधिक बल पौरुष और साहस का परिचय देने लगे। इस समय भी यदि वे दुश्मन की आंखों में धूल झोंक कर वहां से निकल जाना चाहते तो उनके लिये यह बायें हाथ का खेल था। परन्तु अब वे दुश्मन से एक सफल टक्कर लेना चाहते थे। इस लिये उन्होंने वहां से निकल जाने के सारे विचारों को तिलाञ्जलि देकर मरन मांड लिया और भूखे बाज के समान क़िले से निकल कर वैरी से झपटें लेने लगे।

सम्भव है किसी बादके इतिहासकार के लिखे लेख को उस की अपनी अत्युक्ति समझा जाये, इसलिये हम इस स्थान पर अधिकांश शत्रु पक्ष के उन इतिहासकारों और लेखकों की कृतियों को यहाँ उद्धृत करेंगे अथवा उनके आधार पर आगे के वृत्तांत लिखेंगे जो इस घेरे और युद्ध में स्वयं सम्मिलित रहे और आदि से अन्त तक जिन्होंने यह दृश्य अपनी आँखों से देखे और स्वयं अपने इतिहासों में लिखे। इनमें से सबसे पहला नम्बर मुहम्मद कासिम का है * वह अपनी लिखी पुस्तक "इबरतनामा" के पृष्ठ ४२ पर लिखता है, जिसका हिन्दी अनुवाद इस प्रकार है:—

"इन नारकीय और राक्षस सिखों के वीरता और साहस पूर्ण कार्य्य हमारे लिये अत्यन्त आश्चर्यजनक थे। प्रत्येक दिन दो व तीन बार श्यामवदन वाले चालीस या पचास की संख्या में सिख निकलते ताकि अपने पशुओं के लिये तृणादि ले आयें। जब शाही सेना उन्हें पकड़ने के लिये आगे बढ़ती तब वह अपने तीखे तीरों, बन्दूक़ों की गोलियों और छोटी छोटी तलवारों से मुग़लों को पृथ्वी पर बिछा देते और नज़रों से ग़ायब हो जाते। सिखों का आतङ्क और उनके नायक की जादूगरी का भय इतना छाया हुआ था कि हमारी सेना के सरदार ख़ुदा से प्रार्थना करने लगे थे कि "हे ख़ुदा! कोई ऐसी मेहरबानी कर कि बन्दा इस गढ़ी से कहीं निकल न जाये।"

* इस सम्बन्धी विशेष परिचय इस पुस्तक के आरम्भ में "इस पुस्तक के ऐतिहासिक स्रोत" शीर्षक में पढ़ें—लेखक

सिखों के इन हमलों और वीरता के समाचारों से बादशाह को सूचित किया गया और यह समाचार उसे २६ रबीउल आख़ीर सनहिजरी ११२७ अर्थात् ३० अप्रैल १७१५ को दिल्ली में मिले *।

शत्रुओं के प्रयत्नों के होते हुए भी सिख इकट्ठे होकर छापा मारते और मनवांछित अन्न घास आदिक लेकर सत श्रीअकाल गजाते फिर क़िले में जा घुसते। अब और कोई बस चलते न देख एक तरकीब बनाई गई। वह यह कि क़िले की दीवारों तक चारों ओर से सुरंगें खोदकर उनमें बारूद भर दिया जाय और उसे आग दिखा कर क़िले को बारूद से उड़ा दिया जाय। फ़ौजों को आज्ञा ही मिलने की देरी थी और कार्य आरम्भ हो गया। भला जिस कार्य को साठ हज़ार व्यक्ति हृदय से करने को जुट जायँ वह कार्य महीनों का दिनों में क्यों न पूरा हो। इस समय के इतिहासकार लिखते हैं कि इस आज्ञा से सारी मुग़लों की सेना में खुशी की एक लहर दौड़ गई। इसलिये नहीं कि इस व्योंत को वह सफल समझते थे, बल्कि इसलिये कि अब उन्हें सिखों के सामने खड़े होकर लड़ने से कुछ दिनों के लिये छुट्टी मिल गई थी, बड़े बड़े सिपाही सिरों पर मिट्टी की टोकरियें उठाने में अपनी रक्षा समझने लगे, क्योंकि सिख उनके लिये प्रत्यक्ष मलकुलमौत (प्रत्यक्ष काल भगवान) और निश्चित मृत्यु थे।

इधर सुरङ्गों में बारूद भरा जारहा था, उधर सिख भी निश्चिन्त न थे। वह अपने दुश्मन के इस घात को भी निष्फल

---

* कंवर का लिखा तजकरा पृ० १७६

करने के विचारों में लगे हुए थे । अन्त में उन्होंने इस भयङ्कर दशा से निकलने का एक सफल मार्ग निकाला और रातोंरात कुछ हज़ार सैनिक तीन दल बनाकर क़िले से बाहर निकले और अपने निश्चयानुसार दो दलों ने तो रणमैदान में घमासान करके शत्रुओं को अपने साथ व्यस्त रखा और तीसरा दल शत्रु की आँखों से बचकर साथ ही बहने वाली शाही नहर और पहाड़ से उतरने वाले पानी के छोटे छोटे नालों का रुख क़िले की ओर कर आया। यह कार्य प्रभात होने तक उन्होंने ऐसी सफलता और गुप्तरीति से किया कि प्रभात होते ही रणमैदान में पानी ही पानी हो गया और सब सुरङ्गों में पानी ने प्रवेश करके बारूद को गीला कर दिया। इस सिखदल के अपने पूर्व निश्चित समय पर रणक्षेत्र में वापिस लौटते ही तीनों दल जयकारे गर्जाते हुए क़िले के अन्दर घुस गये और वैरी को उनके इस रात्रियुद्ध के रहस्य का पता ही तब चला जब उनके डेरों, तम्बुओं, किले के चारों ओर के मैदान, खुदी हुई सुरंगों और मोर्चों में पानी मूकगति से बहने लगा *।

इसी प्रकार क़िले के अन्दर घिरे हुए कई महीने हो गये और बाहर से अन्न घास आदि का किले में प्रवेश होना बिलकुल बन्द कर दिया गया। कई महीने घिरे रहने के कारण बहुत सिंह युद्ध में शहीद हो गये, बाहर से किसी प्रकार की सहायता आनी बन्द हो गई। कई प्रकार की ब्योंतें सोची गईं पर किले के चारों

* मुहम्मद कासिम कृत इबरतनामा पृष्ठ ४२

'History of the Punjab by Latif Page 279

ओर फैली अपार शाहीसेना में भूखे रहकर और बाहिरी सहायता के बिना कब तक मुकाबला किया जाता? उदर ज्वाला को शान्त करने के लिये सिंहों ने अनेकों यत्न किये। अन्त में यहां तक कि भूख से मरे घोड़ों का कच्चा मांस तक भी खा लिया। लकड़ी को आटे (चून) के समान पीसकर भी कईयों ने अपनी जठराग्नि को बुझाया। सिख वीरों के मुख की क्रान्ति मलिन हो गई। उनके शरीर अत्यन्त दुर्बल और कृश हो गये।

बन्दासिंह इन सबको धीर बँधाता परन्तु कब तक? अन्त में सिंहों में यहाँ से अपनी प्राणरक्षा के लिये किसी प्रकार बचकर भाग निकलने का विचार उत्पन्न होने लगा। परन्तु बन्दासिंह इस बातसे सहमत न हुआ। इस पर पारस्परिक मतभेद होगया। कुछ मुखी सिखों और बन्दासिंह में कटु वाक्यों, अपमानजनक शब्दों का प्रयोग हुआ और अन्त में एक दूसरे के विरुद्ध तलवारों की मुट्ठियों पर हाथ चले गये। परन्तु बाबा कान्हसिंह आदि सरदारों के बीच में पड़ जाने से बात बढ़ने न पाई और वहाँ से भाग निकलने का विचार स्थगित कर दिया गया। आज तक यह बात इतिहासकारों की समझ में नहीं आई कि बन्दासिंह यदि चाहता तो शत्रुदल से बचकर किले से सुरक्षित रूप में निकल सकता था परन्तु न जाने उसने अपनी और अपने साथियों की इतनी विकट और भयङ्कर स्थिति में किले में डटे रहने का हठ क्यों किया?

फ़रवरी मार्च में यह घेरा आरम्भ हुआ था और अब जुलाई अगस्त के महीने भी व्यतीत हो गये परन्तु शत्रु को क़िला टूटने

की कोई आशा न रही। इधर वर्षा ऋतु तक अनेक सिंह भूख के कारण अपने प्राण छोड़ चुके थे, जिससे परिस्थिति और भी विकट हो गई। वर्षा ऋतु में घोड़ों और मनुष्यों के शवों ने गलना सड़ना आरम्भ कर दिया। उनकी दुर्गंधि में वहाँ रहना भी कठिन हो गया। किले की भूमिसे निकलकर चूहों और घूंसों ने उनके मांस को खाना आरम्भ किया। चूहे, घूंस और अनेक प्रकार के कीड़ों का इतना बाहुल्य हो गया कि अन्दर स्थान स्थान में इनकी खड्डों और बिलों, छेदों का एक जाल सा तन गया। रात को निद्रा और दिन को यहाँ खड़े होना तक असम्भव सा हो गया। कुछ इतिहासकारों ने लिखा है कि जो चूहे मुर्दों का मांस खा खाकर हृष्ट पुष्ट हो जाते थे सिख अपनी बन्दूकों से उनका शिकार करके उनके मांस को पेट में झोंककर अपनी भूख की व्याकुलता को कुछ समय के लिये दूर कर लेते। पर इस भयानक दुर्दशा को पहुँच कर भी उन्होंने अपने धैर्य को न छोड़ा।

अब भयानक सरदी पड़ने लगी। छः छः महीने से भूखे सिंहों ने गर्मी और वर्षा ऋतु तो भली प्रकार सहार ली थी पर दिनोंदिन भूख के कारण शरीर दुर्बल हो जाने से अब सर्दी उनके लिये असह्य हो उठी। अब दुश्मन के सामने रण मैदान में जाकर शहीद हो जाना अथवा जीवित पकड़े जाना ही उनके इन सब दुःखों का अन्त कर सकता था। १५-१६ दिसम्बर १७१५ को उन्होंने अपनी विटक परिस्थिति पर भली प्रकार विचार करके इस तरह अपने खून की होली खेलना ही अन्त में

निश्चय किया। बन्दासिंह भी इस निश्चय पर सहमत हो गया। १७ दिसम्बर १७१५ का प्रभात होते ही उन भूखे शेरों ने इकत्र होकर श्री गुरु गोबिन्दासिंह जी के चरणों का ध्यान करके अरदास (प्रार्थना) की और सत् श्री अकाल के जयकारों से आकाश गुंजाते हुए वे भूखे और दुर्बल शेर अपनी रक्तशोषणी तलवारें चमकाते हुये किले के किवाड़ खोल कर बाहर आ कूदे। उनके रणमैदान में आते ही शत्रु 'अल्ला हू अकबर' के नारे लगाते हुए उन पर टूट पड़े। थोड़े ही समय के साधारण मुकाबले के पश्चात् उनमें से ७८० सिख जीवित पकड़े गये शेष उसी लड़ाई में वीरता से लड़ते हुये शहीद हो गये। इसके पश्चात् शत्रु किले की ओर बढ़े। वहां बन्दासिंह की पत्नी, उनकी दासी और बन्दासिंह का चार वर्षीय अजयसिंह नामी पुत्र, तीनों कैद कर लिये गये।

शत्रुओं को इस किले में बन्दासिंह का अपार खज़ाना होने का भ्रम था इस लिये उन्होने किले की भूमि को अनेक स्थानों से खोदा। रणमैदान और अन्दर पड़ी सिखों की लाशों (शवों) के पेट, छुरों से चीर २ कर देखे गये कि कहीं इन्होंने स्वर्णमुद्रा आदि मरते समय निगल न ली हों। कैदी सिखों, बन्दासिंह, उसकी पत्नी और उनकी दासी, पुत्र आदि सब की तलाशी ली गई एवं निम्नलिखत वस्तुएं शत्रुओं को प्राप्त हुईं:—

| | | |
|---|---|---|
| १. तलवारें | .... | १००० |
| २. ढालें | .... | २७८ |
| ३. तीर और कमान | ... | १७३ |

| | | |
|---|---|---|
| ४. बन्दूकें | .... | १८० |
| ५. कटारें | .... | ११४ |
| ६. करदें | .... | २१७ |
| ७. स्वर्ण मुद्रा | .... | २३ |
| ८. स्वर्ण आभूषण | .... | ११ |

इस पर इर्विन लिखता है:—

The list of arms taken and money seized does not give a very exalted notion of either the military strength or of the wealth of the Sikh leader. It is really astonishing that with so scanty resources the Sikhs so determinedly resisted the greatest Empire of the day for such a long time, (Later mughals I 315).

इसका सारांश यह है कि उपरोक्त तलाशी से दुश्मनों को प्राप्त हुए शस्त्रों और धन की न्यूनता से आश्चर्य होता है कि मुक़ाबले के इतने संकुचित साधनों द्वारा सिखों ने उस समय की सबसे बड़ी हकूमत से कितने समय के लिये डट कर मुक़ाबला किया इत्यादि । बन्दासिंह और उसके साथियों के पकड़े जाने पर मुसलमानों ने अपने घरों, मस्जिदों, दरगाहों तथा क़बरों पर घी के दिये जलाये, और दीपमाला की। यह समाचार मुहम्मद अमीनख़ान द्वारा फ़र्रुख़सियर को २६ ज़ीउलहीज़ा हिज़री ११२७ ( २२ दिसंबर १७१५ ) को दिल्ली में पहुँचा।

बन्दासिंह को लोहे के पिञ्जरे में कैद कर लिया गया और उस पिंजरे को हाथी पर रखकर उसके साथी सिखों को ऊंटों पर बिठा कर सब से पहिले लाहौर लाया गया और वहाँ से फ़ौज के कड़े पहरे में यह कैदियों का जत्था दिल्ली को रवाना किया गया। दिल्ली के निकट अगराबाद नामी स्थान पर पहुँच कर बादशाह को ख़बर भेजी गई। इन शाही कैदियों का दिल्ली में विशेष रीति से जलूस निकालने का प्रबन्ध पहिले से ही कर रखा गया था। समाचार मिलते ही बादशाह ने अपने अहलकारों और कुछ सेना को भेजा। जलूस की तैयारी इस प्रकार आरम्भ हुई "सब से आगे लोहे के पिंजरे में बन्दासिंह का हाथी था। बन्दासिंह के सिर पर लाल पगड़ी और शरीर पर भेड़ की खाल। हाथी के चारों ओर नङ्गी तलवारों का पहरा। हाथी के पीछे सिख कैदियों के ऊंट, एक २ ऊंट पर दो दो सिख रस्सों से जकड़े हुए। इस प्रकार के कुल ३५० ऊंट थे जिन पर ७०० सिख कैदी सवार थे। शेष ८० सिख-सरदार लंगड़े अथवा छोटे क़द के गधों पर सवार थे। सिख कैदियों के सिरों पर काग़ज़ की बनी हुई हास्यास्पद पूछों वाली टोपियाँ टेढ़ी रखी हुई थीं और उनके शरीरों को भेड़ों बकरियों की खालों से ढका हुआ था। इनके पीछे दो हज़ार सिखों के शीश अन्दर से भूसे से भरे हुये संगीनों पर टाँगें थे, जिनको ऊपर उठाये हुए दो हज़ार मुग़ल घोड़ों पर सवार थे। इन कैदियों के आगे पीछे ४०००० शाही सेना घोड़ों पर और पैदल थी।" अगराबाद से लेकर दिल्ली के प्रसिद्ध लाहौरी दरवाज़े तक

सड़क के दोनों ओर लाखों मनुष्यों का समूह यह "तमाशा" * देख रहा था। इस कठिनता के समय और शत्रु द्वारा मृत्यु को सामने देख कर भी सिख कैदियों का हौंसला और धैर्य्य अडोल था। उनके मुखों पर लालियें थीं। वे इस दुर्दशा के समय भी निश्चिन्त हो कर गुरुवाणी के भजनों का गायन कर रहे थे। इस सम्बन्ध में यहाँ हम केवल उन दो ऐतिहासिक उगाहियों को उद्धृत करते हैं जिनके लेखकों ने यह दृश्य अपनी आँखों से देखा था।

मिर्ज़ा मुहम्मद हदीसी ने २७ फ़रवरी १७१६ को दिल्ली की नमक मण्डी से लाल क़िले तक सिख कैदियों का यह जलूस अपनी आँखों से देखा। ठीक तीन साल पश्चात् जब यह ज़िला जालन्धर के 'आमिल' बनकर पञ्जाब गये तो हिजरी ११३३ में इन्होंने अपना प्रसिद्ध इतिहास, 'इबरत नामा' समाप्त किया। इसी इतिहास के पृष्ठ ५२-५३ से हम उपरोक्त सम्बन्ध में निम्न शब्द उद्धृत करते हैं:—

درین روز بنده تا منڈوی نمک براے تماشا رفته بود و ا
آنجا تا قلعه مبارک همراهی نمود و از اهل شهر کم کسی بود
که براے تماشا استصال آن ملاعین نکرده و طرفه هجومي در
کوچه و بازار ها بهم رسیده بود که مثل آن کمتر اِتفاق مي
افتد و مسلمانان را سرور و طربے تمام دست داده-اما آن بد
بختان که باین حال گرفتار آمده بودند بسیاري از آنها بر

* मुसलमान इतिहासकार जो उस समय दिल्ली में मौजूद थे, उन्होंने इस करुणाजनक दृश्य को 'तमाशा' लिखा है।

شقاوت خود اصرار داشتند ، و هیچ فضوح و خشوع از چهره
آنها معلوم نشد بلکه اکثری برشتران به سرود مشغول بودند و
اگر کسی از اهل کوچه و بازار به آنهامي گفت حالا شمارا خواند
کشت میگفتند بکشید ما از کشتن کے مي ترسیم و اگر می
ترسیدیم چرا با شما این قدر جنگها می کردیم و ما محض
به سبب گر سنگي و فقدان آذوقه بدست شما أفتادیم والا
حقیقتا بهدری ما زیاده از آنچه دید آید معلوم شما میشد
[ مرزا محمد حارثي-عبرت نامه-٥٣]

इसका भावाथ यह है—"उस दिन मैं नमक मण्डी से यह तमाशा देखने गया और लाल क़िले तक उस जलूस के साथ रहा। उस दिन शायद ही ऐसा कोई नागरिक होगा जिसने यह तमाशा न देखा हो या उन बाद में नष्ट कर दिये गये अभागे सिखों की नुमाइश को देखने का आनन्द न लिया हो। उस दिन के समान लोगों को इकट्ठा कभी नहीं देखा गया। मुसलमानों की खुशी का उस दिन कोई पारावार न था! परन्तु वे अभागे सिख जो इतनी दुर्दशा को पहुँच चुके थे, अपने भाग्य पर पूर्ण सन्तुष्ट और प्रसन्न थे। उनके मुखों पर लज्जा अथवा भय का चिह्न किंचित् मात्र भी न था। उनमें से अनेकों व्यक्ति ऊँटों पर चढ़े मधुर मुस्कान धारण किये हुए थे और गुरुओं के गीतों को प्रसन्नता से गा रहे थे। यदि (किसी मकान की छत से या बाज़ार से) उन्हें कोई तानेभरी आवाज़ आती कि अपने किये हुए दुष्कर्मों के कारण ही वे इस दुर्दशा को पहुँचे हैं तो वह फट जवाब देते

कि ईश्वर की ऐसी ही इच्छा थी, उनका विनाश और दुर्दशा उसी के हुक्म से है।" यदि कोई उनसे कहता "तुम्हें अब मार दिया जायगा" तो वह गर्जकर कहते "मारो! हम मृत्यु से डरते कब हैं? यदि हम मृत्यु से भय करने वाले होते तो तुम्हारे से हम अनेकों युद्ध ही क्यों करते? हम तो केवल भूख के कारण तुम्हारे बस पड़ गये नहीं तो तुम भी जानते ही हो कि हम क्या क्या करने योग्य थे।"

इसी प्रकार सैय्यद मुहम्मद जिसने अपनी आंखों से यह दृश्य देखा था, के प्रसिद्ध इतिहास के पृष्ठ १८७ पर इस सम्बन्ध में यह शब्द हैं:—

آن روز که اورا بسقاهیر دیگر تخته کلاه کرده در نظر انور حضرت ظل سبحانی می گذرانیدند این ضعیف براے تماشا بیرون آمده بود چه بیند که گروي زرد رو را بر فیل سوار کرده اند دو پنجره آهنین و جامه سرخ بر او پوشانیده و قالبي از چوب بطور کلاه که زیاده از پنج سیر خاک درو گنجد تراشیده بخاکستر انباشته بالاے سرش گذاشته که از بار کران آن گردنش خم گشته و ترش رو و کج نشسته و شخصی در پهلوے او تیغ آهیخته و دیگر متابعان و طاغیان او را بهیئتی که پوست بزو غنم در برو تخته کلاه بر سر شتران سوار بدیوان عام لمعه بادشاهی در آوردید چندانکه صحن آن مقام وسیع از مرکوب آن مخاذیل پر بود در آن هنگام بنده از آنان خطاب باشات کردم که این گستاخی و شوخي چه بود دست بر پیشانی خود نهاد و ایما بقسمت و نصیب خود کرد در مرا در آن وقت اداء او خوش آمد—

[سید محمد- تبصرة الناظرين- ۱۸۷]

इसका सारांश यह है:—इस समय मैंने उन में से एक को संकेत से कहा कि यह तुम्हारे किये दुष्कर्मों का परिणाम है। उसने अपना हाथ माथे पर रखकर केवल संकेत से मुझे इस प्रश्न का उत्तर दिया। इस संकेत का भाव यह था कि उनके भाग्य में ही ऐसा लिखा था। उस सिख के इस संकेत से मुझे असीम प्रसन्नता हुई" आदि। यह जलूस अन्त में दिल्ली के लालकिले के पास जाकर समाप्त हुआ और सब कैदियों को किले के अन्दर भेज दिया गया। बन्दासिंह की पत्नी, उसका चार वर्षीय बालक और उस बालक की धाया इन तीनों को बादशाह के रनिवास में भेज दिया गया। यह सब समाचार २७ फरवरी १७१६ के हैं। इसके कुछ ही दिनों पश्चात् अर्थात् २२ रबीउल अव्वल ११२८ हिजरी तदनुसार ५ मार्च १७१६ दिल्ली के चाँदनी चौक में फुवारे के मैदान में जहां इससे लगभग ४५ वर्ष पूर्व हिन्दूधर्म रक्षार्थ श्री गुरुतेगबहादुरजी ने आत्म समर्पण किया था, एक२ सौ सिखों का कत्लआम ( वध ) प्रतिदिन आरम्भ हुआ। सामने किले से १०० सिख कैदी सख्त पहरे में लाये जाते। सबसे पहिले काज़ी उन्हें आकर इस्लाम धारण करने की प्रेरणा करता और उनके इन्कार करने पर कत्ल आम आरम्भ होती। जिस धैर्य्य और तत्परता से प्रसन्नचित्त होकर सिख बारी २ अपना सिर कटाने के लिये आगे बढ़ते उसका प्रमाण संसार के इतिहास में मिलना कठिन है। लाखों दर्शक इस दृश्य को देखने के लिये वहाँ आ एकत्र होते। सिखों की दृढ़ता की एक झाँकी का दृश्य प्रसिद्ध इतिहासकार ख़ाफ़ीख़ान जिसने समस्त

अपने समकालीन मुसलमान इतिहासकारों से बढ़कर सिखों को अश्लील गालियां निकाल निकाल कर उनके वृत्तांत लिखे हैं, में से यहाँ एक प्रसङ्ग हम उद्धृत करते हैं।

از اعتقاد آن گروہ شقاوت پثرہ کہ باًن سگ بد عاقبت داشتند
نقل چندمی نمایند کہ عقل در قبول آن ترود دارد -
اما آنچہ محرر اوراق بچشم خود شابدہ نمودہ بزبان قلم می
دید کہ دو ایام کشتن آن جماعہ مادویکي از انہا کہ جوان
نوخیز تازہ بعرضہ ظہور آمدہ بود - وسیلہ و مربی بہم رسانیدہ
نزد پادشاہ رسید عبدالہ خان استناثہ نمودہ بعجزو الحاح نمام
التماس نمود کہ پسرین از جملہ نسیم رسید مان و محمدمان
ان ضال بود کہ بعد تا راج نمودن مال دستگیر نمودہ بودند
دبي تقصیر داخل آن گروہ باسیري دو آمدہ - و بیگناہ در زیرہ
کشتنہا گردیدہ - محمد فر سیر را بر حال و مقال ان زن
مکارہ رحم امدو برای قلاصی پسو او سزا دل از حضور لعتین
نمود و ان زن محیل با حکم خلاصی پسر و قتی رسید کہ جلاد
و بر سر ان شقی با تیغ آفتہ خون چکان استادہ بود - پرورنگی
استخلاص اور راند - پسر او بغریاد امد کہ مادرم دروغ می گوید
من بدل و جان از معتدان وفد ویان جان نثار مرشد خودم مرا
زود برفیقان من رسانید -

इसका भावार्थ इस प्रकार है :—

"इन दुष्कर्मी लोगों की श्रद्धा विश्वास के सम्बन्ध में, जो वे इस दुष्परिणामी कुत्ते (बन्दासिंह) पर रखते थे, कुछ बातें लिखी जाती हैं, जिनके स्वीकार करने से बुद्धि इन्कार करती है। परन्तु जो कुछ लेखक ने अपनी आँखों से देखा है वही तहरीर किया जाता

है कि इस गिरोह में क़त्ल के दौरानमें आये एकबच्चे की माता ने एक सहायक द्वारा साधन ढूँढ़ कर बादशाह और सैय्यद अब्दुल्ला खां के हजूर में फ़रियाद की कि मेरा बेटा इन अनाचारियों और गुमराहोंमें से एक है कि वक्त लूटमारमें वहबेगुनाह इस गिरोहमें सम्मिलित होकर गिरफ़्तार होगया तथा उस बेगुनाह को काबिले क़त्ल लोगों की श्रेणी में शामिल किया गया है। इनको इस मक्कार औरत के कहने पर दया आगई और बादशाह के हज़ूर से इसके बेटे की ख़लासी की तारीख़ मुकर्रिर हो गई। वह औरत अपने बेटे की रिहाई का हुक्म लेकर ऐसे वक़्त पर पहुँची जब जल्लाद तलवार लिए हुए तैयार खड़ा था कि उसने अपने बेटे की ख़लासी का हुक्म दिखाया। बेटे ने पुकार की कि मेरी मां झूठ बोलती है, मैं तन मन से अपने गुरु का विश्वासी और दास हूँ। मुझे मेरे साथियों के पास पहुँचा दो।"

इस प्रकार सात दिन के अन्दर उन गुरु के ७०० लालों ने धर्म की बलिवेदी पर हँसते हँसते अपने प्राणों की अहुति दे दी परन्तु उनमें से एक भी अपने धर्म से विचलित न हुआ। उस समय दिल्ली में ईस्ट इण्डिया कम्पनी की सफ़ारत मौजूद थी, जिसके अंग्रेज़ी सफ़ीर जोन्ह सर्मन और एडवर्ड स्टीफ़नसन, जिन्होंने इस क़त्लआम का करुणाजनक दृश्य अपनी आंखों से देखा था, अन्तिम १०० सिखों की क़त्लआम के केवल एक दिन पश्चात् बंगाल गवर्नमेण्ट को यह रिपोर्ट लिखीः—

*Letter No. 12*

The Honourable Robret Hedges Esq ,
President and Governor of Fort William
and Council in Bengal.

Honourable, Sir etc.

We wrote your honour on the 7th ultimo since which we have no letter.

The great Rebel Gooroo (Guru) who has been for these 20 years so troublesome in the Suba Ship (Subah) of Lahore is at length taken with all his family and attendence by Abd-us-Samad Cawn the Suba (Subedar i. e. Governor) of that Province. Some days ago they entered the city laden with fetters, his whole attendents which were left alive being about seven hundred and eighty, all severally mounted on camles which were sent out of the city for that purpose, besides about two thousand heads struck upon poles being those who died by the sword in battle. He was carried into the presence of the king and from thence to a close perison. He at the present has his life prolonged with most his Mutsuddys (Mutasaddis) in hope to get an account of his treasure in several parts of his kingdom and of those that assisted him, when afterwards he will be executed, for the rest there are 100 each day beheaded. It is not a little remarkable with what patience they undergo theire fate, and to the last it has not been found that one apostatised from his new formed religion. *

We are, Honourable Sir & Sirs,
Your most obedient Humble Servants
JOHN SURMAN,
EDWARD STEPHENSON.

*Dilly, March 10th 1715-'16.*

---

* यह पत्र मदरास डायरी और Consultation Book for 1715 to 1719 No. 87 Range 239 in the India Office में अबतक मौजूद है।

इस का अनुवाद इस प्रकार है:—

पत्र संख्या १२

श्री ऑनरेबल रोबर्ट हैजज महोदय,
प्रेज़ीडेन्ट और गवर्नर ऑफ फोर्ड विलियम
एण्ड कौंसिल बङ्गाल,

श्रीमान् महोदय !

गत मास की ७ तारीख को हमने पत्र लिखा था जिसका उत्तर अभी तक हमें नहीं मिला। महान विद्रोही गुरु, जो गत २० वर्षों से लाहौर के सूबे के लिये अति कष्टदायी बना हुआ था अन्त में अपने परिवार और साथियों सहित उस प्रान्त के सूबे अब्दुलसमुन्दख़ान द्वारा पकड़ा गया है। कुछ दिन पूर्व बेड़ियों से शृंखलित उसका नगर में प्रवेश हुआ है। उसके समस्त साथियों की संख्या लगभग ७०० और ८० है। सब के सब पृथक् २ ऊंटों पर सवार थे जो नगर से इसीलिये भेजे गये थे। इसके अतिरिक्त लगभग २००० शीश सङ्गीनों पर थे, यह उन (सिखों) के थे जो तलवार से रणभूमि में मारे गये थे। उसे बादशाह की हज़ूरी में लाया गया और पश्चात् कारावास में भेज दिया गया। उसकी जीवन अवधि कुछ सरदारों सहित कुछ समय के लिये इस आशा से बढ़ा दी गई है कि उसके ख़ज़ाने का, जो उसके राज्य के विभिन्न स्थानों पर है और उन लोगों का जिन्होंने इसे सहायता दी थी पता चल सके। इसके पश्चात् उसे प्राणदण्ड दिया जायगा। शेष सिखों को प्रतिदिन १०० के हिसाब से क़त्ल कर दिया गया है। यह साधारण उल्लेखनीय बात नहीं है कि उन्होंने किस धैर्य्य से अपने भाग्य को स्वीकार किया है। अन्त पर्यन्त भी यह नहीं देखा गया कि उनमें से किसी एक व्यक्ति ने भी अपने नये बने धर्म से मुख मोड़ा हो।

दिल्ली,
१० मार्च, १७१५–१६

हम हैं,
ऑनरेबल महोदय,
आपके पूर्ण आज्ञाकारी और तुच्छ अनुचर.
जोन्ह सर्मन,
ऐडवर्ड स्टीफनसन

( ६ )

## बन्दासिंह की शहीदी !

इस क़त्लआम के पश्चात् तीन महीने तक कुछ सिख सरदारों सहित बन्दासिंह दिल्ली के लाल किले में क़ैद रखा गया और इस समय में दुश्मन उसके खज़ाने ( कोष ) और उसके सहायकों का उससे पता ले सकने में सफल न हो सके। अन्त में १६ जून १७१६ तदनुसार आदित्यवार २६ जमादीउल आख़ीर ११२८ हिजरी को बन्दासिंह को फ़ौज के पहरे में लाल किले से उसके साथियों सहित बादशाह बहादुरशाह की कब्र के पास * लाया गया और उसके सामने उसके साथी सरदारों को एक २ करके क़त्ल कर दिया गया। इसके पश्चात् बन्दासिंह के चार वर्षीय पुत्र को उसके सामने लाकर खड़ा कर दिया गया और कहा गया कि उसे अपनी कृपान से वह क़त्लकर डाले। बन्दासिंह के इन्कार करने पर जल्लादों ने उसके सामने उस चार वर्षीय बालक के पेट में छुरा घोंप कर उसकी तड़पती हुई अन्तड़ियों को बन्दासिंह के मुंह में ठूंसा। इसके पश्चात् बन्दासिंह की अपनी बारी आई। इसे सबसे पहले बहादुरशाह की कब्र के चारों ओर घुमाया गया और फिर ज़मीन पर बिठा दिया गया। एक काज़ी आगे बढ़ा और उसने पूछा "तूने निर्भीक होकर मुसलमानों पर अत्याचार क्यों किये थे ? तू ने मुसलमान स्त्रियों के पेट से बच्चे निकलवा कर बध किये, तू ने मस्जिदों में सूअर मारकर उनके ख़ून से मस्जिदों की दीवारों को रङ्गा, तू ने हज़ारों मुसलमानों की कब्रों को खुदवा कर उनमें पड़े मुर्दों को जलाया, अब तू हमारे

* यह स्थान कुतुबमीनार के पास है।

हाथ आया है, बता इन जुलमों के बदले अब तुझे किस दुर्दशा से मारा जाय ?" बन्दासिंह ने उत्तर दिया "तुम्हारे अत्याचारों का अन्त करने के लिये ईश्वर ने मुझे प्रेरा और मेरा अहङ्कार दूर करने हित मुझे तुम्हारे बस में डाल दिया। यदि मैंने अपने महाबली और सर्वज्ञ गुरु की आज्ञाओं का भङ्ग न किया होता तो तुम्हारे में क्या शक्ति थी कि मुझे पकड़ सकते। परन्तु होनी प्रबल है और इसी प्रकार होना था। मुझे अपने मरने का तनिक भी भय नहीं और तुम जिस प्रकार चाहो मैं भीषण से भीषण यातना सहन करने को तैयार हूँ" इस के पश्चात् मुहम्मदअमीन नामक व्यक्ति आगे बढ़ा ( जो प्रसिद्ध इतिहासकार खाफ़ीख़ान के पास ही खड़ा था ) और बन्दासिंह से इसके जो प्रश्नोत्तर हुए, ख़ाफ़ीख़ान ने उन्हें स्वयं इस प्रकार लिखा है :—

اعتماد الدوله محمد امین خان وقت ملاقات ازان مقتول مردود یعنی سرگرده ان پرسید که اثار عقل درشارت از چهره حال تو بیداست - ترا چه برین داشت که از مکانات اعمال نهند یشیدی ، برائی چهار روزه زندگانی بد عاقبت مرتکب چنین ظلم و افعال شنیع بر قوم هنود و مسلمان گشتی - در جواب گفت در لقمه مذهب و ملل هر گاه نافرمانی و معصیت از انسان مجسم از عصیان زیاده از حد بظهور می اید - منتقم حقیقی در مکانات سیئات او مثل من ظالم را میگارد که باعث جزائی کردار ان جماعته می گردد - بهت چو خواهد که ویران کنند عالمے - نهد ملک در پنجئه ظالمے - بعد برائي تلانی اعمال او مثل شما صاحب ثروت را برد تسلط می بخشد که اورا نیز بجز او سزائي اعمال او درین جهان رماند - چنانچه ما و شما مشاهده مي نمائیم -

इसका भावार्थ यह है :—

"मुलाकात के वक्त मुहम्मद अमीनख़ान ने अभियोगी दुष्ट से पूछा कि अक़्ल और नेकी के चिह्न तेरे चेहरे पर प्रगट होते हैं। तुमने अपने दुष्कर्मों का परिणाम क्यों न सोचा और क्यों चार दिनके जीवन के लिये हिन्दू और मुसलमानों पर अत्याचार बड़ी क्रूरता से किये। जवाब में कहा कि तमाम मज़हबों में जब निरङ्कुशता और पाप मनुष्य द्वारा अत्यधिक होते हैं तो ख़ुदावन्द उसकी बुराइयों के बदले में मेरे जैसे ज़ालिम (अत्याचारी) को प्रेरता है क्योंकि मैं इस जमाइत के कार्यों का मुख्य कारण था। जब खुदा (दुष्टों की) दुनियां को बरबाद करना चाहता है तो मुल्क को (मेरे जैसे) ज़ालिम के पञ्जे में दे देता है। तत्पश्चात् इन दुष्कर्मों के प्रायश्चित के लिये तुम्हारे जैसे क्रूर शासक को उस पर बलवान बना देता है। ताकि उसको उसके अमलों की सज़ा इस दुनियां में ही पहुंच जाये। अतः मैं और आप देखेंगे।"

तत्पश्चात् संकेत पाकर जल्लाद लोहे की गर्म सलाकों को लेकर आगे बढ़े और बन्दासिंह की दोनों आँखें निकाल दी गईं। इसके पश्चात् उसकी दायीं टांग घुटने से काट दी गई। तदनन्तर दूसरी टांग काटकर शेष शरीर का मांस आग समान लाल गर्म लोहे के जम्बूरों से बोटी २ नोचकर उस के पिञ्जर की एक २ हड्डी को अलग करके फैंक दिया गया। इस प्रकार इस महावीर ने प्राणांत तक इन कठिन यातनाओं को वीरता से सहन करते हुए मुखसे 'उफ़' व 'सी' तक न की और श्रीगुरुजी के चरणोंका ध्यान करते हुए इस विनश्वर शरीर को गजमाल के समान त्याग दिया।

※ इति ※

सिख-धर्म व इतिहास सम्बन्धी ग्रन्थ

# उपयोगी ग्रन्थ !

**श्रीगुरु गोविन्दसिंहजी का मनोरञ्जक सुन्दर जीवनचरित्र ।**

चित्र सहित । साथ में वाणी के उत्तम नमूनों का संग्रह । पृष्ठ ४००, सजिल्द मूल्य १।।)

**श्री दशमगुरु काव्यामृत सार ।**

श्रीगुरु जी की भाषा-कविताओं का उत्तम सार । पृष्ठ १६० सजिल्द ।।)

**अपूर्व प्रतिकार ।**

ऐतिहासिक प्रमाणों से बताया गया है कि सच्चे प्रतिकार ( बदला लेने ) का सच्चा स्वरूप क्या हो सकता है, मू० =)

**श्रीगुरु गोविन्दसिंहजी के पुत्रों की धर्मबलि ।**

श्रीगुरुजी के चारों पुत्रों ने धर्मरक्षा के निमित्त, अपने आप को किस वीरता, धीरता और दृढ़ता से बलिदान किया । चित्रों सहित, मूल्य =)

**शगुनों की तुलसी ।**

स्त्री के सतीत्व ने एक राजपूत कुल में जो आश्च[illegible] दिखाया उसकी ऐतिहासिक कहानी मूल्य[illegible]

**श्री जपुजी स० =), श्री रिहरास स०** [illegible]

**श्रीगुरू नानकप्रकाश पूर्वार्द्ध चार** [illegible]

मन्त्री—[illegible]